

100

Gurumandal Series No. XIV.

# Brahma Vaivartta Puranam

**(Containing Shri Krishna Janma Khanda)**

BY

SHRIMANMAHARSHI VEDAVYAS

**Volume II**

**5, Clive Row,**

**Calcutta.**

Vikram Era. 2012 | First Edition 5000 | Christian Era. 1955

॥ श्रीगणेशायनमः ॥

# अथ चतुर्थं श्रीकृष्णजन्मखण्डम्



नारायणं नमस्कृत्य नरञ्चैव नरोत्तमम् । देवीं सरस्वतीञ्चैव ततो जयमुदीरयेत् ॥

## देवर्षि नारद का भगवान् नारायण से पुराणविषयक प्रश्न

नारदजी ने भगवान् नारायण से पूछा कि हे ब्रह्मन् प्रथम ब्रह्मखण्ड ब्रह्मा के मुखारविन्द से श्रवण किया। तत्पश्चात् उनकी आज्ञा से शीघ्र ही आपके पास आकर अमृतखण्ड से भी परम श्रेष्ठ प्रकृतिखण्ड को सुना फिर जन्म-मरण के जाल से छुड़ानेवाले गणपतिखण्ड को सुना परन्तु मेरा मन तृप्त नहीं हुआ क्योंकि मैं और भी विशेष सुनने की इच्छा रखता हूं। अतः मनुष्यों के जन्मादि को खण्डन करनेवाला, सम्पूर्ण तत्त्वों का प्रदीप, कर्मों को नष्ट करनेवाला, तत्काल वैराग्य पैदा करनेवाला, भवरोग से छुड़ानेवाला, मुक्ति का कारण, संसाररूपी समुद्र से पार लगानेवाला, कर्म के उपभोग रोगों को नष्ट करने में रसायनरूप भगवान श्रीकृष्ण के कमलरूपी चरणों की प्राप्ति में सोपान (सीढ़ी) रूप वैष्णवों का जीवन-धन और संसार को परम पवित्र करनेवाला श्रीकृष्णजन्मखण्ड शरण में आये हुए मुझ शिष्य को विस्तारपूर्वक कहिये कि किसकी प्रार्थना से पूर्णकला से युक्त स्वयं परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्ण इस महीतल ( पृथ्वी ) पर, किस युग में, किस कारण से तथा कहां अवतरित हुए ? भगवान् श्रीकृष्ण के पिता वासुदेवजी कौन थे तथा माता देवकी कौन थी, भगवान् का जन्म किस कुल में हुआ ? कीटतुल्य

कंस से भगवान् को भय कैसे हुआ तथा कंस के भय से सूतिकागृह से गोकुल गये कैसे ? भगवान् हरि ने गोप वेष से गोकुल में क्या किया एवं गोपियों के साथ कहाँ विहार किया ? कौन गोप थे कौन गोपियाँ थीं, कौन यशोदा थीं कौन नन्द थे तथा उन्होंने क्या पुण्य किया था ? गोलोकवासिनी पुण्यवती राधा व्रज में व्रजकन्या होकर भगवान् हरि की प्रियतमा कैसे हुई ? गोपियों ने दुराराध्य भगवान् ईश्वर को कैसे प्राप्त किया एवं भगवान् कृष्ण उनको छोड़कर पुनः मथुरा क्यों गये ? पृथ्वी का भार हरण कर क्यों कर अपनेधाम को प्रस्थान किया ? हे महाभाग ! ऐसे उत्तम श्लोक भगवान् का गुणानुवाद वर्णन कीजिये। हरि भगवान् की कथा संसाररूपी समुद्र से पार लगानेवाली नौका है तथा भोगरूपी बेड़ियों के क्लेश को छेदन करनेवाली कैंची है एवं पापरूपी इन्धन ( लकड़ी ) को जलाने में जलती हुई अग्नि की ज्वाला है और सुननेवाले पुरुषों के करोड़ों जन्मों के पापों को नष्ट करनेवाली है। हे कृपानिधे ! मुझ भक्त शिष्य को ज्ञान दीजिये।

पिताजी द्वारा प्रेषित ज्ञानप्राप्ति के निमित्त आपके पास आया हूं।

नारदजी के प्रश्न को सुनकर भगवान् नारायण ने कहा कि हे नारद ! तुम धन्य हो, मैंने जान लिया है कि तुम पुण्यराशि की ज्वलन्त मूर्ति हो तथा संसार को पवित्र करने के लिये ही भ्रमण करते हो। तुम जीवन्मुक्त हो एवं भगवान् गदाधर के शुद्ध भक्त हो। सम्पूर्ण वसुन्धरा को अपने चरणों की रज से पवित्र करते हो। इसी कारण से तुम्हारी निर्मल बुद्धि हरि भगवान् की सुमाङ्गलिक कथा के सुनने में उत्सुक है। जहांपर हरिभगवान् की कथा होती है वहाँ सब देवता रहते हैं एवं सब ऋषि-मुनि तथा अखिल तीर्थ निवास करते हैं। कथा सुनने के उपरान्त वे निरापद स्थान को चले जाते हैं तथा जहांपर कृष्णकथा होती है वह स्थान तीर्थ होजाता है। भगवान् कृष्ण की कथा कहनेवाला अपने सैकड़ों पुरुषों (पीढ़ियों) का उद्धार कर सुननेवाले के सम्पूर्ण कुल का उद्धार करता है। पूछनेवाला तो प्रश्नमात्र से ही अपने कुल को तथा स्वयं को पवित्र करता है एवं

श्रोता श्रवणमात्र से अपनेको और अपने बान्धवों को पवित्र कर देता है। सौ जन्म के तप से पवित्र हो मनुष्य भारतवर्ष में जन्म लेता है फिर यहाँ आकर हरिभगवान् की कथारूपी अमृत को पानकर जन्म को सफल बनाता है। भगवान् की पूजा, वन्दना, मन्त्रजप, भगवान् के चरणारविन्दों का सेवन, स्मरण, कीर्त्तन, निरन्तर भगवद् गुणानुवाद का श्रवण, सम्पूर्ण कर्मों को प्रभु में निवेदन करना और दास्य भाव ये भक्ति के नौ लक्षण हैं। इस तरह जो भगवान् में संलग्न हो जाता है उसको किसी भी प्रकार का भय नहीं रहता तथा उसके घर काल ( यम ) नहीं आता है; जैसे, गरुड़ के पास सर्प नहीं आते हैं। जो मनुष्य हरि भगवान् की कथा श्रवण करता है उसको सम्पूर्ण अणिमादि सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं तथा उस पुरुष के चारों तरफ भगवान् का सुदर्शनचक्र रात-दिन भगवान् श्रीकृष्ण की आज्ञा से उसकी रक्षा के लिये चक्कर दिया करता है। भगवद्भक्त के समीप में यमराज के दूत स्वप्न में भी नहीं आते हैं; जैसे, जलती हुई अग्नि को देखकर शलभ ( टिड्डियां ) पास नहीं जाती हैं। इस प्रकार हरिकथा की महत्ता को कहकर भगवान् नारायण ने महर्षि नारदजी से श्रीकृष्ण चरित्र का वर्णन प्रारम्भ किया।

## २ श्रीदमा-राधाकलहवर्णनम् ५२७

भगवान् नारायण ने नारदजी से कहा कि हे देवर्षे! भगवान् श्रीकृष्ण जिसकी प्रार्थना से इस भूमण्डल पर आये एवं जो-जो कार्य कर अपने धाम को गये, पृथ्वी के भार उतारने का उपाय एवं दुष्टों के वध का सफल प्रयत्न अच्छी तरह सम्पूर्णतया तुम्हें कहूंगा। जिस समय गोप वेष से भगवान् श्रीकृष्ण का गोकुल में आगमन गोपालिका (ग्वालिन) राधा के निमित्त हुआ वह तुमसे कहता हूँ सुनो। श्रीदामा और राधा की कलह। राधा के शाप से श्रीदामा का शङ्खचूड़ होना एवं श्रीदामा के शाप से राधा का मानवीय योनि में व्रज में व्रजाङ्गना रूप में जन्म

कंस से भगवान् को भय कैसे हुआ तथा कंस के भय से सूतिकागृह से गोकुल गये कैसे ? भगवान् हरि ने गोप वेष से गोकुल में क्या किया एवं गोपियों के साथ कहाँ विहार किया ? कौन गोप थे कौन गोपियाँ थीं, कौन यशोदा थीं कौन नन्द थे तथा उन्होंने क्या पुण्य किया था ? गोलोकवासिनी पुण्यवती राधा व्रज में व्रजकन्या होकर भगवान् हरि की प्रियतमा कैसे हुई ? गोपियों ने दुराराध्य भगवान् ईश्वर को कैसे प्राप्त किया एवं भगवान् कृष्ण उनको छोड़कर पुनः मथुरा क्यों गये ? पृथ्वी का भार हरण कर क्यों कर अपनेधाम को प्रस्थान किया ? हे महाभाग ! ऐसे उत्तम श्लोक भगवान् का गुणानुवाद वर्णन कीजिये। हरि भगवान् की कथा संसाररूपी समुद्र से पार लगानेवाली नौका है तथा भोगरूपी बेड़ियों के क्लेश को छेदन करनेवाली कैंची है एवं पापरूपी इन्धन ( लकड़ी ) को जलाने में जलती हुई अग्नि की ज्वाला है और सुननेवाले पुरुषों के करोड़ों जन्मों के पापों को नष्ट करनेवाली है। हे कृपानिधे ! मुझ भक्त शिष्य को ज्ञान दीजिये।

पिताजी द्वारा प्रेषित ज्ञानप्राप्ति के निमित्त आपके पास आया हूं।

नारदजी के प्रश्न को सुनकर भगवान् नारायण ने कहा कि हे नारद ! तुम धन्य हो, मैंने जान लिया है कि तुम पुण्यराशि की ज्वलन्त मूर्ति हो तथा संसार को पवित्र करने के लिये ही भ्रमण करते हो। तुम जीवन्मुक्त हो एवं भगवान् गदाधर के शुद्ध भक्त हो। सम्पूर्ण वसुन्धरा को अपने चरणों की रज से पवित्र करते हो। इसी कारण से तुम्हारी निर्मल बुद्धि हरि भगवान् की सुमाङ्गलिक कथा के सुनने में उत्सुक है। जहाँपर हरिभगवान् की कथा होती है वहाँ सब देवता रहते हैं एवं सब ऋषि-मुनि तथा अखिल तीर्थ निवास करते हैं। कथा सुनने के उपरान्त वे निरापद स्थान को चले जाते हैं तथा जहांपर कृष्णकथा होती है वह स्थान तीर्थ होजाता है। भगवान् कृष्ण की कथा कहनेवाला अपने सैकड़ों पुरुषों (पीढ़ियों) का उद्धार कर सुननेवाले के सम्पूर्ण कुल का उद्धार करता है। पूछनेवाला तो प्रश्नमात्र से ही अपने कुल को तथा स्वयं को पवित्र करता है एवं

श्रोता श्रवणमात्र से अपनेको और अपने बान्धवों को पवित्र कर देता है। सौ जन्म के तप से पवित्र हो मनुष्य भारतवर्ष में जन्म लेता है फिर यहाँ आकर हरिभगवान् की कथारूपी अमृत को पानकर जन्म को सफल बनाता है। भगवान् की पूजा, वन्दना, मन्त्रजप, भगवान् के चरणारविन्दों का सेवन, स्मरण, कीर्त्तन, निरन्तर भगवद् गुणानुवाद का श्रवण, सम्पूर्ण कर्मों को प्रभु में निवेदन करना और दास्य भाव ये भक्ति के नौ लक्षण हैं। इस तरह जो भगवान् में संलग्न हो जाता है उसको किसी भी प्रकार का भय नहीं रहता तथा उसके घर काल ( यम ) नहीं आता है; जैसे, गरुड़ के पास सर्प नहीं आते हैं। जो मनुष्य हरि भगवान् की कथा श्रवण करता है उसको सम्पूर्ण अणिमादि सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं तथा उस पुरुष के चारों तरफ भगवान् का सुदर्शनचक्र रात-दिन भगवान् श्रीकृष्ण की आज्ञा से उसकी रक्षा के लिये चक्कर दिया करता है। भगवद्भक्त के समीप में यमराज के दूत स्वप्न में भी नहीं आते हैं; जैसे, जलती हुई अग्नि को देखकर शलभ ( टिड्डियां ) पास नहीं जाती हैं। इस प्रकार हरिकथा की महत्ता को कहकर भगवान् नारायण ने महर्षि नारदजी से श्रीकृष्ण चरित्र का वर्णन प्रारम्भ किया।

## २ श्रीदमा-राधाकलहवर्णनम् ५२७

भगवान् नारायण ने नारदजी से कहा कि हे देवर्षे! भगवान् श्रीकृष्ण जिसकी प्रार्थना से इस भूमण्डल पर आये एवं जो-जो कार्य कर अपने धाम को गये, पृथ्वी के भार उतारने का उपाय एवं दुष्टों के वध का सफल प्रयत्न अच्छी तरह सम्पूर्णतया तुम्हें कहूंगा। जिस समय गोप वेप से भगवान् श्रीकृष्ण का गोकुल में आगमन गोपालिका ( ग्वालिन ) राधा के निमित्त हुआ वह तुमसे कहता हूँ सुनो। श्रीदामा और राधा की कलह। राधा के शाप से श्रीदामा का शङ्खचूड़ होना एवं श्रीदामा के शाप से राधा का मानवीय योनि में व्रज में व्रजाङ्गना रूप में जन्म

लेना। श्रीदामा के शाप से भयभीत हुई राधा का भगवान् श्रीकृष्ण से कहना कि मुझे श्रीदामा के शाप से गोपीरूप बनना होगा। हे भवभञ्जन! मैं क्या उपाय करूँ, कहिये। मैं आपके बिना जीवन को कैसे धारण करूँगी। आपके बिना एक क्षण भी सौ युग के समान है। हे नाथ! मैं तो रात-दिन चक्षुचकोरों से आपके अमृतपूर्ण मुख को पीती रहती हूं। आप ही मेरी आत्मा हो, प्राण हो, जीवन हो एवं परम धन हो। मैं आपके बिना एक क्षण भी नहीं रह सकती। भगवान् श्रीकृष्ण ने राधा के वचन सुनकर कहा कि मैं वाराह कल्प में महीतल (पृथ्वी) पर अवतरित होऊँगा तब तुम्हें हृदयेश्वरी बनाकर निर्भय कर दूँगा। मैंने अपने साथ में पृथ्वी पर तुम्हारा जन्म भी निरूपित किया है। व्रज में जाकर वन में विचरण करो, मेरे रहते तुम्हें क्या भय है? ऐसा कहकर भगवान् हरि ने राधा को सान्त्वना दी। इस कारण भगवान् जगन्नाथ गोकुल में नन्दजी के यहां गये नहीं तो उन्हें क्या भय था वे तो स्वयं भय का अन्त करनेवाले हैं। माया और भय के छल से राधा के पास भगवान् का जाना एवं गोपवेष धारण कर उनके साथ विचरण करना गोपाङ्गनाओं के साथ प्रतिज्ञा पालन करने के लिये ब्रह्माजी की प्रार्थना से महीतल पर अवतार लेना तथा पृथ्वी का भार हरण कर अपने धाम को प्रस्थान करना। तदनन्तर नारद का भगवान् से प्रश्न कि राधा के साथ श्रीदामा की कलह क्यों हुई सो संक्षेप से कहिये। भगवान् नारायण ने नारद को उत्तर दिया कि एक समय गोलोक में भगवान् हरि राधा के साथ रासमण्डल में विहार कर उसको अतृप्त ही छोड़कर अन्य विरजानामक गोपी के यहां शृङ्गारार्थ चले गये। वृन्दारण्य में विरजा नामक गोपी जो रूपलावण्य में राधिका के समान थी एवं उसकी अवस्था की सुन्दर रूपवाली शतकोटि गोपियाँ थीं। उस विरजा गोपी के साथ भगवान् श्रीकृष्ण को देखकर राधिका की सखियों ने जाकर राधा से सारी बातें कही कि श्रीकृष्ण तो विरजा नामक गोपी के साथ हैं। ऐसा सुनते ही राधिका क्रोधित हो बोली यदि तुम लोग सत्य कहती हो तो मेरे

साथ चलो। राधिका के ऐसे वचन सुनकर मद से युक्त गोपियों ने हाथ जोड़कर कहा कि हम आपको विरजा सहित प्रभु को दिखा देंगी। तत्पश्चात् श्रीराधिका त्रिषष्टिशतकोटि गोपियों के साथ जहां भगवान् श्रीकृष्ण उस गोपी के साथ थे वहां गई एवं शीघ्र ही रथ से उतरकर सहसा उस रत्नमण्डप में गई। वहां पर लक्ष गोपों से परिवृत द्वारपाल को देखा जो श्रीकृष्ण का प्रिय श्रीदामा नाम का गोप था। जिसे देखते ही भगवती राधिका ने क्रोधित हो कहा कि तुम अति लम्पट हो दूर हटो। तुम्हारा प्रभु एकान्त में किस सुन्दरी के साथ है उसे देखूँगी। राधिका के ये वचन सुनकर निःशङ्क उस वेत्रपाणिवाले द्वारपाल ने बलपूर्वक राधा को रोका। उनके कोलाहल शब्द को सुनकर राधा को क्रोधित जान भगवान् श्रीकृष्ण अन्तर्द्धान हो गये। उधर उस विरजा नामक गोपी ने भी राधिका के शब्द से भगवान् को अलक्षित देख स्वयं राधा के भय से आर्त्त हो योग से प्राणों को त्याग दिया तथा तत्काल ही नदीरूपा हो गई।

३ सप्तसमुद्रोत्पत्तिः राधाश्रीदाम्नोः शापः ५३१

राधिका ने उस मण्डप में जाकर भगवान् श्रीकृष्ण को अलक्षित देखा तथा विरजा को नदीरूप में देखकर पुनः घर प्रस्थानकिया। भगवान् श्रीकृष्ण ने विरजा को नदीरूप में देखकर उसके तीर पर उच्चस्वर से रुदन करने लगे एवं कहा कि तुम नदी की अधिष्ठात्री देवी मूर्तिमती बन मेरे आशीर्वाद से स्त्रियों में श्रेष्ठ रूपवाली बनो तथा पहिलेवाले रूप से भी अधिक रूपवती होओ। भगवान् श्रीकृष्ण के ऐसा कहते ही उसने जल से उठकर नवीन शरीर धारण कर भगवान् हरि के आगे साक्षात् राधा का सा रूप बना लिया। भगवान् ने उसको रूपवती देखकर प्रेमाधिक्य से आलिङ्गन किया। तदनन्तर विरजा ने रजोयुक्त हो भगवान् के अमोघ वीर्य को धारण कर गर्भवती हुई। उसने सात सुन्दर पुत्रों को जन्म दिया। एक समय भगवान् हरि विरजा के साथ स्थित थे उसी समय बड़े भाइयों से पीड़ित कनिष्ठ पुत्र

आकर माता की गोद में बैठ गया। तदनन्तर श्रीकृष्ण द्वारा विरजा का त्याग एवं राधागृह गमन। श्रीकृष्ण वियोग में विरजा का विलाप एवं अपने पुत्र को शाप कि तुम लवण समुद्र बनोगे तथा तुम्हारा जल कोई भी प्राणी नहीं पवेगा। तत्पश्चात् अन्य छहों पुत्रों को भी महीतल पर समुद्र होने का शाप दिया एवं कहा कि तुम्हारी एक जगह स्थिति नहीं होगी। इनके जल से सृष्टि में अन्न होगा एवं सातों के नाम—लवण, इक्षु, सुरा, सर्पि, दधि, दुग्ध, और जल ये सातों समुद्र सप्तद्वीपवती पृथ्वी पर व्याप्त हैं तथा उत्तरोत्तर दुगुने-दुगुने हैं। राधा और कृष्ण का संवाद। कुपित राधा का कृष्ण से कहना कि तुम्हें तो विरजा ही प्रिय है जो नदीरूप हो गई है अतः तुम भी नद रूप होने के योग्य हो। अपनी-अपनी जाति में ही विशेष प्रेम होता है जैसे—

नदस्य नद्या सार्द्धञ्च सङ्गमो गुणवान्भवेत्।
स्वजातौ परमा प्रीतिः शयने भोजने सुखात्॥

राधा और श्रीदामा का संवाद।



नारदजी का भगवान् नारायण से पुनः प्रश्न कि हे वेदविदांवरः ( वेद के जाननेवालों में श्रेष्ठ ) भगवान् कृष्ण किसकी प्रार्थना से एवं किस हेतु पृथ्वी पर आये यह वर्णन कीजिये। तब भगवान् नारायण ने नारद से कहा कि पहिले वाराह कल्प में वसुन्धरा पापियों के भार से दुःखित हो ब्रह्माजी की शरण में गई एवं साथ में असुरों से संतप्त देवता भी ब्रह्म की सभा में गये। ऋषि, मुनि और सिद्धगणों से

सेवित कृष्ण नाम को स्मरण करते हुए ब्रह्मतेज से देदीप्यमान ब्रह्माजी को देखकर भक्तियुक्त देवताओं सहित वसुन्धरा ने प्रणाम कर अपना सम्पूर्ण दुःख निवेदन किया। उसको अश्रुपूर्ण देखकर जगद्धाता ब्रह्माजी ने कहा कि तुम क्यों ऐसी अवस्था में हो एवं क्यों स्तुति करती हो ? हे भद्रे ! तुम्हारे आने का कारण कहो तुम्हारा कल्याण होगा। तुम सुस्थिर हो जाओ मेरे रहते तुम्हें क्या भय है ? इस प्रकार पृथ्वी को आश्वासन देकर ब्रह्माजी ने आदरपूर्वक देवताओं से कहा कि मेरे पास आने का क्या कारण है कहो ? तब देवताओं ने ब्रह्माजी से कहा वसुधा (पृथ्वी) भार से व्याकुल है एवं हमलोगों को दैत्यों ने तङ्ग कर रक्खा है। आप ही संसार के रचयिता हो अतः हमारी शीघ्र ही इस दुःख से निष्कृति कीजिये। देवताओं के वचनों को सुनकर ब्रह्माजी ने पृथ्वी से पूछा कि हे पद्मविलोचने पृथ्वि! तुम किसके भार को वहन करने में असक्त हो यह बताओ तुम्हारा कल्याण होगा। ब्रह्माजी के वचन को सुनकर भगवती पृथ्वी ने कहा कि हे तात! मैं अपनी मानसी व्यथा आपसे कहती हूं। विना विश्वासी बन्धु के अपना दुःख कहने में उत्सुक नहीं हूं क्योंकि स्त्रीजाति अवला है एवं निरन्तर अपने बन्धुओं से रक्षणीय है, वे रक्षक जनक, ( पिता ) स्वामी और पुत्र हैं। आप तो संसार के स्रष्टा हो अतः आपको कहने में कोई भी लज्जा नहीं है। अब मैं जिनके भार से पीड़ित हूं आप सुनिये—

कृष्णभक्तिविहीना ये ये च तद्भक्तनिन्दकाः। येषां महापातकिनामशक्ताभारवाहने ॥
स्वधर्माचारहीना ये नित्यकृत्यविवर्जिताः। श्राद्धहीनाश्च वेदेषु तेषां भारेण पीडिता ॥
पितृमातृगुरुस्त्रीणां पोषणं पुत्रपोष्ययोः। ये न कुर्वन्ति तेषाञ्च न शक्ता भारवाहने ॥
ये मिथ्यावादिनस्तात दयासत्यविहीनकाः। निन्दका गुरुदेवानां तेषां भारेण पीडिता
मित्रद्रोही कृतघ्नश्च मिथ्यासाक्ष्यप्रदायकः। विश्वासघ्नः स्थाप्यहारि तेषां भारेण पीडिता
कल्याणयुक्तनामानि हरेर्नामैकमङ्गलम्। कुर्वन्ति विक्रयं ये वै तेषां भारेण पीडिता ॥
जीवघाती गुरुद्रोही ग्रामयाजी च लुब्धकः। शवदाही शूद्रभोजी तेषां भारेण पीडिता

पूजायज्ञोपवासानां व्रतानां नियमस्य च । ये ये मूढ़ा निहन्तार स्तेषां भारेण पीडिता
सदा द्विषन्ति ये पापा गोविप्रसुरवैष्णवान् । हरिं हरिकथाभक्ति तेषां भारेण पीडिता
शङ्खचूड़स्य भारेण पीड़िताऽहं यथा विधे । ततोऽधिकानां दैत्यानां भारेण परिपीडिता

जो कृष्णभक्ति से विमुख तथा भगवद्भक्तों का निन्दक है उन महापापियों के भार को वहन करने में असमर्थ हूं। जो अपने धर्म और आचार से हीन है एवं नित्यकर्मों से विवर्जित हैं तथा वेदों में जिनकी श्रद्धा नहीं है उनके भार से पीड़ित हूं। जो पुरुष पिता, माता, गुरु, स्त्री, पुत्र एवं अपने आश्रितवर्ग का पोषण नहीं करते हैं तथा जो मिथ्यावादी हैं, दया और सत्य से रहित हैं, गुरु और देवताओं के निन्दक हैं उनके भार से पीड़ित हूं। मित्र द्रोही, कृतघ्न, मिथ्या साक्षी देनेवाला, विश्वासघाती एवं धरोहर को पचानेवालों के भार से पीड़ित हूं। हरिभगवान् के कल्याणयुक्त नामों के विक्रय करनेवालों के भार से पीड़ित हूं। जीव को मारनेवाले, गुरुद्रोही ग्रामयाजी (भिखारी), लुब्धक, शवदाही (श्मशान में) शूद्रभोजी, पूजा, यज्ञ, उपवास, व्रत और नियमों को भंग करनेवालों के भार से पीड़ित हूं। जो मनुष्य गो, विप्र देवता और भगवद्भक्तों से सदा ही द्वेष करते हैं एवं जिनकी भगवान् हरि में तथा भागवती कथा में भक्ति नहीं है मैं उनके भार से पीड़ित हूं। ऐसा कहकर वसुधा बारम्बार रुदन करने लगी। उसके रुदन को सुनकर ब्रह्माजी ने कहा तुम्हारा भार दूर कर दूँगा। हे वसुन्धरे! कार्यसिद्धि उपायों से होती है तुम्हारा भार भगवान् दूर करेंगे।

यन्त्रं मङ्गलकुम्भञ्च शिवलिङ्गञ्च कुङ्कुमम् । मधुकाष्ठं चन्दनञ्च कस्तूरीं तीर्थमृत्तिकाम्
खड्गंगण्डकखड्गञ्च स्फटिकं पद्मरागकम् । इन्द्रनीलं सूर्यमणिं रुद्राक्षं कुशमूलकम् ॥

शालग्रामशिलां शङ्खं तुलसीं प्रतिमाजलम् ।
शङ्खं प्रदीपमालाञ्च शिलामर्च्याञ्च घण्टिकाम् ॥

निर्माल्यञ्चैव नैवेद्यं हरिद्वर्णमणिन्तथा । ग्रन्थियुक्तं यज्ञसूत्रं दर्पणं श्वेतचामरम् ॥
गोरोचनाञ्च मुक्ताञ्च शुक्ति माणिक्यमेवच । पुराणसंहितां वह्निं कर्पूरं परशुं तथा ॥

रजतं काञ्चनञ्चैव प्रवालरत्नमेव च। कुशाद्विजं तीर्थतोयं गव्यं गोमूत्रगोमयम्॥
त्वयि ये स्थापयिष्यन्ति मूढाश्चैतानि सुन्दरि।
तिष्ठन्ति कालसूत्रे वै वर्षाणामयुतं ध्रुवम्॥

हे सुन्दरि! देवयन्त्र, मङ्गलकलश, शिवलिङ्ग, कुङ्कुम ( रोली ), मधु, काष्ठ, चन्दन, कस्तूरी, तीर्थ की मृत्तिका, खड्ग ( तलवार ), गैण्डे की खड्ग, स्फटिकमणि, पद्मराग, इन्द्रनीलमणि, सूर्यमणि, रुद्राक्ष, कुशमूल, शालग्राम भगवान् की मूर्ति, शङ्ख, तुलसीपत्र, भगवान् का चरणोदक, दीपक, माला, घण्टिका (टाली,) भगवान् के चढ़ाया हुआ नैवेद्य, हरितवर्ण की मणि, ग्रन्थियुक्त यज्ञसूत्र, दर्पण, श्वेत चामर, गोरोचन, मोती, सीप, माणिक्य, पुराण, वेद, अग्नि, कर्पूर, परशु, चांदी, स्वर्ण, मूंगा, रत्न, कुशा, द्विज, तीर्थ का जल, गव्य ( दूध, दही, एवं घृत ), गोमूत्र, गोवर इन वस्तुओं को जो मूढ़ तुम्हारे पर स्थापित करता है वह निश्चय - दश हजार वर्ष तक कालसूत्र नरक में वास करता है। इस प्रकार पृथ्वी को आश्वासन देकर ब्रह्माजी देवता और पृथ्वी के साथ जगत् को धारण करनेवाले भगवान् शङ्कर के यहां कैलाश में गये। कैलाश की सुन्दरता का वर्णन। वहांपर अक्षयवट की मूल में व्याघ्रचर्म को धारण कर दक्षकन्या सती की अस्थियों के बने आभूषणों को पहने नाना सिद्ध योगियों से सेवित एवं अपने पांचों मुखों से माङ्गलिक हरि के नामों का उच्चारण करते हुए आशुतोष भगवान् शंकर को देखकर देवताओं सहित ब्रह्माजी ने प्रणाम किया तथा सम्पूर्ण वृत्तान्त सुनाया। इसे सुनकर माता पार्वती एवं भगवान् शंकर दुःखित हुए। तत्पश्चात् उनको आश्वासन देकर वसुन्धरा को देवताओं सहित कैलाश में छोड़ ब्रह्माजी को साथ ले भगवान् शंकर शीघ्रता से धर्मराज के मन्दिर में गये वहां से धर्मराज को साथ लिया तथा वे सब भगवान् विष्णु के पास वैकुण्ठ में गये। वहाँ रत्नसिंहासन पर स्थित रत्नालङ्कार से भूषित पीतवस्त्र धारण किये हुए परमानन्दरूप भगवान् विष्णु को देख सब ने भक्ति से प्रणाम किया और ब्रह्माजी, शङ्कर तथा धर्म ने बहुत सुन्दर रूप में भगवान् की

स्तुति की। स्तुति से प्रसन्न हुए भगवान् ने उनसे कहा कि आपलोग अपनी-अपनी कलाओं से गोलोक में अवतीर्ण होइये आपकी कार्यसिद्धि होगी मैं भी बाद में आप सब की इष्टसिद्धि के लिये वहीं अवतार लेकर कार्य सम्पादन करूँगा। तदनन्तर वे सब भगवान् को प्रणाम कर जरामृत्यु से रहित गोलोक में चले गये। गोलोक का विशद वर्णन।

५ राधाप्रसादवर्णनम् ब्रह्माकृतकृष्णस्तोत्रम् ५४७

ब्रह्मादि देवतागण ने सम्पूर्ण गोलोक को देखकर प्रसन्न मन से राधा के भवन के प्रधान द्वार पर जाकर जहां पीतवस्त्र धारण किये हुए रत्नभूषणों से भूषित वीरभानु नामक द्वारपाल को देखकर अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त कहा। जिसे सुनकर द्वारपाल ने निःशङ्क हो कहा कि मैं विना भगवान् की आज्ञा के आपलोगों को भीतर जाने देने में असमर्थ हूं। तब भगवान् के स्थान में किङ्करों को भेज उनकी आज्ञा से देवता भीतर गये एवं भगवान् से वार्तालाप कर फिर दूसरे द्वार पर गये वहां भी चन्द्रभानु नामक द्वारपाल को देख उससे बताकर आगे तीसरे द्वार पर गये। उन्होंने इसी प्रकार राधाभवन के सोलह द्वारों की अपूव छटा देखी अन्त में, करोड़ों सूर्यों की कान्ति के सदृश तेजसमूह को देखा जो सर्वव्यापी, सबका मूल एवं नेत्रों को रोधन करनेवाला था उस तेजःस्वरूप को देख ध्यानतत्पर हुए देवता परमभोक्ति से नतमस्तक हो प्रणाम कर स्तवन करने लगे। ब्रह्माजी, शङ्कर एवं धर्मराज ने भगवद्गुणानुवाद से परिपूर्ण बहुत सुन्दर स्तुति की। ब्रह्माकृत स्तुति का महत्त्व वर्णन। इस स्तोत्र को पढ़नेवाले को निश्चल भक्ति की प्राप्ति होती है एवं अणिमादि सिद्धियाँ तथा वाक्सिद्धि और मन्त्र सिद्धि की प्राप्ति होती है।

---

ब्रह्मा, शंकर और धर्मराज द्वारा लक्ष्मीनारायण भगवान् की स्तुति। स्तुति से प्रसन्न होकर भगवान् ने कहा कि हे देवगण ! मेरे रहते हुए आपलोगों को कोई भी चिन्ता नहीं है। आपलोगों के अभिप्राय को मैं जानता हूं। संसार में जितने भी शुभ, अशुभ छोटे और बड़े कार्य समय से ही होते हैं "समय एव करोति बलाबलम्" अपने समय पर ही वृक्ष फल देते हैं। इस पृथ्वी पर बहुत-से राजा, मनु, इन्द्रादि देवता सब अपनी-अपनी कीर्ति एवं पाप, पुण्य, यश को लेशमात्र छोड़कर कालकवलित हो गये। हे देवतो ! "ब्रह्मादि तृण पर्यन्तं सर्वेषामहमीश्वरः" ब्रह्मा से तृण पर्यन्त सब जगत् का मैं स्वामी हूं। मैं ही संसार की रचना करता हूं तथा पालन एवं संहार भी मैं ही करता हूं। लेकिन भगवद्भक्तों के संहार करने में समर्थ नहीं हूं क्योंकि भक्त मेरे अनुगामी हैं तथा मेरे पदार्चन में तत्पर हैं और मैं उनकी रक्षा के लिये निरन्तर उनके पास रहता हूं। संसार में बारम्बार सम्पूर्ण चीजें उत्पन्न होती हैं परन्तु मेरे भक्त कभी भी नष्ट नही होते हैं। जैसे—

सर्वेषामपि संहर्ता स्रष्टा पाताऽहमेव च। नाहं शक्तश्च भक्तानां संहारो नित्यदेहिनाम्
भक्ता ममानुगा नित्यं मत्पादार्चनतत्पराः। अहं भक्तान्तिके शश्वत्तेषां रक्षणहेतवे॥

सर्वे नश्यन्ति ब्रह्माण्डे प्रभवन्ति पुनः पुनः।
न मे भक्ताः प्रणश्यन्ति निःशङ्काश्च निरापदः॥

भक्तगण अपने स्त्री, पुत्र एवं अपने मित्रों को छोड़ दिन-रात मेरे को भजते हैं

और मैं भी आपलोगों को छोड़कर उनको अहर्निश भजता हूं। इसलिये हे देववृन्द! आपलोग अपने-अपने अंशों से शीघ्र पृथिवी पर अवतरित होइये और मैं भी शीघ्र ही पृथ्वी पर आऊँगा। तदनन्तर देवताओं का पृथ्वी पर जन्मग्रहण। शङ्कर और पार्वती का पृथ्वी पर अवतरित होने में संवाद जिसमें शंकर ने कहा हे पार्वति! तुम जाम्बवान् के घर जन्म लो। तदुपरान्त पार्वती को अभय दान। श्रीकृष्ण और राधा का संवाद कथन।



महर्षि नारद का भगवान् नारायण से यह प्रश्न कि महत्पुण्य को देनेवाला जन्म, मृत्यु और जरा को दूर करनेवाला भगवान् श्रीकृष्ण का जन्म बताइये। वसुदेवजी किसके पुत्र थे एवं देवकी किसकी कन्या थी? वसुदेव तथा देवकी कौन थी एवं उनके विवाह का वृत्तान्त कहिये। कंस ने देवकी के छै पुत्रों को क्यों मारा एवं भगवान् हरि का जन्म किस दिन हुआ मुझे कहिये। वसुदेवजी और देवकी ने पूर्वजन्म के पुण्य फल से ही श्रीहरि को पुत्ररूप में प्राप्त किया। देवमीढ़ के मारिषा नाम की स्त्री में वसुदेवजी उत्पन्न हुए जिनके जन्मसमय में देवताओं ने दुन्दुभियां बजाईं जिससे वसुदेवजी का नाम आनकदुन्दुभि हुआ। यदुवंशी आहुक के ज्ञानसिन्धु देवक हुआ एवं देवक के देवकी नाम की कन्या हुई। यदुकुलाचार्य गर्गजी ने शास्त्र विधि से देवकी का सम्बन्ध वसुदेवजी से करवा दिया। विवाह के दहेज में देवक ने सहस्रों घोड़े, स्वर्णपात्र, अलंकृत सैकड़ों दासी एवं नानाप्रकार के द्रव्य, मणि रत्नादि दिये, उनको ग्रहण कर रथ में

बैठ विदा हुए उस समय कंस को सम्बोधित कर आकाशवाणी हुई कि हे राजेन्द्र ! तुम क्या प्रसन्न हो रहे हो हितकारक सत्य वचन सुनो। देवकी का आठवां गर्भ तुम्हारी मृत्यु का कारण बनेगा। उन देववाक्यों के भय से क्रोधित हुआ पापी कंस तलवार हाथ में लेकर देवकी को मारने के लिये तैयार हुआ। बहिन को मारने के लिये उद्यत हुए कंस को नीतिशास्त्र में विशारद नीतिज्ञ वसुदेवजी ने कहा कि तुम राजनीति को नहीं जानते हो, मेरी हितकर बातें सुनो जो दोषों को नष्ट करनेवाली, यश को देनेवाली एवं शास्त्रोक्त हैं। हे राजन्! इसके आठवें गर्भ से तुम्हारी मृत्यु है तब इसे मारकर दुष्कीर्ति एवं नरक की प्राप्ति क्यों करते हो? क्षुद्र जन्तुओं एवं हिंसकों को मारने से मृत्युकाल में एक कर्षापण ( ८० रत्ती ताम्र ) देने से छुटकारा हो सकता है और अहिंसक को मारने से तो सौ गुना प्रायश्चित्त बतलाया है तथा मनु ने विशिष्ट जन्तुओं एवं पशुओं को कालविशेष में मारने पर सौगुना पाप कहा है। म्लेच्छ जाति के मनुष्यों को मारने से सौ गुना पाप होता है। सौ म्लेच्छों को मारने से जो पाप होता है एक श्रेष्ठ शूद्र को मारने से होता है। इसी प्रकार नाना पापों को बतलाकर कहा कि जितना पाप ब्रह्महत्या से होता है उतना ही पाप स्त्री के वध में होता है। सौ स्त्रियों के वध से जो पाप होता है उतना ही बहिन के वध से होता है। इसलिये हे कुलदीपक! इसे छोड़ दो। इसके गर्भ से जो संतान होगी वह आपको देदिया करूंगा। तदुपरान्त कंस ने देवकी के छः पुत्रों को क्रमशः मार दिया। देवकी के सप्तम गर्भ को माया ने आकर्षण कर रोहिणी के गर्भ में स्थापित किया तब रक्षकों ने कंस से कहा कि देवकी के गर्भस्राव हो गया है। इस कारण से उस बालक का नाम सङ्कर्षण हुआ। देवकी के आठवें गर्भ में भगवान् का प्रवेश। गर्भगत भगवान् की जगद्योनि इत्यादि ४२ नामों से देवताओं द्वारा स्तुति। भगवान् का भाद्रपद कृष्ण अष्टमी को आधी रात के समय रोहिणी नक्षत्र जयन्ती योग में जन्म हुआ। वहां पर भगवान् ने अपना अति सुन्दर रूप नवीन मेघों के समान श्याम पीताम्बर

और मैं भी आपलोगों को छोड़कर उनको अहर्निश भजता हूं। इसलिये हे देववृन्द! आपलोग अपने-अपने अंशों से शीघ्र पृथिवी पर अवतरित होइये और मैं भी शीघ्र ही पृथ्वी पर आऊँगा। तदनन्तर देवताओं का पृथ्वी पर जन्मग्रहण। शङ्कर और पार्वती का पृथ्वी पर अवतरित होने में संवाद जिसमें शंकर ने कहा हे पार्वति! तुम जाम्ववान् के घर जन्म लो। तदुपरान्त पार्वती को अभय दान। श्रीकृष्ण और राधा का संवाद कथन।



महर्षि नारद का भगवान् नारायण से यह प्रश्न कि महत्पुण्य को देनेवाला जन्म, मृत्यु और जरा को दूर करनेवाला भगवान् श्रीकृष्ण का जन्म बताइये। वसुदेवजी किसके पुत्र थे एवं देवकी किसकी कन्या थी? वसुदेव तथा देवकी कौन थी एवं उनके विवाह का वृत्तान्त कहिये। कंस ने देवकी के छै पुत्रों को क्यों मारा एवं भगवान् हरि का जन्म किस दिन हुआ मुझे कहिये। वसुदेवजी और देवकी ने पूर्वजन्म के पुण्य फल से ही श्रीहरि को पुत्ररूप में प्राप्त किया। देवमीढ़ के मारिषा नाम की स्त्री में वसुदेवजी उत्पन्न हुए जिनके जन्मसमय में देवताओं ने दुन्दुभियां बजाईं जिससे वसुदेवजी का नाम आनकदुन्दुभि हुआ। यदुवंशी आहुक के ज्ञानसिन्धु देवक हुआ एवं देवक के देवकी नाम की कन्या हुई। यदुकुलाचार्य गर्गजी ने शास्त्र विधि से देवकी का सम्बन्ध वसुदेवजी से करवा दिया। विवाह के दहेज में देवक ने सहस्रों घोड़े, स्वर्णपात्र, अलंकृत सैकड़ों दासी एवं नानाप्रकार के द्रव्य, मणि रत्नादि दिये, उनको ग्रहण कर रथ में

बैठ विदा हुए उस समय कंस को सम्बोधित कर आकाशवाणी हुई कि हे राजेन्द्र ! तुम क्या प्रसन्न हो रहे हो हितकारक सत्य वचन सुनो। देवकी का आठवां गर्भ तुम्हारी मृत्यु का कारण बनेगा। उन देववाक्यों के भय से क्रोधित हुआ पापी कंस तलवार हाथ में लेकर देवकी को मारने के लिये तैयार हुआ। बहिन को मारने के लिये उद्यत हुए कंस को नीतिशास्त्र में विशारद नीतिज्ञ वसुदेवजी ने कहा कि तुम राजनीति को नहीं जानते हो, मेरी हितकर बातें सुनो जो दोषों को नष्ट करनेवाली, यश को देनेवाली एवं शास्त्रोक्त हैं। हे राजन् ! इसके आठवें गर्भ से तुम्हारी मृत्यु है तब इसे मारकर दुष्कीर्ति एवं नरक की प्राप्ति क्यों करते हो ? क्षुद्र जन्तुओं एवं हिंसकों को मारने से मृत्युकाल में एक कर्षापण ( ८० रत्ती ताम्र ) देने से छुटकारा हो सकता है और अहिंसक को मारने से तो सौ गुना प्रायश्चित्त बतलाया है तथा मनु ने विशिष्ट जन्तुओं एवं पशुओं को कालविशेष में मारने पर सौगुना पाप कहा है। म्लेच्छ जाति के मनुष्यों को मारने से सौ गुना पाप होता है। सौ म्लेच्छों को मारने से जो पाप होता है एक श्रेष्ठ शूद्र को मारने से होता है। इसी प्रकार नाना पापों को बतलाकर कहा कि जितना पाप ब्रह्महत्या से होता है उतना ही पाप स्त्री के वध में होता है। सौ स्त्रियों के वध से जो पाप होता है उतना ही बहिन के वध से होता है। इसलिये हे कुलदीपक ! इसे छोड़ दो। इसके गर्भ से जो संतान होगी वह आपको देदिया करूंगा। तदुपरान्त कंस ने देवकी के छः पुत्रों को क्रमशः मार दिया। देवकी के सप्तम गर्भ को माया ने आकर्षण कर रोहिणी के गर्भ में स्थापित किया तब रक्षकों ने कंस से कहा कि देवकी के गर्भस्राव हो गया है। इस कारण से उस बालक का नाम सङ्कर्षण हुआ। देवकी के आठवें गर्भ में भगवान् का प्रवेश। गर्भगत भगवान् की जगद्योनि इत्यादि ४२ नामों से देवताओं द्वारा स्तुति। भगवान् का भाद्रपद कृष्ण अष्टमी को आधी रात के समय रोहिणी नक्षत्र जयन्ती योग में जन्म हुआ। वहां पर भगवान् ने अपना अति सुन्दर रूप नवीन मेघों के समान श्याम पीताम्बर

धारण किये हुए मणिरत्न आदि के भूषणों से विभूषित कौस्तुभमणि से अलंकृत किशोर अवस्थावाला शान्त स्वरूप दिखाया। जिसे देखकर परमभक्ति से नतमस्तक हो वसुदेव तथा देवकी ने गद्गद हो भगवान् की स्तुति की। वसुदेवजी की प्रार्थना से प्रसन्न हो भगवान् ने कहा कि तुम्हारी तपस्या का ही फल है जो मैं तुम्हारे पुत्ररूप में प्राप्त हुआ हूं। तुम पहिले तपस्वियों में श्रेष्ठ सुतपा नामक प्रजापति थे उस समय तुमने पत्नी से युक्त हो मुझे तपस्या से प्रसन्न कर मेरे समान पुत्र की याचना की तब मैंने तुम्हें वर दिया कि तुम्हारे मेरे जैसा पुत्र होगा। वरदान के अनन्तर मैंने सोचा त्रिलोकी में मेरे समान कोई नहीं है इस हेतु मैं ही पुत्ररूप में प्राप्त हुआ हूं। मुझे तुम पुत्रभाव से भजो चाहे ब्रह्मभाव से अन्त में मुझे प्राप्त कर जीवन्मुक्त हो जाओगे। अब तुम शीघ्र ही मुझे व्रज के यशोदाभवन में स्थापित कर वहां से माया को यहां लाकर स्थापित करो। ऐसा कहकर भगवान् हरि बालरूप हो गये। तदनन्तर वसुदेवजी बालक को लेकर नन्दजी के यहां गये जहां लतिकागृह में सोई हुई यशोदा को देख वहां पर स्थित कन्या को उठाकर भगवान् को वहीं छोड़ वापस कारागृह में आगये। पश्चात् उस कन्या को ग्रहण कर कंस मारने को उद्यत हुआ उस समय वसुदेव एवं देवकी ने कहा कि हे कंस तुम नीतिशास्त्र में विशारद हो अतः हमारे नीतियुक्त सत्य वचन सुनो। तुमने हमारे छः पुत्रों को मारा है हे तात! तुमको जरा भी दया नहीं आई। अब यह आठवीं कन्या हैं इसे मारकर क्या तुम पृथ्वी पर महैश्वर्य प्राप्त करोगे ऐसा कहकर वसुदेव देवकी कंस के सामने रोने लग गये। तब कंस ने कठोरतापूर्वक कहा मेरे वचनों को सुनो। भाग्य से तृण भी पर्वत को नष्ट कर सकता है, मच्छर हाथी को और छोटा कीड़ा सिंह को मार सकता है इत्यादि कहकर कंस ने बालिका को मारने की इच्छा की। तब वसुदेव ने कहा इस निरपराध बालिका को क्यों मारते हो तदनन्तर कंस ने उसको छोड़ दिया। एवं वसुदेव देवकी ने उसको ग्रहण कर ब्राह्मण को उस बालिका के निमित्त धन दिया। वह भगवान् कृष्ण की बहिन हुई जिसका रुक्मिणी के

विवाह के समय में दुर्वासाजी के साथ पाणिग्रहण हुआ। यह भगवान् कृष्ण का जन्मचरित्र वर्णन जन्म, मृत्यु, जरा के विघ्न को नष्ट करनेवाला और पुण्य को देनेवाला है।



नारदजी का भगवान् नारायण से प्रश्न हे प्रभो! व्रतों में उत्तम व्रत जन्माष्टमी व्रत का फल तथा जयन्ती योग का सामान्यतया फल कहिये। इस व्रत को न करने से क्या दोष होता है? एवं जयन्ती में उपवास करने से क्या फल मिलता है एवं व्रत का पूजाविधान, यम नियम, उपवास और पारण का विधान क्या है? उत्तर में भगवान् नारायण ने कहा कि भाद्रपद कृष्णा सप्तमी को सावधान होकर हविष्यान्न भोजन करे फिर दूसरे दिन प्रातःकाल उठकर स्नानादि नित्यकर्म कर व्रतोपवास का सङ्कल्प करे। मन्वादि दिवस की प्राप्ति में स्नान-पूजादि का जो फल होता है उससे करोड़गुना फल भाद्रपद की कृष्णाष्टमी का होता है। जन्माष्टमी को जो अपने पितरों के लिये जलमात्र भी देता है उसको सौ वर्ष तक गयाश्राद्ध करने का फल मिलता है इसमें सन्देह नहीं है। नित्यक्रिया के अनन्तर सूतिकागृह का निर्माण; खड्ग से युक्त रक्षकों की नियुक्ति, बहुविध द्रव्य, बाल छेदन की कैंची एवं यत्नपूर्वक धात्री स्वरूपा नारी की नियुक्ति करे। पश्चात् पादप्रक्षालन कर स्वच्छ वस्त्र पहिन आसन पर स्थित हो स्वस्तिवाचनपूर्वक भगवान् श्रीकृष्ण का आवाहन करे तथा वसुदेव देवकी, यशोदानन्द, रोहिणी बलदेव, षष्ठीदेवी, वसुन्धरा, ब्राह्मणी, अष्टमी, स्थान देवता एवं अश्वत्थामा सहित सप्तचिरंजीवों का आवाहन कर भगवान् हरि का ध्यान करे। फिर भगवान् की षोडशोपचार से पूजा करे। पूजनोपरान्त भक्तिभावयुक्त हो भगवान् के जन्म-चरित्र की कथा सुने तथा रात्रि में जागरण कर प्रातःकाल आह्निक कर्म कर

श्रीहरि की पूजा करे तदुपरान्त ब्राह्मणों को भोजन करावे। पुनः व्रतकाल व्यवस्था पर नारदजी का प्रश्न। भगवान् नारायण का उत्तर कि अर्ध रात्रि में यदि एक पाद भी अष्टमी हो तो वही मुख्यकाल है एवं उसी में भगवान् हरि का जन्म है। वेदविदों से सम्मत यही प्रधानकाल है। सप्तमी सहित यदि अष्टमी नक्षत्रयुक्त हो तब भी सप्तमी सहित अष्टमी वर्जनीय है। व्रत करनेवाला रोहिणी नक्षत्र के बाद पारण करे। सम्पूर्ण उपवासों में दिन में पारण करना ही श्रेयस्कर है अन्यथा फल हानि होती है। रोहिणी व्रत को छोड़ किसी भी व्रत का पारण रात्रि में नहीं करे। पारण के विषय में विशेष बात यह है :—

अष्टम्यामथ रोहिण्यां न कुर्यात् पारणं बुधः। हन्यात् पूर्वकृतं पुण्यमुपवासार्जितं फलम्
तिथिरष्टगुणं हन्ति नक्षत्रश्च चतुर्गुणम्। तस्मात् प्रयत्नतः कुर्य्यात् तिथिभान्ते च पारणम्
महानिशायां प्राप्तायां तिथिभान्तं यदा भवेत्। तृतीयेऽह्नि मुनिश्रेष्ठ पारणं कुरुते व्रती
षण्मुहूर्ते व्यतीते तु रात्रावेव महानिशा। लभते ब्रह्महत्याञ्च तत्र भुक्त्वा च नारद॥

शुद्ध जन्माष्टमी व्रत करनेवाले मनुष्य को अश्वमेध यज्ञ का फल मिलता है एवं सप्त जन्म के पाप नष्ट हो जाते हैं।



नारदजी ने भगवान् नारायण से पूछा कि हे प्रभो! भगवान् श्रीकृष्ण को यशोदा मन्दिर में स्थापित कर वसुदेवजी के जाने पर नन्दजी ने पुत्रोत्सव के सम्बन्ध में क्या किया? गोकुल में भगवान् ने क्या किया तथा वहां पर कितने वर्ष तक स्थित रहे? भगवान् की रासक्रीड़ा और जलक्रीड़ा का विस्तार-पूर्वक वर्णन कीजिये। नन्दजी, यशोदा और रोहिणी के पूर्वजन्म का वृत्तान्त एवं बलदेवजी का जन्म कहां हुआ? इसका वर्णन कीजिये। भगवान् नारायण का नारदजी को उत्तर—पूर्वजन्म में नन्दजी द्रोण नामक वसु थे और यशोदा धरा

नामक उनकी पत्नी थी। रोहिणी सर्पमाता कद्रू थी उनका जन्मचरित्र तुम्हारे लिये कहता हूं सुनो। एक बार पत्नी सहित द्रोण ने गौतमाश्रम के निकट गन्धमादन पर्वत पर दस हजार वर्ष तक कृष्ण दर्शनार्थ तप किया परन्तु उनको भगवान् हरि के दर्शन नहीं हुए। तब वे हताश हो अग्निकुण्ड बना प्रवेश करने को उद्यत हुए। उसी काल में आकाशवाणी हुई कि तुम गोकुल में श्रीहरि को पुत्ररूप में देखोगे। तदनन्तर धरा और द्रोण का अपने घर के लिये प्रस्थान एवं भारतवर्ष में जन्म। अब देवताओं से भी सुगोप्य रोहिणीचरित्र सुनो। एक बार देवमाता अदिति ने रजोदर्शन के बाद रति की इच्छा से अपने पति कश्यपजी को याद किया एवं कामवाण से पीड़ित हुई पति के आगमन की प्रतीक्षा में घर में स्थित रही। जब उसने सुना कि कश्यपजी तो सर्पमाता कद्रू के घर हैं तब उसने सर्पमाता को शाप दिया कि तुम देवस्थान के योग्य नहीं हो अतः मानवीय योनि को प्राप्त हो जाओ। कद्रू ने जब देवमाता का शाप सुना तब उसने भी बदले में उसे मानवी योनि में जाने का शाप दिया। तत्पश्चात् कश्यपजी का अदिति के पास आना और उसकी वाञ्छापूर्ण करना। फिर अदिति को देवकीरूप में, सर्पसाता कद्रू का रोहिणीरूप में एवं कश्यपजी का वसुदेवरूप में अवतरित होना। अब बलदेवजी का आख्यान सुनो। रोहिणी, वसुदेवजी की प्रिय भार्या थी एवं वसुदेवजी की आज्ञा से कंस से डरी हुई सङ्कर्षण की रक्षा के लिये गोकुल में चली गई। उधर देवकी के सप्तम गर्भ का माया द्वारा आकर्षण एवं रोहिणी के गर्भ में स्थापना। कुछ काल बाद ब्रह्मतेज से युक्त बलदेवजी का जन्म। प्रसन्न हुए नन्दजी द्वारा ब्राह्मणों को दान एवं गोपियों द्वारा जयजयकार। अब गोकुल में भगवान् श्रीकृष्ण का मङ्गल चरित्र सुनो। भगवान् श्रीकृष्ण को गोकुल में नन्दजी के घर में स्थापित कर वसुदेवजी के जानेपर जयजयकार से युक्त सूतिकागार में नवीन मेघ के समान कान्तिवाले अतीव सुन्दर नग्न, गृह के शिखर को देखते हुए पुत्र को देख नन्दजी बहुत हर्षित हुए। पश्चात् धात्री द्वारा शीतलजल से बालक को स्नान

करवाना एवं नालच्छेदन। हर्षित हुई गोपियों द्वारा जयजयकार तथा आशीर्वाद। नन्दजी द्वारारा सचैल स्नान एवं ब्राह्मण भोजन तथा नानाविध दान। ब्राह्मणों द्वारा वेदपाठ व स्वस्तिवाचन। ज्योतिः शास्त्र में विशारद अनेक गणकों और वचन सिद्धों का आगमन। नन्दजी द्वारा उनका आतिथ्य। ज्योतिर्विदों द्वारा भगवान् कृष्ण का भविष्यकथन। इस प्रकार नन्दजी के घर में भगवान् श्रीकृष्ण एवं बलदेवजी का बढ़ना जैसे शुक्लपक्ष में चन्द्रमा बढ़ता है।

## १० पूतनामोक्षवर्णनम् ५८७

भगवान् श्रीकृष्ण के जन्म के अनन्तर स्वर्णसिंहासन पर स्थित कंस ने सभा के मध्य में आकाशवाणी सुनी कि हे महामूढ़! क्या करते हो अपने कल्याण की चिन्ता करो। तुम्हारा काल पृथ्वी पर उत्पन्न हो गया है, अब रक्षा का उपाय करो। वसुदेवजी ने तुम्हारे अन्तक पुत्र को नन्दजी को देकर वहां से कन्या ग्रहण कर तुम्हें देकर निश्चिंत हो गये। तुम्हारा मारनेवाला नन्दमन्दिर में वृद्धि को प्राप्त हो रहा है एवं देवकी का सातवां गर्भ भी वहीं वृद्धि को प्राप्त हो रहा है। इस प्रकार आकाशवाणी सुन कंस चिन्तामग्न हो गया। तत्पश्चात् उसका पूतना को निमन्त्रित करना एवं गोकुल जाने का आदेश देना तथा कार्य के लिये कहना कि तुम अपने स्तनों को विषाक्त बनाकर शीघ्रता से शिशु को दो क्योंकि तुम माया-शास्त्र में निपुण हो एवं मनकी गति के समान चलनेवाली हो। अतः माया से मनुष्यरूप बनाकर गोकुल में जाओ तुमने दुर्वासाजी से सर्वत्र गमन का महामन्त्र प्राप्त किया है। तुम सम्पूर्ण रूपों को धारण करने में समर्थ हो। ऐसा कहकर कंस सभा में स्थित हो गया। तदनन्तर कंस को प्रणाम कर पूतना का व्रज गमन। नन्दजी के गृह में प्रवेश करती हुई पूतना को देखकर गोपियों ने उसका बहुत सम्मान किया। उसके सुन्दर रूप से चकित हुई गोपियों ने मन में कहा कि क्या पद्मालय से भगवान् श्रीष्ण को देखने के लिये दुर्गा आई है? गोपियों ने

उसे प्रणाम किया तथा कुशलक्षेम पूछ कहा कि क्या तुम साक्षात् ईश्वरी भगवती हो ? तुम्हारा स्थान कहां है क्या नाम है, यहां पर क्या काम है ? कहो। गोपियों के वचनों को सुन पूतना ने कहा मैं मथुरा की रहनेवाली विप्रपत्नी हूं। नन्दकुमार को देखने तथा आशीर्वाद देने आई हूं। इस प्रकार उसके वचन सुन यशोदा का अपने पुत्र को उसकी गोद में देना। शिशु को गोद में लेकर पूतना का बारम्बार चुम्बन करना तथा भगवान् हरि को स्तन पान कराना और यशोदा से कहना कि हे गोपसुन्दरि यह तुम्हारा बालक अद्भुत है तथा गुणों में नारायण के समान है। भगवान् श्रीकृष्ण का विषयुक्त दुग्ध का अमृत की तरह प्राणों के साथ पान करना एवं पूतना का प्राण छोड़कर पृथ्वी पर गिरना तथा उसका स्थूल देह को छोड़कर सूक्ष्म देह में प्रवेश कर दिव्य रत्नसार से निमित रथ पर आरूढ़ हो पार्षद प्रवरों से वेष्टित दिव्य रूप धारण कर गोलोक में जाना। पूतना मोक्ष को देख नारदजी का नारायण से प्रश्न कि वह पुण्यवती सती राक्षसी रूप को क्यों प्राप्त हुई तथा किस पुण्य से भगवान् के दर्शन कर श्रीकृष्ण मन्दिर को गई ? तब भगवान् ने नारद से कहा कि बलि के यज्ञ में भगवान् वामन के सुन्दर रूप को देख बलिकन्या रत्नमाला ने उसपर पुत्रस्नेह किया तथा मन में कहा कि इसके सदृश मेरे पुत्र हो और मैं उसे स्तन देकर अपने वक्षःस्थल पर रक्खूँ। हरि भगवान् ने उसके मनकी बात जान कर इस जन्म में उसके स्तन पान कर मातृगति प्रदान की।



एक बार नन्दगेहिनी यशोदा गृहकर्म में आसक्त बालक को गोद में लिये हुए थी। सर्वान्तरयामी प्रभुका बालरूप तृणावर्त नामक दैत्य का आवागमन जानकर भारयुक्त होना। भाराक्रान्त यशोदा का गोद से बालक को त्याग कर शयन कराना तदनन्तर असुर का बालरूपधारी भगवान् कृष्ण को हवा में उड़ाते

हुए सौ योजन ले जाना तथा हरि भगवान् के चरणस्पर्श से प्राण त्याग कर हरिमन्दिर में जाना। अन्धकार के नष्ट होनेपर गोपगोपियों ने जब भगवान् को शयन स्थान पर नहीं देखा तब भयविह्वल हो रुदन करते हुए खोज करने लगे तब नदी के किनारे श्रीकृष्ण को देखा। नन्दजी ने घरपर लाकर मङ्गलाचरण किया। नारदजी ने नारायण से पूछा कि दुर्वासा ने पाण्ड्य देश के राजा को क्यों शाप दिया? तब नारायण ने कहा कि पाण्ड्यदेश का राजा सहस्राक्ष हजार स्त्रियों के साथ निर्जन वन में स्थल विहार कर नदी में जलक्रीड़ा कर रहा था। इसी बीच दुर्वासा एक लाख शिष्यों के साथ वहां आ पहुंचे। मुनि को देख राजा ने न प्रणाम किया और न वह उठा ही। तब दुर्वासाजी ने शाप दिया कि हे पापिष्ठ! तुम योग से भ्रष्ट होकर असुर योनि में प्राप्त होकर एक लाख वर्ष तक भारत में निवास करो। पश्चात् श्रीकृष्ण के चरणस्पर्श से गोलोक की प्राप्ति होगी। इतना कह दुर्वासा ने स्त्रियों से कहा कि तुम्हारा भी स्थान-स्थान पर जन्म होगा। राजा का स्त्रियों के साथ अग्निप्रवेश। पश्चात् तृणावर्त के शरीर की प्राप्ति। रानियों का भारतवर्ष में जन्म।

१२ **श्रीकृष्णबाललीलावर्णनम्** ५६३

एक समय नन्दपत्नी श्रीकृष्ण को स्तन पान करा रही थी। उसी समय वहीं पर बहुतसी बालिकायें एवं वृद्ध नारियां आईं उनके सत्कार के लिये यशोदा का गमन। क्रोधित श्रीकृष्ण द्वारा शकट का गिराना। शकट के उत्पात को देखकर गोपों ने बालकों से पूछा कि यह गाड़ी कैसे टूट गई? तब बालकों ने कहा कि इस विषय में हम कुछ नहीं जानते हैं। श्रीकृष्ण के चरणों से ही यह टूटी है। तदनन्तर जो कवच ब्रह्माजी ने योगमाया को दिया था उससे श्रीकृष्ण की रक्षा की। इस कवच को कण्ठ में, या दाहिने हाथ में जो बांधता है उसे विष, सर्प, अग्नि और शत्रु का भय नहीं होता है। इस कवच को धारण कर भगवान् शङ्कर ने त्रिपुरासुर को तथा भगवती काली ने रक्तबीज को मारा था।

श्रीकृष्ण के बालचरित्र का वर्णन। एक समय नन्दपत्नी कृष्ण को गोद में लिये स्वर्णसिंहासन पर बैठी हुई स्तन पान करा रही थी। उसी समय एक विप्रेन्द्र हजारों शिष्यों के साथ वहाँ आये। मुनि को देखकर यशोदा ने पूजन किया और कृष्ण से प्रणाम करवाया। पुनः हाथ जोड़ प्रार्थना की कि हे योगिराज! मैं आपको पूछने में समर्थ तो नहीं हूं किन्तु मैं आप का शुभ नाम पूछना चाहती हूं क्योंकि मैं बुद्धिहीन हूं। सज्जन पुरुष मूढ़ व्यक्ति के दोष को क्षमा करदेते हैं। इसलिये हे मुनीन्द्र! आप, अङ्गिरा, अत्रि, मरीचि, गौतम, क्रतु, प्रचेता, पुलस्त्य, पुलह, दुर्वासा, कर्दम, वशिष्ठ, गर्ग, जैगीषव्य, देवल, कपिल, सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार, वोढ़ु, पञ्चशिख, आसुरि, सौभरि, विश्वामित्र, वाल्मीकि, नामदेव, कश्यप, संवर्त, उतथ्य, कच, बृहस्पति, भृगु, च्यवन, शुक्र, नर, नारायण, शकृधि, पराशर, व्यास, शुकदेव, जैमिनि, मार्कण्डेय, लोमश, कण्व, कात्यायन, आस्तीक, जरत्कारु, ऋष्यश्रृङ्ग, विभाण्डक, पौलस्त्य, अगस्त्य, शरद्वान्, गिरि, शमीक, अरिष्टनेमि, माण्डव्य, पैल, पाणिनि, कणाद, शाकल्य, शाकटायन,

अष्टावक्र, भागुरि, सुमन्तु, वत्स, जाबालि, याज्ञवल्क्य, वैशम्पायन, यति, हँस, पिप्पलाद, मैत्रेय, करुष, उपमन्यु, गौरमुख, अरुणि, और्व, कक्षिवान्, भरद्वाज, वेदशिरा, शङ्कुकर्ण और शौनक इन महानुभावों में से कौन हैं ? इसपर मुनि ने कहा कि मैं यादवों का चिर पुरोहित गर्ग हूं तथा श्रीकृष्ण के नामकरण के लिये आया हूं। पश्चात् बलराम और श्रीकृष्ण के नामों का वर्णन। राधा के नामों का वर्णन। राधा और श्रीकृष्ण का विवाह वृन्दावन में होगा तदनन्तर श्रीकृष्ण के भूत, भविष्यत् और वर्तमान में होनेवाले कार्यों का विवरण किया पुनः गर्गजी ने अन्नप्रासन संस्कार कराकर तन्निमित्त बहुतसा दान करवाया। पुनः गर्गजी का प्रस्थान।



एक समय यशोदा यमुना स्नान करने गई। आकर घर में क्या देखती है कि दधि, दुग्ध, घृत, तक्र ( छाछ ) मक्खन के भाण्ड फूटे हुए हैं। तब बालकों से पूछा कि यह अद्भुत कर्म किसका है। तब बालकों ने कहा कि ये सब तुम्हारे ही पुत्र के कार्य हैं। बालकों का वचन सुन यशोदा हाथ में बेंत ले श्रीकृष्ण को मारने के लिये दौड़ीं। श्रीकृष्ण भी आगेर दौड़ने लगे। माता को परिश्रम से व्याकुल देख भगवान् ठहर गये। तब यशोदा ने वस्त्र से श्रीकृष्ण को बांध दिया। श्रीकृष्ण एक वृक्ष के मूल में खड़े हो गये। उनके स्पर्श होते ही वृक्ष गिरपड़ा और दिव्य पुरुष हो गया। पुनः दिव्यरथ में बैठ अपने स्थान को चला गया। वृक्ष के शब्द को सुन यशोदा का कृष्ण को गोद में लेना। गोपों ने यशोदा को बहुत डांटा और नन्द का आगमन। नन्द ने यशोदा से कहा कि मैं आज ही बालक को लेकर तीर्थ जाऊँगा अथवा तुम यहां से चली जाओ। जैसे कहा है कि—

शतकूपसमा वापी शतवापी समं सरः। सरः शताधिको यज्ञः पुत्रो यज्ञशताधिकः॥

तपोदानोद्भवं पुण्यं जन्मान्तरसुखप्रदम्। सुखप्रदोऽपि सत्पुत्र इहैव च परत्र च ॥
पुत्रादपि परोबन्धुर्न भूतो न भविष्यति।

इतना कहकर नन्दजी अपने घर में रहने लगे। नारदजी ने नारायण से पूछा कि वृक्षरूप से जो सुन्दर पुरुष हो गया वह कौन था और किस कारण से वृक्षत्व की प्राप्ति हुई ? नारायण ने कहा कुवेर का पुत्र नलकूवर रम्भा के साथ नन्दनवन में क्रीड़ा के लिये गया वहांपर मुनि देवल आ गये। मुनि ने रम्भा को नग्न देखकर दोनों को शाप दिया कि हे पापिष्ठ ! तुम वृक्ष होजाओ तथा हे रम्भे ! तुम मानुषी योनि को प्राप्त कर जन्मेजय की पत्नी बनो। मुनि ने कहा कि तुम श्रीकृष्ण के चरणस्पर्श से पुनः अपने रूप को प्राप्त करोगे तथा हे रम्भे ! तुम इन्द्र के संयोग से फिर स्वर्ग में जाओगी। रम्भा के आख्यान का वर्णन। रम्भा का सुचन्द्र के घर में जन्म। पुनः जन्मेजय के साथ विवाह। जनमेजय का अश्वमेध यज्ञारम्भ। यज्ञ के घोड़े को देखने के लिये जन्मेजय की पत्नी का आगमन। इन्द्र द्वारा उसका अपहरण। पश्चात् संभोगमात्र से रानी का देहत्याग यज्ञ की समाप्ति।



नन्दजी का श्रीकृष्ण को साथ ले वृन्दावन में गमन। श्रीकृष्ण की माया से आकाश मेघों से आछन्न हो गया एवं वर्षा बरसने लगी। यह देख श्रीकृष्ण का रुदन पुनः राधा का आगमन। राधा द्वारा श्रीकृष्ण को ले जाना। भगवान् के स्वरूप को देख राधा को मोह प्राप्ति। श्रीकृष्ण ने राधा से कहा कि हे राधिके !

तुम्हारे में और मेरे में कोई भी भेद नहीं है जैसे दुग्ध में धवलता, अग्नि में दाहिका शक्ति और पृथ्वी में गन्ध है उसी तरह हम दोनों में कोई भेद नहीं है। जैसे कुम्हार मिट्टी के बिना घट को बनाने में समर्थ नहीं तथा स्वर्णकार सुवर्ण के बिना कुण्डल नहीं बना सकता। उसी तरह मैं तुम्हारे बिना सृष्टि रचना में समर्थ नहीं हूं और हे राधे "सृष्टेराधारभूता त्वं बीजरूपोऽहमच्युतः" तुम्हारे बिना मुझे कृष्ण नाम से पुकारते हैं और तुम्हारे रहने से श्रीकृष्ण नाम से। जो कोई राधा और कृष्ण में भेद समझते हैं तथा निन्दा करते हैं उनको नरक की प्राप्ति होती है। ब्रह्माजी ने राधाकृष्ण की स्तुति करते समय कहा कि—

पुरुषाश्च हरेरंशास्त्वदंशा निखिलाः स्त्रियः। आत्मना देहरूपा त्वमस्याधारस्त्वमेव हि
अस्यानुप्राणैस्त्वं मातस्त्वत्प्राणैरयमीश्वरः॥

ब्रह्माजी को राधा का वरदान। राधा और श्रीकृष्णका वेदमन्त्रोच्चारण-पूर्वक विवाह। श्रीकृष्ण की रासक्रीड़ा एवं श्रीकृष्ण का अन्तर्धान और राधा का विरह। श्रीकृष्ण का यशोदा के पास गमन।



एक समय श्रीकृष्ण अन्य बालक एवं बलराम को साथ लेकर श्रीवन में क्रीड़ा करने गये वहां से मधुवन पहुंचे। वहां एक दैत्य बक के आकारवाला आया और श्रीकृष्ण को निगल गया, जैसे अगस्त्यजी ने वातापी को निगल लिया था। यह देखकर सब हाहाकार करने लगे। इन्द्र ने बक के ऊपर मुनि के अस्थि से बना हुआ वज्र छोड़ा जिससे उसका एक पक्ष जल गया। चन्द्रमा ने बक पर शीतास्त्र छोड़ा उससे शीतार्त हो गया। यमराज ने यमदण्ड,

वायु ने वायव्यास्त्र, वरुण ने शिलावृष्टि, अग्नि ने अग्न्यस्त्र और ईशान ने त्रिशूल का प्रयोग किया तथापि असुर मरा नहीं। पुनः असुर के सब अङ्गों को जलाकर श्रीकृष्ण का निकलना। वृषरूप धारण कर प्रलम्बासुर का आगमन एवं बलराम द्वारा उसकी मृत्यु। केशी दानव का घोड़े के रूप में आना। श्रीकृष्ण को मस्तक पर रख आकाश में प्रस्थान पुनः भगवान् के तेज से उसकी मृत्यु। बक, प्रलम्ब, और केशी के पूर्वजन्म का वर्णन। गन्धवाह नाम गन्धर्व के चार पुत्र थे। वसुदेव, सुहोत्र, सुदर्शन और सुपार्श्वक इनमें बड़ा वसुदेव तो दुर्वासा का शिष्य था एवं अविवाहित ही ब्रह्मतेज से शरीर त्याग श्रीकृष्ण का पार्षद होगया। सुहोत्र, सुदर्शन और सुपार्श्वक तीनों हीं परम वैष्णव एवं भगवद्भक्त थे। एक दिन वे कमलों को लाने के लिये चित्रसरोवर पर गये वहां शङ्कर के गण उनको पकड़कर शङ्करजी के पास ले गये। शङ्करजी ने पूछा तुम कमलों को हरण करनेवाले कौन हो ? पार्वतीजी त्रैमासिक व्रत में सहस्र कमल से भगवान् का नित्य पूजन करती हैं इसलिये कमलों की रक्षा एक लाख यक्ष करते हैं। गन्धर्वों ने कहा कि हम गन्धवाह के पुत्र हैं भगवान् को नित्य कमल देकर जल पीते हैं। हम यह जानते हैं कि यह सरोवर पार्वती के लिये रक्षित है इसलिये आप हमारे कमलों को लेकर हमारा मनोरथ पूर्ण कीजिये। शङ्करजी ने कहा कि मेरे वैष्णव परम प्रिय हैं किन्तु मेरी स्वीकृति मिथ्या न होगी। जो पार्वती के व्रत में कमलों का हरण करेंगे वे आसुरी योनि को पायेंगे। श्रीकृष्ण के भक्तों का कभी भी अनिष्ट नहीं होता है "नहि श्रीकृष्णभक्तानामशुभं विद्यते क्वचित्" श्रीकृष्ण के दर्शन से दिव्यरूप की प्राप्ति होगी। त्रैमासिक व्रत का विधान जिसमें भगवान् का पूजन सहस्र कमलों से प्रतिदिन करे तथा राधा सहित श्रीकृष्ण के लिये घृतयुक्त तिलों की १०८ आहुति दे इस तरह तीन मास करे। अन्त में असंख्य ब्राह्मणों को भोजन करा दक्षिणा दान करे। इतने उत्पातों को देखकर सम्पूर्ण गोपों का वृन्दावन गमन।

नन्दादिकों के शयन करने पर कुवेर के किङ्करों द्वारा नगर वनाने के लिये सामग्री का लाना एवं विश्वकर्मा द्वारा नगर का निर्माण। सम्पूर्ण गोपों के लिये यथोचित स्थानों का निर्माण कर वृषभानु के गृह का निर्माण किया वहांपर कलावती का अपने पति के साथ निवास। नारदजी का कलावती विषयक नारायण से प्रश्न कि कलावती कौन थी जिसके लिये इतने सुन्दर स्थान की रचना विश्वकर्मा ने की ? नारायण ने कहा–कलावती पितरेश्वरों की मानसी कन्या एवं लक्ष्मी के अंश से उत्पन्न और वृषभानु की स्त्री तथा राधा की माता थी। जिस राधिका की चरणरज से सम्पूर्ण पृथ्वीतल पवित्र हो गया। सद्भक्त उसकी सुदृढ़ भक्ति की इच्छा करते हैं। पित्रेश्वरों से तीन मानसी पुत्रियों की उत्पत्ति जिनका नाम कलावती, रत्नमाला और मेनका था। रत्नमाला ने जनक को और मेनका ने पर्वतराज हिमालय को वरण किया। रत्नमाला की अयोनिसम्भवा सीता नाम की लड़की थी जिसका विवाह श्रीराम के साथ हुआ और मेनका की अयोनिसम्भवा पार्वती जिसका विवाह शङ्करजी से हुआ। कलावती का विवाह मनुवंश में उत्पन्न होनेवाले सुचन्द्र के साथ हुआ। कलावती ने सुचन्द्र को अपने मनोनुकूल अतिसुन्दर गुणवान् रूपवान् मान उसके साथ दिव्यरथ पर आरूढ़ हो पर्वतों की कन्दराओं में, द्वीपों में एवं एकान्तस्थानों में रमण करते हुए नवसङ्गम के

संयोग से उन्हें दिन-रात की भी सुध नहीं रही। इस प्रकार हजार वर्ष मुहूर्त्तवत् व्यतीत हो गये। पश्चात् सुचन्द्र का विषयों से वैराग्य एवं कलावती के साथ तप के लिये विन्ध्याचल को प्रस्थान। सुचन्द्र को ब्रह्माजी का वरदान कि तुम्हारी मोक्ष होगी। इतना सुन कलावती ने कहा मेरे स्वामी को मुक्ति देते हो तो मेरी क्या गति होगी ? क्योंकि पतिव्रता स्त्रियों के एकमात्र पति ही देव हैं। जो स्त्री पतिभक्ता नहीं होती है उसे नानाविध नरकों की प्राप्ति होती है। स्वामी का वियोग बन्धु एवं पुत्रादिकों के वियोग से भी अधिक है। सन्त श्रीतुलसीदासजी ने भी अपने रामचरितमानस बालकाण्ड में जब श्रीराम ने सीताजी को अयोध्या में ही रहने को कहा तब सीताजी कहती हैं कि—

"जिय बिनु देह नदी बिन वारी। तैसे ही नाथ पुरुष बिन नारी।।"

साध्वी स्त्री के लिये पति से बढ़कर कोई भी प्रिय नहीं है।

नहि कान्तात्परोबन्धुर्न हि कान्तात्परः प्रियः।
नहि कान्तात्परोदैवो नहि कान्तात्परो गुरुः।।
नहि कान्तात्परोधर्मो नहि कान्तात्परं धनम्।
नहि कान्तात्पराः प्राणा न कः कान्तात्परः स्त्रियः।।

इसलिये हे ब्रह्मन् मैं आपको शाप दूँगी जिससे आपको स्त्रीवध का पाप लगेगा। तदनन्तर ब्रह्माजी ने कहा कि तुम दोनों की एक साथ ही मुक्ति होगी। कुछ स्वर्गभोगों को भोगकर फिर भारत में जन्म होगा और तुम्हारे राधा नाम की पुत्री होगी। सुचन्द्र का वृषभानु रूप में तथा कलावती का सुनन्दन की पुत्री रूप में उत्पन्न होना। वृषभानु एवं कलावती का विवाह। वृन्दावन नगर के निर्माण का वर्णन। वृन्दावन की व्युत्पत्ति कई तरह से बताई जाती है—केदार नामक एक राजा था जो सम्पूर्ण पृथ्वी का पालक एवं धार्मिक था। वह अपने पुत्रों को राज्य दे अपनी रानी सहित तप करने चला गया। उसके वृन्दा नाम की पुत्री थी। उसने साठ हजार वर्ष तक तपस्या की और भगवान् कृष्ण

को वरण किया। वृन्दा ने जहां तप किया उसका नाम हुआ वृन्दावन। दूसरी बात कि राजा कुशध्वज के दो पुत्री थी तुलसी और वेदवती। वेदवती ने तप कर नारायण को प्राप्त किया जो सीता नाम से सर्वत्र विख्यात है। तुलसी ने श्रीकृष्ण की अभिलाषा से तप किया किन्तु भाग्यवश दुर्वासा के शाप से शङ्खासुर को प्राप्त हुई। श्रीकृष्ण का तुलसी को शाप कि तुम वृक्षरूपा होगी और तुलसी का भगवान् को शाप कि शालग्राम होओगे। तीसरी बात की राधा के सोलह नामों में यह आया है "कृष्णा वृन्दावनी वृन्दा" इसलिये भी वृन्दावन हुआ। वृन्दावन की शोभा का वर्णन।



नारद और नारायण के संवाद में कृष्णलीला का वर्णन करते हुए कहा कि एक समय श्रीकृष्ण अन्य गोप एवं बलराम के साथ मधुवन में गये वहांपर बालकों द्वारा भोजन की इच्छा प्रगट करना। श्रीकृष्ण ने कहा कि ब्राह्मणों के यज्ञस्थान पर जाओ वे अन्नदान करेंगे यदि विप्रलोग अन्नदान न दें तो विप्रपत्नियों के पास जाना। बालकों का अन्न लाने के लिये प्रस्थान। बालकों के अन्न मांगने पर ब्राह्मणों ने कुछ भी उत्तर न दिया। तदनन्तर बालकों का विप्रपत्नियों के पास अन्न की याचना करना। स्त्रियों ने पूछा कि आप कौन हैं ? बालकों ने कहा कि बलराम एवं श्रीकृष्ण द्वारा हम भेजे हुए हैं और भूख एवं प्यास से पीड़ित हैं। विप्रपत्नियों का अनेक भाण्डों में पक्वान्न रख भगवान् के पास प्रस्थान। वहां पर विप्रपत्नियों द्वारा भगवान् की स्तुति। भगवान् से दृढ़ भक्ति एवं दास्यभाव

का वर मांगना। विप्रपत्नियों का स्वगृह गमन मार्ग में ब्राह्मणों का समागम। ब्राह्मणों ने कहा कि हे पत्नियो ! तुम धन्य हो, हमारा वेदपाठ एवं जीवन व्यर्थ ही है। संसार में सब विभूतियां भगवान् की ही है। विप्रों का स्वगृह जाना। विप्रपत्नियों के पूर्वजन्म के वृत्तान्त का वर्णन। विप्रपत्नियाँ पूर्वजन्म में सप्तर्षियों की स्त्रियां थी। वे अत्यन्त सुन्दरी थीं जिनकी सुन्दरता से मुनियों का भी मन मोहित होजाता था। उनकी सुन्दरता को देख अग्नि का मोहित होना तथा अङ्गिरा का अग्नि को शाप कि तुम सर्वभक्षी होओगे। अग्नि की अङ्गिरा से प्रार्थना। मुनिपत्नियों को शाप कि तुम्हारा जन्म भारत में ब्राह्मणों के घर होगा। श्रेष्ठ विप्रों के साथ तुम्हारा विवाह होगा। मुनि पत्नियों ने अपने पतियों से प्रार्थना की कि हे ऋषियो ! हम निष्पाप हैं आप के बिना हमारा जीवन व्यर्थ है हम आपका चरण कब प्राप्त करेंगी ? दूसरों से भयभीत हुई स्त्रियां अपने पति के शरण जाती हैं लेकिन पति के डर से दुःखित हुई किसके पास जायँगी ? इसलिये हमको अभय दान दीजिये। पत्नियों के वचन सुन ऋषि रोने लगे और कहा कि शुभाशुभ कर्मों का फल अवश्य ही भोगना पड़ता है। दूसरे से भोगी हुई स्त्री को जो मूर्ख भोगता है वह कालसूत्र नरक में जाता है इसलिये स्त्री एवं पाकपात्र की अवश्य ही रक्षा करनी चाहिये। भगवान् को अन्न देने से विप्रपत्नियों की मोक्ष।



श्रीकृष्ण अन्यबालकों के साथ गाय चराने के लिये गोकुल में गये। वहांपर

गायें नये घास को खाकर विष युक्त जल पीने लगी जिससे उनकी मृत्यु हो गई। भगवान् ने योगसे उनको जीवदान दिया फिर कालिय के स्थान पर गये। श्रीकृष्ण द्वारा कालिय का दमन। सुरसा नामक नागपत्नी द्वारा भगवान् की स्तुति। नागपत्नी को वरदान देकर कहा कि तुम मेरी धर्मपुत्री हो यह नाग मेरा जँवाई है अब तुमको गरुड़ से भय नहीं है। मेरे चरणों के चिह्नों को देख गरुड़ भी प्रणाम करेगा। नागराज कालिय द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति करना। श्रीकृष्ण ने नागराज को वरदान देकर कहा कि रमणक द्वीप में जाओ। नागराज के जाने के बाद यमुना का जल निर्विष हो गया। नारदजी ने पूछा कि कालिय अपने पूर्व स्थान को छोड़ यमुना म क्यों रहने लगा। नारायण ने कहा कि नागराज शेष की आज्ञा से नागगण प्रतिवर्ष कार्तिक की पूर्णिमा को पुष्करराज में पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य और बलिदान से गरुड़ की पूजन करते हैं। अभिमानी कालिय ने गरुड़ की पूजा नहीं की और पूजा की सामग्री को स्वयं ही भक्षण कर गया। नागेन्द्र और गरुड़ का युद्ध। पराजित नागेन्द्र का यमुनाजल में प्रवेश। वहांपर गरुड़जी नहीं जा सकते थे क्योंकि गरुड़जी को ऋषि सौभरि का शाप था। ऋषि सौभरि ने वहां दिव्य हजार वर्ष तक तपस्या की। गरुड़जी द्वारा जल से मत्स्यों को पकड़ना। दुःखित हुए एक मच्छ ने ऋषि की शरण ली। मुनि ने कहा हे गरुड़ तुम्हारी क्या योग्यता है और क्या मेरे सामने से इस जीव को ले जा सकते हो ? यहां से चले जाओ। तुमको यह घमण्ड होगा कि मैं भगवान् का पार्षद हूं, किन्तु यह ध्यान रखना कि तुम्हारे जैसे वाहन भगवान् अनेक बना सकते हैं इसलिये आज से कभी यहां नहीं आना। कालिय की मोक्ष। वन में अग्नि का लगना। भगवान् के द्वारा दावाग्नि पान एवं गोपों की रक्षा।

---

श्रीकृष्ण का क्रीड़ा निमित्त गोकुल गमन। ब्रह्मा का गौ के वत्सों एवं बालकों का हरण करना। भगवान् द्वारा अन्य वत्सादिकों का निर्माण। इस तरह एक वर्ष तक यमुनातट के पास क्रीड़ा करते रहे। ब्रह्माजी ने भगवान् के प्रभाव को जानकर स्तुति की। ब्रह्मा ने श्रीकृष्ण को साष्टाङ्ग प्रणाम किया। जो भक्ति पूर्वक ब्रह्मकृत स्तोत्र को पढ़ता है वह इस लोक में सुख भोग अन्त में हरिपद को प्राप्त होता है। श्रीकृष्ण का बालकों को साथ लेकर अपने स्थान पर जाना।



इन्द्रयाग का वर्णन। नन्दजी ने गोपियों को आज्ञा दी कि दही, दूध, घृत, मक्खन, गुड़ और मधु से इन्द्र की पूजन करो। गर्गादि मुनियों का आगमन। नन्दजी द्वारा मुनियों का सत्कार। इन्द्रयाग के निमित्त बाजे बजाने लगे एवं अप्सरायें नाचने लगीं। नाना तरह के पकान्न, फल एवं अनेक तरह के सुवर्ण और चाँदी के पात्र तथा वस्त्र सजाये गये। श्रीकृष्ण का क्रीड़ास्थान से घर आना। श्रीकृष्ण ने नन्दजी से कहा कि हे नन्द आप किसकी पूजा करते हैं। इसके करने से क्या फल होता है एवं प्रसन्न होने से देव क्या देता है? जो पूजा

वेदविहित नहीं है वह हानिकारक है। ब्राह्मणों की पूजा सब फलों को देनेवाली है। ब्राह्मण के प्रसन्न होने से सब देवता प्रसन्न होते हैं। देवता को नैवेद्य देकर ब्राह्मण को नहीं देता है उसकी पूजन की हुई निष्फल होती है। भगवान् को नैवेद्य न देकर जो भोजन करता है वह अन्न विष्ठा है एवं जल मूत्र के समान है। यह नियम सभी वर्णों के लिये समान रूप से लागू है।

अन्नं विष्ठा जलं मूत्रं यद्विष्णोरनिवेदितम्।
सर्वेपाञ्च क्रममिदं ब्राह्मणानां विशेषतः॥

इसलिये ब्राह्मणों की पूजा बहुत फल देनेवाली है। ब्राह्मण के स्पर्श से महापापी भी पवित्र हो जाते हैं। विद्वान् हो या मूर्ख हो ब्राह्मण विष्णु का शरीर है। भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता में भी कहा कि "अविद्यो वा सविद्यो वा ब्राह्मणो मामकी तनू" इसलिये हे नन्दजी अगर यह द्रव्य ब्राह्मणों को नहीं देंगे तो सब कार्य निष्फल हो जायेंगे। जैसे वृक्ष की जड़ सींचने से शाखाय हरी-भरी हो जाती हैं उसी तरह भगवान् की पूजन करने से सब देवताओं की पूजन हो जाती है। अथवा गोवर्धन की पूजा करो जो नित्य गउओं को बढ़ाता है तथा उनके चरने के लिए कोमल घास देता है। जितना पुण्य सब व्रत, दान और तप करने से तथा पृथ्वी की परिक्रमा करने से मिलता है उतना ही पुण्य गौओं को घास खिलाने से मिलता है। घास चरती हुई गौ को जो रोकता है वह ब्रह्महत्या को प्राप्त होता है। जो ब्राह्मण एवं गौ के अङ्गों को ताड़ना देता है उसको ब्रह्महत्या के समान पाप होता है और उसको कालसूत्र नरक की प्राप्ति होती है। इतना सुन नन्दजी ने कहा कि इन्द्र की पूजा परम्परा से होती आई है इससे अच्छी वृष्टि और अन्नादि पैदा होते हैं। श्रीकृष्ण द्वारा गोवर्धन की पूजा करवाना। इन्द्रयाग भङ्ग होने से व्रज पर इन्द्र का प्रकोप एवं मूसलाधार वर्षा का आरम्भ। नन्द द्वारा इन्द्र की स्तुति। श्रीकृष्ण का गोवर्धन धारण करना। व्रजवासियों की वर्षा से रक्षा। इन्द्र द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति करना। इन्द्रकृत स्तोत्र को जो

पड़ता है उसको भक्ति की प्राप्ति होती है एवं जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि और दुःखों से छूट जाता है वह स्वप्न में भी यमराज के पास नहीं जाता है। नन्द द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति करना। गोवर्धन आख्यान के श्रवण तथा पठन का फल कथन।



श्रीकृष्ण का अन्य बालकों के साथ तालवन में प्रवेश। तालवन का रक्षक खररूपी धेनुक था। तालवन के फलों को भक्षण करने के लिये बालकों ने श्रीकृष्ण से प्रार्थना कर कहा कि हे कृष्ण! हम धेनुक से डरते हैं। तब श्रीकृष्ण ने कहा दैत्य से कोई भी भय नहीं है तुमलोग स्वच्छन्दता से फल खाओ। बालकों का फल तोड़ना एवं धेनुक का आगमन। राक्षस को देख बालकों का भयभीत होना। बालकों द्वारा राक्षस से रक्षा के लिये श्रीकृष्ण से प्रार्थना। श्रीकृष्ण ने बलराम से कहा यह दानव बलि का पुत्र है। दुर्वासा के शाप से गर्दभ योनि को प्राप्त हुआ है। इसलिये हे भ्रातः! आप बालकों की रक्षा करें मैं इसको मारूँगा। इतना कह श्रीकृष्ण का दानव के पास जाना। दानव ने कहा तुम मेरे पिता के यज्ञ के भिक्षुक तथा राज्य हरण करनेवाले हो। मुनि दुर्वासा के शाप से मैं गर्दभ योनि को प्राप्त हुआ हूं तथा आपके चक्र से मेरी मुक्ति बताई है तदनन्तर धेनुक द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति। धेनुककृत स्तुति का जो पठन करता है उसको विद्या, लक्ष्मी, सुकविता का ज्ञान, सालोक्यादिमुक्ति, यश और पुत्र-पौत्रों की प्राप्ति होती है। धेनुक एवं श्रीकृष्ण का युद्ध तथा धेनुक की मृत्यु। श्रीकृष्ण का बालकों को साथ ले अपने घर पर जाना।

---

नारदजी ने नारायण से पूछा कि बलिपुत्र को गर्दभ योनि की प्राप्ति कैसे हुई ? इसपर नारायण ने कहा कि जिस कल्प में तुम उपबर्हण नामक गन्धर्व थे तथा तुम्हारे ५० स्त्रियां थीं फिर ब्रह्माजी के शाप से तुम दासी पुत्र हुए। उस समय वैष्णव ब्राह्मणों के उच्छिष्ट भक्षण करने से ब्रह्मपुत्र नारद हुए थे उस कल्प की वार्ता तुम्हें कहता हूं। एक समय बलिपुत्र साहसिक सब देवों को जीतकर गन्धमादन पर्वत पर रहने लगा। तिलोत्तमा का चन्द्रलोक में जाने की इच्छा से उसी तरफ से जाना। साहसिक और तिलोत्तमा का संवाद। साहसिक ने कहा हे तिलोत्तमे ! मैं तुम से गुप्त बात पूछना चाहता हूं कि देव, दानव, गन्धर्व और राजाओं में तुम्हें कौन प्रिय हैं ? तिलोत्तमा ने कहा कि हे साहसिक ! मैं तुम्हें गुप्त बात कहती हूं। विद्वान् पुरुष वेद, वेदाङ्ग एवं अन्य शास्त्रों के अन्त को जान सकता है लेकिन दिशा, स्वर्ग और स्त्रियों के अन्त को नहीं जान सकता है। स्त्रियों के युवा पुरुष यदि सर्वस्व हरण करनेवाला हो तथापि सदा प्रिय है परन्तु वृद्ध पुरुष विष से भी बढ़कर अप्रिय है; जैसे—

विषादप्यप्रियो वृद्धो रत्नादपि च योषिताम्।
युवा सर्वस्वहर्ता चेत्प्राणेभ्योऽपि परः प्रियः॥

इस प्रकार कुलटाओं के चरित्र का वर्णन कर उसने कहा कि मेरे देवताओं तथा गन्धर्वादिकों में बहुत से प्रिय हैं परन्तु चन्द्रमा में मेरा विशेष प्रेम है। चन्द्रस्थान से वापिसआपके पास आऊँगी। इतना सुन हँसकर साहसिक ने कहा---"कामिनीषु बलात्कारो न धर्मो धर्मिणां प्रिये"। तिलोत्तमा ने कहा कि मैं आपको क्रोधित कर चन्द्र के पास नहीं जाऊँगी। जो पुरुष स्त्री का सम्मान रखता है उसको पद-पद पर शुभ

कामना की प्राप्ति होती है। तिलोत्तमा एवं साहसिक का प्रेम मिलन। अत्यधिक कामासक्त होने से मुनि दुर्वासा का ध्यानभङ्ग। मुनि ने कहा कि हे गर्दभाकार! सबही अपनी-अपनी जाति से लज्जा करते हैं केवल पशु ही लज्जा नहीं करते। इसलिये हे दैत्य! तुम्हें दानवी योनि की प्राप्ति होगी। पुनः दानव की प्रार्थना पर दुर्वासा ने कहा तालवन में गर्दभ योनि से श्रीकृष्ण द्वारा तुम्हारी मुक्ति होगी। तिलोत्तमा से कहा कि तुम बाणपुत्री उषा होओगी।



तिलोत्तमा और साहसिक के शृङ्गार को देख मुनि दुर्वासा को कामोत्पत्ति। "संसर्ग जा दोषगुणा भवन्ति" उसी तरह जितेन्द्रिय होते हुए भी मुनि अपने मनोद्वेग को न रोक सके। और्व के कन्दली नाम की पुत्री थी वह अयोनिजा थी तथा दुर्वासा से दूसरे को पति नहीं बरण करती थी। कलहप्रिय एवं कटु-भाषिणी थी। उसे देख मुनि दुर्वासा को मोह। दुर्वासा ने कहा—

नारीरूपं त्रिभुवने मुक्तिमार्गनिरोधकृत्। व्यवधानं तपस्यायाः सततं मोहकारणम्॥
कारागारे च संसारे दुर्वहं निगड़ं परम्। अच्छेद्यं ज्ञानखड्गैश्च महद्भिः शङ्करादिभिः

संसार में नारीरूप मुक्ति मार्ग का रोधक है एवं तपस्या को खण्डित करनेवाला है परन्तु श्रेष्ठ स्त्री का सङ्ग ही उत्तम है।

मतिश्चैवावशीलान्ता सुस्त्री जन्मनि जन्मनि।
यावज्जीवी च सुस्त्रीको न तावज्जन्मखण्डनम्॥

लेकिन भगवान् का स्मरण सब कार्यों से उत्तम है। इतना कहकर मुनि ने कहा कि मैं तुम्हारी कन्या की सौ कटूक्तियों को क्षमा करूँगा। पश्चात् इसको फल मिलेगा। मुनि दुर्वासा एवं कन्दली का वेदोक्त रीति से विवाह एवं और्व

का कन्या वियोग में विरह। और्व ने अपनी कन्या से पातिव्रत धर्म का उपदेश कर कहा—"पतिसेवा परो धर्मः सर्वशास्त्रेषु पठ्यते" पति सेवा स्त्री के लिये सबसे उत्तम धर्म एवं कर्म है। कन्दली द्वारा अकारण ही मुनि से कलह। वचनबद्ध मुनि ने सौ कटूक्तियों को क्षमा कर कहा तुम भस्म हो जाओगी पश्चात् कन्दली का भस्म होना। आकाश में स्थित कन्दली के जीव द्वारा दुर्वासा से प्रार्थना। इतना सुन मुनि को मूर्छा। शिशुरूप जनार्दन का मुनिको ज्ञानोपदेश। मुनि का तपस्या में रत होना। कन्दली का कन्दली जाति में प्रकट होना। साहसिक दैत्य का तालवन में गर्दभरूप में तथा तिलोत्तमा का बाणपुत्री उषा के रूप में जन्मवर्णन।



सरस्वती नदी के तट पर तपस्या करते हुए और्व का धौतवस्त्र ( धोती ) वायु से धारण किया गया पृथ्वी पर गिर पड़ा। वस्त्र के गिरने से मुनि ने ध्यान से देखा तो कन्या का वृत्तान्त मालूम हुआ। दुःखी और्व का दुर्वासा के पास गमन। कुपित और्व की दुर्वासा के प्रति उक्ति कि आप कमलांशा अनसूया अत्रि के अंश से भगवान् शङ्कर की कृपा से उत्पन्न हुए हो। मेरी पुत्री को स्वल्पापराध के निमित्त भस्म किया है अतः आपका भी महान् पराभव होगा। इस पर नारदजी ने नारायण से दुर्वासा का पराभव किसने किया ? यह पूछा। तब नारायण ने कहा कि सूर्यवंश में अम्बरीष नाम का राजा महान् प्रतापी एवं विष्णुभक्त था। उसकी रक्षा भगवान् का चक्र दिन-रात करता था। राजा एकादशी का व्रत कर द्वादशी को ब्राह्मणभोजन कराकर स्वयं भोजन करने के लिये तैयार हुआ। तब मुनि दुर्वासा का आगमन हुआ। दुर्वासा द्वारा भोजन की याचना करना। मुनि का अघमर्षण जप करने के लिये जाना। ऋषि वशिष्ठ का राजा के पास

आना। राजा ने कहा दुर्वासाजी भोजन के लिये कहकर गये हैं और द्वादशी तिथि समाप्त हो रही है इस विषय में मुझे क्या करना चाहिये? वशिष्ठ ने कहा जो मनुष्य द्वादशी बीतने पर त्रयोदशी में पारण करता है उसका उपवास का फल नष्ट हो जाता है तथा स्वयं भी नष्ट हो जाता है। भक्ष्य द्रव्य से मदिरा के समान तथा ब्रह्महत्या के समान पाप लगता है। जो मनुष्य अतिथि को भोजन नहीं कराता है वह कुम्भीपाक नरक में जाता है उसे सौ वर्ष तक चाण्डाल योनि मिलती है। इसलिये श्रीकृष्ण भगवान् का चरणामृत पीकर पारण करो यही एकमात्र उपाय है। तत्पश्चात् मुनि का आगमन तथा कृत्या की उत्पत्ति। भगवान् का चक्र कृत्या को जलाकर मुनि का पीछा करने लगा। चक्र से दुःखित हुए दुर्वासा ब्रह्मा, शिव एवं विष्णु की शरण में गये परन्तु कोई भी रक्षा न कर सके पुनः विष्णु ने कहा—

अहं प्राणा वैष्णवानां मम प्राणाश्च वैष्णवाः। तानेव द्वेष्टि यो मूढो ममासूनाञ्च हिंसकः

इसलिये हे महामुने! अम्बरीष की शरण जाओ वही तुम्हारी रक्षा करेगा। पुनः मुनि की रक्षा के लिये ब्रह्मादि देवों ने भगवान् विष्णु की स्तुति की। प्रसन्न हुए भगवान् ने कहा कि मैं मुनि की रक्षा तो अवश्य करूँगा परन्तु अम्बरीषके घर पारण करने से ही रक्षा होगी। इसके बाद मुनि का अम्बरीष गृह गमन एवं भोजन करना।



एकादशी व्रत का माहात्म्य एवं विधान बहुत ही सुन्दर है। जैसे पूज्यों में गणेश, विद्वानों में सरस्वती, शास्त्रों में वेद, नदियों में गङ्गा, प्राणियों में वैष्णव, मित्रों में सुशील, वृक्षों में पीपल, पुष्पों में तुलसी, महीनों में मार्गशीर्ष, ऋतुओं में वसन्त, आदित्यों में सूर्य, एकादश रुद्रों में शङ्कर, आठ वसुओं में भीष्म, राजाओं

श्रीराम, सिद्धों में कपिल और सुन्दरियों में रम्भा उत्तमहै उसी तरह व्रतों में एकादशी व्रत है। एकादशी के दिन जो मनुष्य अन्न खाता है उसको नरकों की प्राप्ति होती है। दशमी को एक समय भोजन कर एकादशी को उपवास तथा द्वादशी को पारण करना चाहिये। जो मनुष्य कलामात्र दशमी के दिन लङ्घन (उपवास) करता है उसके घर से लक्ष्मी चली जाती है तथा वंश की हानि होती है। द्वादशी को उपवास कर त्रयोदशी को पारण करने में दोप नहीं है। जिसदिन सम्पूर्ण एकादशी हो तथा दूसरे दिन प्रभात में किञ्चिन्मात्र हो तो उसी दिन (दूसरे दिन) व्रत करना चाहिये। दशमी, एकादशी और द्वादशी यदि साठ घटी हो तो गृहस्थों को पूर्व दिन उपवास तथा यतियों को दूसरे दिन करना चाहिये। वैष्णव, यति विधवा, सन्यासी, भिक्षु और ब्रह्मचारियों को सभी एकादशी उपोष्य हैं। स्मार्त मतवाले गृहस्थी शुक्ला एकादशी ही करते हैं उनको कृष्णा के उल्लंघन में दोप नहीं है। हरिशयनी एवं हरिप्रबोधिनी के बीचवाली कृष्णपक्ष की एकादशी गृहस्थ करे और नहीं।

शयनीबोधनीमध्ये या कृष्णैकादशीभवेत्। सैवोपोष्या गृहस्थेन नान्या कृष्णा कदाचन

व्रत के दिन भगवान् श्रीकृष्ण की पूजा विधान से करे तथा रात्रि में जागरण करे।



हेमन्त के प्रथम महीने में गोपिकाएँ यमुना नदी के किनारे मिट्टी की पार्वती

बनाकर कृष्ण को पतिरूप में प्राप्त करने के लिये "ओं श्रीदुर्गायै सर्वविघ्न-विनाशिन्यै नमः" इस मन्त्र से पूजन करने लगी। मधुकैटभ से पीड़ित ब्रह्मा ने जय दुर्गा की स्तुति की। प्रसन्न हुई दुर्गा द्वारा ब्रह्मा को कवच दान। ब्रह्मा ने इस स्तोत्र को महेश को दिया जिससे शङ्करजी ने त्रिपुरासुर को जीत लिया। उसी स्तोत्र के प्रभाव से गोपिकाओं ने श्रीकृष्ण को पतिरूप में प्राप्त किया। गोपकन्याकृत स्तोत्र सम्पूर्ण वाञ्छित फलों को देनेवाला है। इसको शैव, शाक्त, एवं वैष्णव यदि भक्तियुक्त पढ़ते हैं तो दुःख से छूट जाते हैं। इस तरह व्रत करती हुई गोपियाँ व्रतान्त के दिन नग्न हो जल में स्नान करने गईं। नग्न स्नान शास्त्रों में निषिद्ध है इसलिये कृष्ण द्वारा गोपिकाओं के वस्त्रों का अपहरण। गोपियों का भगवान् से वस्त्र मांगना भगवान् ने कहा कहा हे गोपिकाओं सुनो।

व्रते तु नग्ना या स्नाति तां रुष्टो वरुणः स्वयम्। वरुणानुचरावासश्चक्रुर्वस्तुविनिर्ह्रतिम्॥

नग्न स्नान करना निषिद्ध है अतः यह वरुण का प्रकोप है। राधा की आज्ञा से नग्न गोपिकाओं का श्रीकृष्ण के पास वस्त्र लाने के लिये जाना। राधा द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति करना। इस स्तोत्र को जो कुमारी एक वर्ष तक सुनती है उसे श्रीकृष्ण के समान पति प्राप्त होता है। राधाकृत स्तोत्र को विपत्ति में पढ़ने से सम्पत्ति प्राप्त होती है तथा बहुत दिन से गया हुआ धन फिर मिल जाता है। इसके पाठ से पतिभेद, पुत्रभेद, मित्रभेद एवं सङ्कट में पढ़ने से सब बाधा दूर हो इष्ट वस्तु की प्राप्ति होनी कही गई है। श्रीकृष्ण द्वारा गापियों के वस्त्र दान। गौरी व्रत का विधान जिसमें पूर्व दिन उपवास कर दूसरे दिन मार्गशीर्ष की संक्रान्ति में शुद्ध वस्त्र धारण कर गणेश, सूर्य, वलि, नारायण, शिव और दुर्गा की पूजन करे। पुनः बालुका की गौरी बना पाद्यादि षोड़शोपचार से पूजन करे। इस व्रत को कुशध्वज की पुत्री वेदवती ने किया जिसके फलस्वरूप समाप्ति के दिन साक्षात् पार्वती प्रसन्न हो वरदान देने के लिये प्रगट हुई। पार्वती ने कहा कि त्रेतायुग में अयोध्या नगरी में दशरथ के घर रामावतार होगा और तुम मिथिला में जनकपुत्री बनोगी

वहां श्रीराम तुम्हारे पति होंगे। मिथिलापुरी में खेती करते हुए राजा जनक के हल के अग्रभाग द्वारा पृथ्वी से सीता की उत्पत्ति। राधा द्वारा पार्वती की स्तुति करना। राधा को पार्वती का वरदान—

यथा सौभाग्ययुक्ताऽहं हरस्य श्रीहरिप्रिये।
तथा सौभाग्ययुक्ता त्वं भव कृष्णस्य सुन्दरि॥

राधा और श्रीकृष्ण का सम्वाद वर्णन।



श्रीकृष्ण का वृन्दावन में रासक्रीड़ा प्रारम्भ करना। मुरली के शब्द से राधा को मोह। जागृत होकर राधा का सुशीलादि ३३ सखियों का कृष्ण के पास जाना। सुशीला के सङ्ग से और भी १६ हजार सखियों का आगमन। दशहजार सखियों के साथ कुन्ती गोपी का आगमन। कदम्बमाला का १३ हजार सखियों के साथ, यमुना के साथ १४ हजार, जाह्नवी के साथ ६ हजार, पद्ममुखी के साथ ६ हजार, सावित्री का १५ हजार सखियों के साथ, स्वयं प्रभा का सात हजार सखियों के साथ रासक्रीड़ा में आगमन; सुधामुखी के साथ १४ हजार गोपिकाएँ, शुभा नामक गोपी के साथ भी १४ हजार, पद्मा के साथ १४ हजार, सर्वमङ्गला के साथ १६ हजार, गौरी एवं पद्मा के साथ १४ हजार, कालिका, कमला एवं दुर्गा के साथ १६ हजार गोपियों का आगमन। सरस्वती के साथ १३ हजार, भारती के साथ १० हजार, अपर्णा के साथ १४ हजार, रति के साथ १४ हजार, गङ्गा के साथ १४ हजार, अम्बिका के साथ १६ हजार, सती के साथ १३ हजार, नन्दिनी के साथ दश हजारः सुन्दरी के साथ १३ हजार,

कृष्णप्रिया और मधुमती के साथ १६ हजार, चम्पा के साथ १३ हजार और चन्दना का १६ हजार सखियों के साथ रासक्रीड़ार्थ आगमन। इस प्रकार रात्रि में भाण्डीर, श्रीवन, कदम्बकानन, नारिकेलवन, पूगवन, कदलीवन, निम्बारण्य, मधुवन, जम्बीर कानन, तुलसी कानन, कुन्दवन, चम्पक कानन, बदरी कानन, बिल्ववन, नारिङ्ग कानन, अश्वत्थ कानन, वंशवन, दाड़िम कानन और मन्दर कानन इत्यादि ३३ वनों में गोपिकाओं के साथ रासक्रीड़ा महोत्सव का वर्णन।



गोपिकाओं का श्रीकृष्ण के साथ रासक्रीड़ा का वर्णन। ऋषि अष्टावक्र का श्रीकृष्ण के दर्शनार्थ आगमन। अष्टावक्र को देखकर राधा का हँसना तथा श्रीकृष्ण का राधा को हास्य से रोकना। अष्टावक्र द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति करना। स्तुति के पश्चात् श्रीकृष्ण के चरणों में प्रकार योग से शरीर का त्याग। अष्टावक्र के द्वारा किये गये स्तोत्र को जो पढ़ता है उसको मोक्ष की प्राप्ति होती है।



राधा और श्रीकृष्ण का संवाद वर्णन। मुनि अष्टावक्र के मरने के बाद श्रीकृष्ण का दाहक्रिया करना। देव विमान का आगमन। मुनि का गोलोक गमन। राधा का अष्टावक्र के रहस्य को पूछना तथा श्रीकृष्ण का राधा को उत्तर हे राधिके! मैं तुझे अष्टावक्र का आख्यान कहता हूं जिसके सुनने से सब पाप नष्ट हो जाते हैं। ब्रह्मा के मन से सनक, सनन्दन, सनातन और सनत्कुमार की

उत्पत्ति। ब्रह्माजी ने उनको सृष्टि रचने के लिये आदेश दिया लेकिन वे तप करने ही चले गये तत्पश्चात् अत्रि आदि ऋषियों की उत्पत्ति। वे सब गृहस्थधर्म में प्रवृत्त हो गये। मुनि असित का पुत्र की प्राप्ति के लिये पत्नी सहित दिव्य हजार वर्ष तक तपस्या करना। पुत्र प्राप्ति न होने से ऋषि का प्राण त्यागने के लिये उद्यत होना। मुनि को आकाशवाणी हुई कि क्यों प्राण त्यागते हो शङ्कर के पास जाकर उनसे मन्त्रग्रहण कर सिद्ध करो। मुनि का शिव के पास जाकर स्तुति करना। स्तुति से प्रसन्न हो शङ्कर ने कहा कि मेरे समान ही मेरे अंश से तुम्हारे पुत्र होगा। असित के देवल नामक पुत्र की प्राप्ति। देवल का सुयज्ञ राजा की कन्या रत्नावली के साथ विवाह। पश्चात् सम्पूर्ण सुखों का परित्याग कर रात्रि में शयन करती हुई गृहिणी को छोड़ देवल का तप के लिये गन्धमादन पर्वत पर प्रस्थान। रत्नमाला का स्वामी विरह में देह त्याग। जितेन्द्रिय देवल की दिव्य हजार वर्ष तक तपश्चर्या एवं त्रिलोकी के चित्त को मोहन करनेवाला वेष बनाकर अप्सरा रम्भा का आगमन। रम्भा द्वारा देवल से रति की याचना। देवल का रम्भा को उत्तर—धर्मोऽयं मुक्तकाले च स्वयोषिति रतोद्विजः। सर्वत्रपूजितः शश्वदिह लोके परत्र च॥ ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यो यो रतः परयोषिति। याति तस्यापूजितस्य रुष्टालक्ष्मीर्गृहादपि इहातिनिन्द्यः सर्वत्र नाधिकारी स्वकर्मसु। परत्रैवान्धकूपे च यावद्वर्षशतं वसेत्॥

ऐसे-ऐसे सुन्दर वेद के सारभूत वाक्यों का कहना। रम्भा का क्रोधित होकर शाप देना। शाप के प्रभाव से देवल का विकृतरूप होना एवं उसके आठ अङ्ग टेढ़े देखकर भगवान् द्वारा अष्टावक्र नाम रखना। तदनन्तर मलयाचल पर्वत पर साठ हजार वर्ष तक परम तप कर प्रभु में लीन होना।

---

भगवान् श्रीकृष्ण से राधिका का प्रश्न कि जो तीनों लोकों का रचनेवाला तथा तप के फल को देनेवाला विधाता है वह कुलटा के शाप से कैसे अपूज्य हुआ ? तब भगवान् ने कहा कि रैवत मन्वन्तर में तपस्वी, वैष्णवश्रेष्ठ, ज्ञानी एवं परमधार्मिक सुचन्द्र नाम का राजा हुआ। उसने मलयाचल में एक सहस्र वर्ष तक दुश्चर तप किया। जिसे देखकर कृपालु ब्रह्माजी उस तपःस्थान में वर देने के लिये आये एवं कमण्डलु के जल से सिञ्चन कर वर दिया। तत्पश्चात् आकाश से दिव्यरथ का आगमन तथा राजा का पार्षदरूप हो भगवद्लोक में गमन। ब्रह्मलोक में जाते हुए ब्रह्माजी को देख मोहिनी का मोहित होना। जितेन्द्रिय ब्रह्माजी उसकी मोहित अवस्था देखकर भी विकार को प्राप्त नहीं हुए और अपने लोक में चले गये। मोहिनी का दिन-रात ब्रह्माजी को चिन्तन करना। मोहिनी एवं रम्भा का संवाद। रम्भा द्वारा मोहिनी को उपाय बताना। मोहिनी का पुष्कर में कामार्थ तपस्या करना। कामदेव का आगमन एवं मोहिनी के साथ ब्रह्मलोक में गमन। मोहिनी का नाच-गान से ब्रह्माजी को मोहित करना।

का लज्जा तस्य संसारे यः कामहतचेतनः। विज्ञाय ब्रह्मा तद्भावं नतवक्त्रो बभूव ह ॥

हतोद्यमा मोहिनी का कामदेव की स्तुति करना। यह स्तोत्र मोहिनी को गन्धमादन पर्वत पर दुर्वासा ने दिया था। कामी मनुष्य यदि भक्तिपूर्वक पढ़े तो उसको अभीष्ट वस्तु की प्राप्ति एवं साध्वी पत्नी की प्राप्ति होती है।

---

## ३२ ब्रह्ममोहिन्योः संवादः ७५६

मोहिनी के स्तुति करने पर कामदेव प्रसन्न हो गये और अपने पिता ब्रह्माजी को कामास्त्र से चञ्चल बना दिया। श्रीहरि को स्मरण करते हुए ब्रह्माजी ने काम की चेष्टा को जान क्रोधयुक्त हो शाप दिया कि हे यौवनोन्मत्त कामदेव ! मेरी अवहेलना करने से तुम्हारा दर्प भङ्ग होगा। कामदेव का स्वस्थान गमन। ब्रह्माजी ने मदनातुरा मोहिनी से कहा हे मातः ! तुम अपने स्थान पर जाओ मैं इस कार्य के योग्य नहीं हूं। वेद में जो निन्दनीय कर्म है मैं उसको करने में असमर्थ हूं कारण मैं स्वयं वेदकर्ता हूं तथा संसार का व्यवस्थापक हूं। भगवान् हरि वेदोक्त कर्म करनेवाले पर ही दिन-रात प्रसन्न रहते हैं कारण—"हरौ तुष्टे जगत्तुष्टं तस्मिन् रुष्टे भवोरिपुः" अर्थात् भगवान् की प्रसन्नता ही संसार की प्रसन्नता है ऐसा कहकर ब्रह्माजी चुप हो गये। तब मोहिनी ने ब्रह्माजी से कहा कि आपके नीतियुक्त वाक्यों से मेरा मन स्थिर नहीं हुआ है। आपके त्यागने से मेरा सम्पूर्ण शरीर जड़ हो गया है। अतः हे कृपासिन्धो ! आप मेरे पर कृपा कीजिये आप मुझे हताश करने योग्य नहीं हैं। आपके आश्लेषमात्र से मैं विज्वर हो जाऊँगी। ऐसा कहकर मोहिनी ने फिर ब्रह्माजी को तिरछी नजर से देखा जिससे सर्वज्ञ सर्वयोगवित् कामदेव ने प्रगट होकर पाँच वाण छोड़े। कामदेव के अस्त्र से हत चित्त एवं मनको रोकने में असमर्थ ब्रह्माजी द्वारा भगवान् की स्तुति करना।

## ३३ ब्रह्माणं प्रति मोहिन्याः शापः ७६१

ब्रह्माजी भगवान् की स्तुति कर उनके समीप स्थित हो गये। काम विह्वल मोहिनी ने फिर ब्रह्माजी का वस्त्र पकड़कर खींचा। तब ब्रह्माजी ने भय से आतुर हो अमृततुल्य वचन कहे कि हे मोहिनि ! तुम स्त्रीजाति को संसार में निर्लज्ज मत

करो ऐसा कहते हुए ब्रह्माजी को काम से हत चित्तवाली मोहिनी ने छेड़ा व उनके वस्त्र को फिर खींचा। इतने में ब्रह्मतेज से देदीप्यमान मुनियों के समूह का आगमन। मुनियों ने ब्रह्माजी से पूछा कि स्वर्ग की वेश्याओं में प्रवरा मोहिनी का आपके पास आगमन कैसे हुआ? तब ब्रह्माजी ने मुनियों से कहा -"यह नृत्य-गीत से थकी हुई जैसे कन्या पिता के पास रहती है वैसे ही मेरे पास खड़ी है।" ऐसा कहकर मुनियों के मध्य में ब्रह्म हँसे तथा सर्वज्ञ मुनिसमाज भी इस बात को सुनकर हँसने लगे। तदनन्तर मोहिनी का ब्रह्माजी को शाप।

दासीतुल्यांविनीताञ्च दैवेन शरणागताम्। यतो हससि गर्वेण ततोऽपूज्यो भवाचिरम्
तवैव वचनं स्तोत्रं गृह्णाति योनरः सदा। भविता तस्य विघ्नश्च स यास्यत्युपहास्यताम्॥

मोहिनी का मदनालय को प्रस्थान। ब्रह्माजी को भगवान् की शरण में जाने के लिये मुनियों का कहना। हतप्रभ ब्रह्माजी का भगवान् की शरण में जाना एवं स्तुति करना। भगवान् नारायण द्वारा ब्रह्माजी को आश्वासन। तत्पश्चात् नारायण के समीप दशमुख, शतमुख और सहस्रमुख ब्रह्माओं का आगमन। उनको देखकर चतुर्मुख ब्रह्मा का दर्पभंग कारण "आत्मानं विष्णुसदृशं मन्यमानस्य दर्पतः"। तदनन्तर सर्वान्तर्यामी भगवान् का शाप निवारणार्थ उपाय कहना।

## ३४ जाह्नव्या जन्मवृत्तान्तः ७६५

भगवान् नारायण के स्थान में वृषारूढ़, व्याघ्रचर्माम्बरधर, सर्प की यज्ञोपवीत एवं भूरि जटाओं को धारण किये अर्धचन्द्र से युक्त भगवान् आशुतोष शङ्कर का आगमन। ऋषि-मुनियों एवं सम्पूर्ण इन्द्रादि देवता, आदित्य, वसु और सिद्ध चरणों का भी वहीं आगमन। नतकन्धर सम्पूर्ण देवताओं का शंकर को प्रणाम। तदनन्तर शंकर का स्वरतालयुक्त संगीत। जिससे सम्पूर्ण वैकुण्ठ जलपूर्ण हो गया। जलाधिष्ठात्री देवी गङ्गा का आगमन। गङ्गा के नामों की पृथक्-पृथक्

परिभाषा। इसीलिये मृत्यु समय में भी गङ्गाजल दिया जाता है। कलियुग में ५ हजार वर्ष तक गङ्गा की स्थिति बताई है।

३५

## ब्रह्मणो गोलोकगमनम् ७६८
## श्रीराधाकृष्णसंवादवर्णनम् ७६९

भगवान् नारायण का कहना कि हे चतुर्मुख ब्रह्मन्! उठो तुम्हारा कल्याण होगा। यहाँ स्नान कर शापमुक्त हो पवित्र होओ। अब तुम शीघ्र ही मेरे स्थानों में सर्वश्रेष्ठ गोलोक में जाओ जहां प्रकृति की अंशकला मङ्गल को देनेवाली भारती मिलेगी। संसार के मूलस्वरूप भगवती प्रकृति का भजन करो। ब्रह्माजी का गोलोक में जाना तथा वहाँ पर भगवान् नारायण के मुखरूपी कमल से उत्पन्न सर्वविद्याधिदेवी वागीश्वरी भगवती सरस्वती को प्राप्त कर प्रसन्न होना। वहां से ब्रह्माजी का अपने स्थान ब्रह्मलोक में आना। अपने लोक में भी उसी वागीश्वरी भगवती भारती को कौतुकपूर्वक देखना। भगवती भारती के साथ ब्रह्माजी का सुखसम्भोग में निमग्न होना। ऐसा कहकर भगवान् ने राधिका से कहा कि यह सब पुराणों में गुप्त है अब आगे क्या सुनने की इच्छा है? तदनन्तर राधिका ने कहा कि स्वयं उपस्थित वेश्या को ब्रह्माजी ने क्यों ग्रहण नहीं किया? क्योंकि स्वयं उपस्थित स्त्री को त्यागने में महान् दोष है इस बात को जानते हुए विधाता ने मोहिनी का त्याग क्यों किया? राधिका के वचन सुनकर हँसते हुए भगवान् मधुसूदन ने पाद्म कल्प का वृत्तान्त कहना आरम्भ किया। एक बार मेरे से प्रेरित ब्रह्माजी ने संसार की रचना में ब्रह्मतेज से देदीप्यमान मानसपुत्रों की रचना की एवं उन सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार, वोढ़ु, पञ्चशिख, विभु, असित, कपिल एवं मेरी कलाओं से उत्पन्न सिद्धों को प्रजा रचने के लिये कहा। वे पिता की बात न मानकर तप करने चले गये। पुनः क्रोधित ब्रह्मा ने एकादश रुद्रों को उत्पन्न किया। वशिष्ठादि ऋषियों की उत्पत्ति। कामदेव तथा एक कन्या की उत्पत्ति।

ब्रह्मा ने कामदेव को सम्मोहन आदि ५ वाण दिये। स्त्री और पुरुष को प्रसन्न करने में तत्पर रहो तथा सब का मोहन करो। जब ब्रह्माजी अपनी पुत्री को वरदान देने गये तब कामदेव ने अपने वाणों की परीक्षा करने के लिये उन्हें ब्रह्माजी पर छोड़ा। अति वृद्ध महायोगी ब्रह्मा उनसे मोहित हो गये। क्षणभर के बाद जब चेतना प्राप्त हुई तो वह अपनी पुत्री से सम्भोग करने को उद्यत हुए, तब कन्या दौड़ी और अपने भाइयों की शरण में गई। ऋषियों ने पिता से कहा यह क्या नीच कार्य कर रहे हैं ? आप वेद को जानने वाले हैं कन्या मातृवर्गों में मान गई है।

गुरोः पत्नी राजपत्नी विप्रपत्नी च या सती।
पत्नी च भ्रातृसुतयो मित्रपत्नी च तत्प्रसूः॥
प्रसूः पित्रोस्तथा भ्रातुः पत्नीश्वश्रूः स्वकन्यकाः।
जननी तत्सपत्नी च भगिनी सुरभी तथा॥
स्वाभीष्टसुरपत्नी च धात्रिकान्नप्रदायिका।
गर्भधात्री स्वनाम्ना च भयात्त्रातुश्च कामिनी॥
एतावेदप्रणीताश्च सर्वेषां मातरः स्मृताः।
एतास्वपि च सर्वासु न्यूनता नास्तिकासु च॥

कन्या देनेवाला, अन्न देनेवाला, ज्ञान देनेवाला, अभय देनेवाला, जन्म देनेवाला, मन्त्र देनेवाला और ज्येष्ठ भ्राता ये पिता बताये गये हैं इनका जो अपमान करते हैं वे नरक को प्राप्त करते हैं। ब्रह्माजी का ब्रह्म में लीन होना। कन्या पिता को मृत देख रोदन करने लगी। पुनः श्रीनारायण द्वारा ब्रह्मा को जीवित करना। ब्रह्मा द्वारा भगवान् की प्रार्थना। नारायण द्वारा ब्रह्मा को सत्कर्मों का उपदेश। हे ब्रह्मन् ! कुमार्ग में जानेवाले को कृषिकर्मवाले भी निन्दा करते हैं। आज से तुम्हारा मन कभी भी परस्त्री एवं परवस्तु में नहीं रहेगा। यह कन्या कामदेव की कामिनी होगी।

---

राधा एवं श्रीकृष्ण के संवाद में राधा ने पूछा कि ब्रह्मा कुलटा के शाप से अपूज्य कैसे हुए एवं उनका दर्पभङ्ग कैसे हुआ? उत्तर में भगवान् ने कहा ब्रह्मा को चिरकाल तक तपस्या करने पर जब मैंने वरदान दिया तो उन्हें मैं सर्व संसार का ईश्वर हूं ऐसा महागर्व हुआ। ब्रह्माण्ड में गर्वपर्यन्त ही उन्नति है ऐसा विचारकर ब्रह्मा का गर्व दूर किया गया। प्रथम ब्रह्मा का गर्व चूर्ण कर अब शङ्कर, पार्वती, चन्द्र, रवि, वह्नि, दुर्वासा, धन्वन्तरि और अन्य क्षुद्र एवं बड़ों का जो गर्व नाश किया वह तुम्हें कहता हूं। वृकासुर की शङ्कर की तपस्या करना उससे शङ्कर का प्रसन्न होना। वृक ने वरदान माँगा कि जिसके शिर पर मैं हाथ रक्खूं वही भस्म हो जाय। शङ्कर ने तथाऽस्तु कह दिया। वृकासुर का पार्वती की अभिलाषा से शिव के मस्तक पर हाथ रखने के लिये दौड़ना। पुनः भगवान् द्वारा संकटापन्न शङ्कर की रक्षा एवं वृकासुर का भस्म होना। एक समय त्रिपुरासुर को मारने के लिये मेरे दिये त्रिशूल एवं कवच को छोड़ रुद्र युद्ध में गये। दोनों का एक वर्षपर्यन्त युद्ध हुआ। पहले पृथ्वी में युद्ध कर एक मास पर्यन्त आकाश में युद्ध हुआ। राक्षस ने अपने बाणों से शङ्कर के रथ एवं बाणों को तोड़ दिया। शङ्कर ने दानव पर मुष्टिप्रहार किया जिससे उसको एक क्षण मूर्छा हुई। चेतना प्राप्त कर दैत्य ने सोये हुए शङ्कर को रथ सहित नीचे गिरा दिया। देवताओं में हाहाकर मच गया। शङ्कर ने भी शीघ्र ही मेरी स्तुति की। तब मैंने विप्ररूप धारण कर सोये हुए शङ्कर को सीङ्गों से उठाया उन्हें अपना कवच और त्रिशूल दिया। पार्वती के दर्पभङ्ग का वर्णन आगे किया जायगा। शङ्कर की प्रशंसा का वणन। शङ्कर भी पञ्चवक्त्रों से मेरा ही ध्यान करते हैं।

शिवनिर्माल्य के शाप का वर्णन - एक समय वैकुण्ठ में भोजन करते हुए विष्णु की सनत्कुमार ने गुप्त स्तोत्रों से स्तुति की। प्रसन्न हुए भगवान् ने सनत्कुमार को भुक्त अन्न देकर कहा कुछ अपने बन्धुओं के लिये रखना। उसे सनत्कुमार ने सिद्धाश्रम में शङ्कर को दिया। उस अन्न को भक्षण करने से नाचते-गाते हुए शङ्कर मूर्छित हुए इसी बीच पार्वती का आगमन। पार्वती ने सनत्कुमार से शङ्कर की मोहावस्था का कारण पूछा। सनत्कुमार ने सब यथावत् वर्णन किया। पार्वती का शाप देने के लिये उद्यत होना एवं शङ्कर द्वारा स्तुति। पार्वती ने कहा मैं आपकी किङ्करी हूं आपने नारायण का प्रसाद मुझे नहीं दिया विष्णु का नैवेद्य सबसे उत्तम होता है। जो विष्णु का नैवेद्य भक्षण करता है उसे साठ हजार वर्ष तक की हुई तपस्या का फल मिलता है। इसलिये हे महेश्वर! आपने विष्णु के प्रसाद से मुझे वञ्चित रक्खा है उसका फल यह है कि—

अद्यप्रभृति ये लोका नैवेद्यं भुञ्जते तव। ते जन्मैकं सारमेया भविष्यन्त्येव भारते॥

जो तुम्हारे निर्माल्य को ग्रहण करेंगे वे एक जन्म तक श्वान योनि को प्राप्त होंगे। पार्वती का रोदन करना। शङ्कर के कण्ठ पर रोती हुई पार्वती का दृष्टिपात उससे नीलकण्ठ हो गये। शङ्कर द्वारा पार्वती की स्तुति।



भगवान् श्रीकृष्ण का भगवती राधिका से कहना कि हे देवि! तुमने जगद्गुरुशङ्कर का दर्पभङ्ग सुना अब मेरे द्वारा दुर्गा का दर्पभङ्ग सुनो। जगत् जननी भगवती का सम्पूर्ण देवताओं के तेज से प्रगट होना एवं समग्र दानवेन्द्रों को नष्ट कर देवकुल की रक्षा करना। तदनन्तर उनका प्रजापति दक्ष के घर

सतीरूप में जन्म लेना। देवताओं के कार्यसाधन के लिये पिनाकपाणि भगवान् शङ्कर द्वारा सती का पाणिग्रहण। दैवयोग से देवसभा में दक्ष का शिव के साथ मानसिक अभिवादन को लेकर मनमुटाव। दक्ष का यज्ञ करना जिसमें शङ्कर को छोड़ सबको निमन्त्रण भेजना। देवताओं का स्त्रियों सहित दक्षयज्ञ में आना। दक्षपुत्री सती का भगवान् शङ्कर को पिता के यज्ञ में चलने के लिये कहना। शंकर के निमन्त्रण न देने से मना करने पर भी सती का पिता के घर आना। शंकर के शाप से सती का दर्पभङ्ग होना। यज्ञ में गई हुई सती का पिता ने वचनमात्र से भी स्वागत नहीं किया। वहांपर अपनी पति की निन्दा सुनकर सती ने देह त्याग दिया। सती का पार्वती रूप में हिमालय के घर जन्म। पार्वती को यह आकाशवाणी हुई कि शिव को कठोर तप करनेसे ही प्राप्त करोगी। पार्वती ने यौवन से गर्वित हो संसार में मेरे से अधिक सुन्दर कौन है शंकरजी मुझे विना तपस्या के ही ग्रहण करेंगे, ऐसा विचार कर तप नहीं किया। दूत का हिमालय के पास आना। दूत ने कहा कि अक्षयवट के पास शंकरजी विराजमान हैं उनका पूजन करो। शंकर के स्वरूप को देख हिमालय का स्तुति करना।



हिमालय द्वारा शंकर की पूजा। मेनका का स्त्रियों के साथ महादेवजी के दर्शनार्थ आगमन। शिव के रूप को देख मेनका का प्रसन्न होना। कामातुर स्त्रियों का मोहित होना। स्त्रियों का शंकर के विषय में नाना तरह की वार्ता करना। पार्वती का शंकर के पास जाना। पार्वती ने शंकर को सात प्रदक्षिणा की तब शङ्कर ने कहा हे सुन्दरि! तुमको सुन्दर पति की प्राप्ति होगी तथा नारायण के समान गुणवाला पुत्र होगा और तुम्हारी संसार में पूजा होगी एवं

हे सुन्दरि। तीर्थ, कान्त, अभीष्टदेव, गुरु, मन्त्र और औषध में जैसी भावना होती हैं, वैसा ही फल प्राप्त होता है। शङ्कर का ध्यानमग्न होना। इन्द्र की आज्ञा से शंकर के तपोभङ्ग के लिये कामदेव का आना। कामदेव का शंकर पर बाण छोड़ना। क्रोधित महादेव के कपालस्थित तीसरे नेत्र से अग्नि का निकलना। देवों द्वारा महादेव की स्तुति। क्रोधाग्नि से कामदेव का भस्म होना एवं रति का विलाप। रतिविलाप को देख पार्वती को मूर्छा तथा पार्वती का दर्प भङ्ग। देवों द्वारा रति को आश्वासन। पार्वती की कृपा से रति की तपस्या। शङ्कर की कामदेव की प्राप्ति।



राधा और श्रीकृष्ण के संवाद में राधा ने पूछा कि पार्वती ने क्या कठोर तप किया तथा किस प्रकार से रति ने कामदेव को जीवित किया? साथ ही पार्वती और शिव के विवाह का वर्णन कीजिये। श्रीकृष्ण ने कहा कि माता-पिता के द्वारा रोकने पर भी पार्वती तप करने के लिये चली गई। एक वर्ष तक निराहार रहकर, ग्रीष्म ऋतु में चारों तरफ अग्नि जलाकर, वर्षा में श्मशान में योगासन लगाकर और शीतकाल में जल में खड़ी होकर वह मन्त्र जपने लगी। इतनी कठोर तपस्या करने पर भी शंकरजी प्रत्यक्ष नहीं हुए तब अग्निकुण्ड में प्रवेश करने को उद्यत हुई। तपस्या से कृश तथा अग्नि में गिरती हुई पार्वती का देखकर कृपा-सिन्धु शंकर बालकरूप धारण कर उसके पास गये। बालकरूप शंकर का पार्वती

के साथ वार्तालाप। शंकरजी का पार्वती से कहना कि हे भद्रे ! तुम कल्याणरूप शिव को पतिरूप में वरण करने की इच्छा रखती हो। जो तुम संहारकर्ता को पति बनाने की इच्छा रखती हो ऐसी कौन स्त्री है जो सबका संहार करनेवाले पति की इच्छा करे। हे सुन्दरि ! यदि तुम उस सर्वलोक भयंकर संहारकर्ता की इच्छा रखती हो तो वह तुम्हें मिलेगा। उस अभीष्टदेव को सेवन करने से तुम्हारी मोक्ष नहीं होगी। भगवान् हरि की स्मृति ही अमोघ एवं सम्पूर्ण मङ्गलों को देनेवाली है। अब तुम शीघ्र ही पिता के घर जाओ वहांपर शंकरजी के दर्शन होंगे ऐसा कहकर शंकर का अन्तर्धान होना। पार्वती का पिता के घर जाना। एकदिन हिमालय का तप करने को जाना एवं प्राङ्गण में सुखपूर्वक बैठी हुई मेनका और पार्वती के पास गाते हुए भिक्षुक का सहसा आगमन। भिक्षुक के गायन को सुनकर नगरके नरनारी, बालक और युवा सभी मोहित हो गये। पार्वती ने भी मूर्छित अवस्था में हृदय में शङ्कर को देख मन-ही-मन प्रणाम कर वर मांगा कि आप मेरे पतियोग्य हैं। फिर शंकर को हृदय में न देख पार्वती को चेतना प्राप्त हुई। मेनका द्वारा भिक्षुक को नानाविध आभरणों का दान। भिक्षुक ने कहा पार्वती के बिना आप से भिक्षा नहीं लेंगे। भिक्षुक के भिक्षा न लेने पर मेनका का तिरस्कार। हिमालय का आगमन। हिमालय को शंकरजी के नानाविध रूपों के दर्शन। भिक्षुक का अन्तर्धान। मेनका और हिमालय को ज्ञान प्राप्ति। देवताओं की परस्पर मन्त्रणा। पुनः बृहस्पति के साथ विचार। बृहस्पति द्वारा देवों को समझाना।

---

देवताओं का ब्रह्माजी के साथ वार्तालाप। देवों ने कहा हे ब्रह्मन्! हिमालय रत्नों की खान है अगर अपनी पुत्री शंकरजी को देंगे तो हिमालय की भी मोक्ष हो जायगी तथा पृथ्वी भी रत्नगर्भा नहीं रहेगी। अतः आप हिमालय के पास जाकर शंकरजी की निन्दा करें। ब्रह्मा ने कहा हे देवो! मैं शंकर की निन्दा करने में समर्थ नहीं हूं। शंकर को ही भेजिये वही अपनी निन्दा करेंगे। देवताओं का शंकर की स्तुति करना। स्तुति से प्रसन्न हो देवों को आश्वासन देकर विप्ररूपधारण कर शिवजी का हिमालय के घर जाना। पार्वती ने विप्ररूप शंकरजी को प्रणाम किया तथा विप्र ने आशीर्वाद दिया विप्र एवं हिमालय का वार्तालाप। विप्र ने कहा मैंने सुना है कि आप शंकरजी को अपनी लड़की देना चाहते हो परन्तु श्मशानवासी सर्प आभूषणवाले शंकरजी को न देकर ज्ञानियों में श्रेष्ठ नारायण पार्वती के योग्य हैं। इस विषय में पार्वती को छोड़ अन्य बान्धवों से मन्त्रणा करो। क्योंकि रोगी को औषध अच्छी नहीं लगती कुपथ्य रुचिकर होता है। विप्ररूप शंकरजी का अपने स्थान जाना। मेनका ने कहा हे शैलेन्द्र! मैं शंकर को अपनी लड़की नहीं दूँगी, विषभक्षण करूँगी अथवा वन में जाऊँगी। इस प्रकार बातचीत करती हुई मेनका पृथ्वी पर सो गई। पश्चात् सप्तर्षि एवं अरुन्धती का आगमन। अरुन्धती का मेनका के साथ वर्तालाप तथा हिमालय का वशिष्ठ से। हिमालय ने कहा—शंकरजी के न कोई आश्रम है न बान्धव ऐसे अयोग्य वर के लिये कन्या देनेवाला पिता नरकगामी होता है। वशिष्ठ ने कहा—हे शैलेन्द्र! लोक में तथा वेद में तीन तरह के वचन कहे हैं—

असत्यमहितं पश्चात् साम्प्रतम् श्रुतिसुन्दरम् । सुबुद्धं शत्रुर्वदति न हितञ्च कदाचन ।
आपातप्रीतिजनकं परिणामसुखावहम् । दयालुर्धर्मशीलश्च बोधयत्येव बान्धवम् ॥
श्रुतिमात्रात्सुधातुल्यं सर्वकाले सुखावहम् । सत्यसारं हितकरं वचसां श्रेष्ठमीप्सितम् ॥

शंकरजी सब तरह से योग्य हैं वही संसार के कर्ता, पालक एवं संहर्ता हैं । हे शैल! पार्वती पूर्वजन्म में दक्ष के घर में जनमी थी उस समय इसका नाम सती था अब वही मेना के गर्भ से उत्पन्न हुई है इसलिये पार्वती को शंकरजी के लिये प्रदान कीजिये। शंकरजी तो योगिराज हैं और विवाह करने को उत्सुक भी नहीं हैं। परन्तु देवताओं की प्रार्थना से तथा ब्रह्माजी के कहने से विवाह स्वीकार किया है। अगर शंकर के साथ पार्वती का विवाह नहीं करोगे तो विवाह भावी बल से अवश्य शंकरजी के साथ होगा ही, क्योंकि शंकर ने द्विजरूप से पार्वती को वरदान दिया है। शंकरजी, नारायण तथा अन्य देवों को साथ ले तुमसे युद्ध कर पार्वती को ले जायेंगे। एक पुत्री के लिये सब सम्पत्ति नष्ट करवाना उचित नहीं। देखो, अनारण्य ने अपनी लड़की को ब्राह्मण को दे विप्रशाप से मुक्त हो गया। मनुवंश के मङ्गलारण्य नामक मनु तपस्वी एवं ज्ञानी हुआ। सन्तान न होने से वह पुष्कर में तप करने चला गया। पुनः शंकरजी की कृपा से अनारण्य नामक पुत्र की प्राप्ति हुई। उसके पद्मा नाम की पुत्री उत्पन्न हुई। एक समय महर्षि पिप्पलाद ने स्त्रियों में रत गन्धर्व को देखा। मुनि पुष्पभद्रा में स्नान करने जारहे थे तब पद्मा नजर आई। मुनि ने पूछा यह किसकी कन्या है। मनुष्यों ने कहा यह अनारण्य की कन्या पद्मा है। मुनि अनारण्य की सभा में गये। राजा ने पूजा की तब मुनि ने कहा तुम अपनी कन्या मुझे दो। राजा मुनि के वचन सुनकर चुप हो गया तब मुनि बोले मुझे अपनी कन्या देदो नहीं तो मैं भस्म कर दूंगा। राजा ने अपनी रानी से सलाह कर अपनी पुत्री महर्षि को देदी।

---

वशिष्ठ ने कहा हे शैलराज ! अनारण्य कन्या मन, वचन और कर्म से मुनि की सेवा करने लगी। एक समय गङ्गा में स्नान करने के लिये जाती हुई पद्मा को नृपवेशधारी धर्म ने देखा और कहा हे सुन्दरि ! तुम जरातुर वृद्ध मुनि के पास शोभा नहीं देती हो। अतः इसको छोड़ सहस्र सुन्दरियों के पति और कामशास्त्र में पण्डित मुझे अङ्गीकार करो। इतना कह वह रथ से उतर पद्मा का हाथ पकड़ने के लिये तैयार हुआ तब पद्मा ने कहा—हे पापिष्ठ ! दूर जाओ यदि कामभाव से मुझे देखोगे तो भस्म हो जाओगे। पिप्पलाद मुनि को छोड़ स्त्रीजित एवं रतिलम्पट के पासकभी भी नहीं जाऊँगी क्योंकि—"स्त्रीजितस्पर्शमात्रेण सर्वं पुण्यं प्रणश्यति"। तुमने जो माता को स्त्रीभाव से वचन कहा है अतः तुम्हारा नाश हो जायगा। सती का शाप सुनकर धर्मराज ने नृपरूप त्यागकर अपना रूप धारण किया और सती से प्रार्थना की। पद्मा ने कहा हे धर्मराज ! सती का शाप अन्यथा नहीं होगा परन्तु तुम्हारा क्षय त्रेतायुग में एक पद तथा द्वापर में दो पाद कलियुग में तृतीयपाद तथा शेष कलि में चतुर्थ पुनः सत्ययुग में पूर्ण हो जायगा। तुम्हारा रहने का स्थान, वैष्णव, यति, ब्रह्मचारी, पतिव्रता, बुद्धिमान्, वानप्रस्थ, भिक्षुक, धर्मशील राजा, एवं सद्वैश्यजाति में रहेगा। देवगुरु ब्राह्मणों की निन्दा करनेवालों में, सुरापान कलह स्थानों में, कन्या विक्रय करनेवालों में तथा पति की निन्दा करनेवाली स्त्रियों में तुम्हारा स्थान नहीं रहेगा। धर्मराज ने पद्मा को वरदान दिया कि तुम्हारा पति युवा हो तथा मार्कण्डेय से भी अधिक चिरजीवी हो और तुम दश पुत्रों की माता बनो यही आशीर्वाद है। इसलिये पार्वती को शङ्करजी के लिये दानकर कृतार्थ हो जाओ। यह पूर्वजन्म दक्ष

पुत्री सती थी तथा कलह के कारण योगाग्नि से गङ्गा तट पर शरीर त्याग किया था। सती का देहत्याग सुनकर शंकर का देवी-शरीर के पास जाना।



जाह्नवी के तटपर सती के शरीर को देख शंकरजी मूर्छित हो गये। स्त्री का विरह बलवान् है जो योगिराजों के गुरु शंकर को भी बाधा करता है। शंकरजी ने विलाप करते हुए कहा—हे सति! उठो मैं तुम्हारा स्वामी हूं तुम्हारे बिना मैं शवतुल्य हूं।

शक्तोऽहञ्च त्वया सार्द्धं सर्वशक्तिस्वरूपया। शक्तिहीनः शवशमो निश्चेष्टः सर्वकर्मसु

सती के विरह में उद्विग्न हुए महादेव सती को वक्षःस्थल पर रख पागल की तरह चलने करने लगे और बारम्बार हे सति! हे साध्वि!! कहकर नेत्रों से आंसू गिराने लगे। जिनसे दो योजन में फैला हुआ एक तालाब हो गया वहांपर स्नान करने से पुनर्जन्म नहीं होता तथा सौ जन्मों के पाप नष्ट हो जाते हैं। सती के अङ्गों से जगह-जगह सिद्धपीठ हो गये। महादेव ने अवशिष्ट अङ्गों का संस्कार कर अस्थिमाला बना कण्ठभूषण बना लिया। शंकर सती के भस्म को शरीर में धारण कर हे सति! हे प्राणेश्वरि!! कह फिर मूर्छित हो गये। पश्चात् पार्षदों सहित नारायण तथा ब्रह्मा, शेष, धर्म और देवों का शंकरजी के पास आना। भगवान् नारायण ने शंकर को चेतना देकर समझाया। नारायण ने कहा कि कण्व शाखोक्त दिव्यस्तोत्र से जगन्माता की स्तुति करो उससे तुम्हारा स्त्री विरह दूर हो जायगा। महादेव का प्रकृति की स्तुति करना। स्तुति के बाद सौ भुजावाली, आकाश में रत्नसार रथ में बैठी हुई देवी को देख पुनः स्तुति

करने लगे। प्रकृति ने प्रसन्न हो कहा--हे महादेव! आप मेरे प्राणों से प्रिय हो और जन्म-जन्म में मेरे पतिदेव हो। मैं पर्वराज हिमालय के घर जन्म ले आपकी पत्नी बनूंगी। आप विरह ज्वर को छोड़ दीजिये। इतना कहकर देवी का अन्तर्धान होना। देवों का अपने-अपने स्थान पर जाना। इस शिवकृत स्तोत्र का पाठ करनेवाले को जन्मजन्मान्तर में भी स्त्रीविरह नहीं होता है तथा धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष की प्राप्ति होती है।



वशिष्ठजी का वचन सुन मेना चकित हो गईं एवं पार्वतीजी हँसी। अरुन्धती ने मेना को प्रबोधित कर शोक दूर किया। हिमालय ने वशिष्ठ की आज्ञा से कई स्थानों पर पत्र भेज शिवजी के पास मङ्गल पत्रिका भेजी। हिमालय ने मङ्गल दिन देख वैवाहिक कार्य आरम्भ कर दिया। भगवान् नारायण का पार्षदों सहित हिमालय के यहाँ जाना। ब्रह्माजी का देवताओं के साथ आगमन। शंकर को देखने के लिये नगरवासी स्त्रियों का आगमन। शंकर के स्वरूप को देख कई स्त्रियाँ मोहित हो गईं और कई एक कहने लगीं कि ऐसा वर आजतक नहीं देखा पार्वती भाग्यवती है। हिमालय ने वस्त्र, चन्दन एवं आभूषणों से विधानपूर्वक वेदमन्त्रों से शंकरजी को पार्वती के अर्पण कर दिया। दहेज में दास-दासी, रत्न एवं वस्त्र दिये तदनन्तर हिमालय ने शंकरजी की स्तुति की। हिमालयकृत स्तोत्र का पठन करने से वाञ्छित फल की प्राप्ति होती है।

---

शंकरजी का पार्वती के साथ वेदविधान से विवाह होने पर ब्राह्मणों को दक्षिणा देकर मङ्गलकार्य कर हिमालय के अन्तर्वास में जाना; वहाँ सपूर्ण देवस्त्रियाँ सरस्वती, लक्ष्मी, सावित्री, गङ्गा, रति, अदिति, शची, लोपामुद्रा, अरुन्धती, अहल्या, तुलसी, स्वाहा, रोहिणी, वसुन्धरा, शतरूपा, संज्ञा और देवकन्या, नागकन्या, मुनिकन्या आदि शंकरजी से हास्यालाप करने लगीं। उनके हास्यों को सुन शंकरजी बोले हे देवियों! तुम सब जगत् की माताएँ हो पुत्र के साथ चपलता का व्यवहार नहीं करना चाहिये। तब देवियाँ चित्रलिखित पुत्तलियों की तरह चुप हो गईं। प्रातःकाल नानावाद्यों के साथ सब चलने की तैयारी करने लगे। तब धर्मराज ने महादेव से कहा अब यात्रा का शुभमुहूर्त है, सिद्ध कीजिये। यात्रा के समय मेना ने महादेवजी से प्रार्थना की कि मेरी पुत्री के दोषों को क्षमा कर उसका पालन करना। मेना का पार्वती से मिलन। शंकर पार्वती का कैलाश गमन। वहां मङ्गल साज सजाकर वायुपत्नी, कुबेरपत्नी, शुक्र की स्त्री तारा आदि असंख्य स्त्रियों ने उनको वासस्थान पर पहुंचा दिया। शिवजी का पार्वती को पूर्ववृत्तान्त का स्मरण करवाना। देवों का अपने-अपने स्थानों में गमन। नारायण एवं ब्रह्माजी भी अपने स्थान को चले गये। मेनका का पार्वती को लाने के लिये मैनाक को भेजना। पार्वती का आगमन तथा माता से मिलन पुनः शंकर पार्वती का हिमालय पर वास।

---

राधा ने श्रीकृष्ण से पूछा कि रति ने चिरकाल से मृत पति को शंकर से पुनः प्राप्त कर क्या किया ? क्योंकि स्त्रियों को पति का वियोग मरण से भी दुष्कर है और फिर मिलना तो परम दुर्लभ सुख है। बहुत दिन से सती के वियोग से व्याकुल शंकर ने पार्वती को प्राप्त कर क्या किया ? क्योंकि स्त्री का विरह पुरुषों को अत्यन्त दुष्कर है तथा फिर मिलना प्राणदान से भी अधिक सुखकर है। श्रीकृष्ण ने कहा हे राधिके ! रति ने मृत पति को प्राप्त कर अपना तथा पति का सुन्दर वेष बनाकर रत्नयुक्त विमान में बैठकर नाना स्थानों में विहार किया। शंकरजी भी शक्ति को प्राप्त कर रत्नयान से नाना स्थानों में घूमते हुए क्रीड़ा करने लगे। शिवशक्ति का क्रीड़ा विहार देखकर पृथ्वी भाराक्रान्त हो गई उस भार से शेष तथा शेष के भार से कच्छप तथा उसके भार से सम्पूर्ण वायु और वायु से भयभीत देवताओं ने नारायण से कहा। नारायण ने ब्रह्मा से कहा कि हे विधे ! श्रीशङ्करजी का संभोग कोई भी भेद नहीं कर सकता वह एक हजार वर्ष बाद स्वयं विराम को प्राप्त होगा। जो कोई स्त्री-पुरुष का रति विच्छेद करता है उसका जन्मजन्मान्तर तक स्त्री पुरुष में भेद हो जाता है अन्त में कालसूत्र नरक में जाता है। उदाहरण जैसे—रम्भायुक्त इन्द्र का भेद दुर्वासा ने किया तो उसको स्त्रीविच्छेद हुआ। अन्त में शंकर की कृपा से दिव्य हजार वर्ष के बाद दूसरी पत्नी मिली। रोहिणी सहित चन्द्रमा का रति वियोग महर्षि गौतम ने किया तो उसे स्त्रीवियोग हुआ। पुनः शिवजी के कृपा से दिव्य हजार वर्ष बाद अहल्या को प्राप्त किया। इसी तरह बहुतसे उदाहरण पाये जाते हैं। अजामिल जो वृषली के साथ रत था उसको किसी भी देवता ने विच्छेद नहीं किया। अन्त में मेरे नामोच्चारण

से मुक्ति मिली। यह मङ्गल वर्णन जो सुनता है उसको कभी भी पुत्र, स्त्री एवं बन्धुविच्छेद नहीं होता।

## ४७ इन्द्रदर्पभङ्गवर्णनम् ८३४

श्रीकृष्ण ने कहा हे राधिके! इन्द्र के दर्पभङ्ग को सुनो। इन्द्र सब देवताओं का मालिक बन तपस्या से सम्पूर्ण ऐश्वर्य को प्राप्त कर सम्पत्ति से मूढ़ हुआ ब्रह्मस्वरूप को नहीं मानता था। प्रकृति ने उसे शाप दिया। उसके शाप से हतबुद्धि इन्द्र ने सभा में आये हुए अपने गुरु को प्रणाम नहीं किया। गुरुजी रुष्ट हो तप करने चले गये। इन्द्र ने गुरुपत्नी से प्रार्थना की तब तारा ने कहा हे इन्द्र! सुदिन दुर्दिन, सुख दुःख के कारण हैं। इन्द्र का गङ्गातट पर गमन वहां पर अहल्या का दर्शन। कामातुर इन्द्र का गौतमपत्नी के साथ व्यभिचार करना। इन्द्र को गौतम का शाप कि तुम वेद को जानकर योनिलुब्ध हो गये हो अतः तुमको सहस्र योनियां होंगी पुनः सूर्य की आराधना करने से योनि नेत्र हो जायेंगे और मेरी प्राणेश्वरी को तुमने दूषित किया है अतः मेरे शाप से तथा गुरु के क्रोध से भ्रष्टश्री होजाओगे। अहल्या को शाप दिया कि तुम पत्थरकी होजाओगी पुनः श्रीराम के चरणस्पर्श से शुद्ध बनोगी। प्रकृतिदेवी की अवहेलना से इन्द्र को वृत्रासुर के मारने से ब्रह्महत्या की प्राप्ति। इन्द्र का ब्रह्महत्या से भयभीतहो मानस सरोवर में कमलनाल में प्रवेश होना। नहुष को इन्द्रपद की प्राप्ति। नहुष का इन्द्राणी की याचना करना दुःखित इन्द्राणी का तारा के पास गमन। तारा के कहने से गुरु का इन्द्र को लाने के लिये जाना। इन्द्र की बृहस्पति से प्रार्थना। इन्द्र को संसारविजयनामक कवच का दान। अमरावती का निर्माणकथन। बालकरूप भगवान् का इन्द्र के पास गमन। बालक और इन्द्र का संवाद। बालक द्वारा इन्द्र को आध्यात्मिक उपदेश। इसी बीच अतिवृद्ध योगिराज का आगमन। इन्द्र ने ब्राह्मण को देख प्रणाम किया और पूजन की। बालकरूप

भगवान् ने विप्र से पूछा हे ब्राह्मण ! आपका क्या नाम है ? तथा कहाँ से आये हैं ? आपके मस्तक पर चटाई क्यों है ? मुनि ने कहा मैंने अल्पायु में गृहस्थ स्वीकार नहीं किया। मेरा लोमश नाम है वर्षादि की शान्ति के लिये यह चटाई है। मेरे शरीर में जितने रोम है उतनी ही मेरी आयु है। एक लोम गिरने से एक इन्द्र की आयु शेष होती है। ब्रह्मा के दूसरे प्रहर में मेरी मृत्यु है। असंख्य ब्रह्म चले गये हैं और चलेजायेंगे मैं भगवान् का स्मरण करता हूं मुझे पुत्र कलत्रादि की इच्छा नहीं। इसके बाद शिशुरूपी भगवान् का अन्तधान होना। इन्द्र ने विश्वकर्मा को रत्न दे विदा किया पुनः अपने पुत्र को राज्य देकर भगवान् की शरण जाने लगे तब इन्द्राणी ने गुरु बृहस्पति से कहकर इन्द्र को नीति पाठ पढ़वाया और इन्द्र फिर राज्य करने लगे।

## ४८ रवेर्दर्पभङ्गवर्णनम् ८४३

राधिका का भगवान् श्रीकृष्ण से रवि के दर्पभंग विषयक प्रश्न। भगवान् श्रीकृष्ण का उत्तर कि एक दिन सूर्य भगवान् उदय होकर अस्त हुए उसी समय शंकरजी के वर से महासम्पन्न मदोन्मत्त माली और सुमाली नामक दैत्येन्द्र रात्रि को दिन करने के लिये तैयार हुए। उसके प्रभाव से रात्रि दिन में बदल गई। जिससे सूर्य ने रुष्ट हो अपनी शूल से उन दोनों दैत्यों को मारा। सूर्य की शूल के प्रहार से वे मूर्छित हो पृथ्वी पर गिर गये। तब भगवान् शंकर ने अपने भक्तों को दुःखित देख उनको जीवदान दिया। इसपर भगवान् शंकरजी क्रोधित हो सूर्य को मारने के लिये दौड़े। तब भागा हुआ सूर्य ब्रह्माजी के शरण में गया। ब्रह्माजी ने भगवान् शंकरजी को रुष्ट देखकर वेदोक्त स्तोत्र से स्तुति की जिससे प्रसन्न हो शंकरजी ने सूर्य को आशीर्वाद देकर स्वस्थान को प्रस्थान किया।

---

४९ वह्निदर्पभङ्गवर्णनम् ८४३

एक समय अग्निदेव शतताल प्रमाणवाली भयानक शिखा कर भृगुजी के शाप से क्रोधित होकर अपनेको तेजस्वी मान त्रैलोक्य को भस्म करने को उद्यत हुए। भगवान् ने अग्नि की सम्पूर्ण दाहिका शक्ति का संहार कर लिया पुनः शिशु रूप हो अग्नि से बोले—हे भगवन् ! आप क्यों क्रोधित हो इसका कारण कहो ? निरर्थक त्रिलोकी को क्यों भस्म करते हो। भृगु ने आपको शाप दिया है तो भृगु का ही दमन करिये। एक के अपराध से सब का भस्म करना उचित नहीं। इस संसार का कर्ता ब्रह्मा तथा पालक विष्णु एवं संहारकर्ता शंकरजी हैं। इतना कहकर ब्राह्मण बटुक शुष्क इन्धन ले अग्नि को जलाने के लिये कहा किन्तु अग्निदेव उस शुष्क पत्र एवं शिशु के बाल को भी जला न सके एवं लज्जायुक्त हो शिशु के आगे चुपचाप खड़े हो गये। इस तरह अग्नि का दर्पभङ्ग कर भगवान् का अन्तर्धान होना।

५० दुर्वाससो दर्पभङ्गवर्णनम् ८४६

दुर्वासा के दर्पभङ्ग का वर्णन—एक समय अम्बरीष राजा एकादशी का व्रत कर द्वादशी को पारण करनेको तैयारथे। उस समय दुर्वासा आ पहुंचे उन्होंने कहा मैं भूखा हूं मुझे भोजन दो। राजा ने उत्तम अन्न भोजन के रूपमें दिया ऋषि। केशयुक्त पायस को देख राजा को शाप देने को उद्यत हुए ओर जटा से सप्तताल प्रमाण-वाला पुरुष निकला वह राजा को क्रोध से मारने के लिये चला। राजा ने भगवान् का स्मरण किया। स्मरण करते ही भगवान ने चक्रकृत्या पुरुष को भेजा और वह ऋषि का पीछा करने लगा। ऋषि सब लोकों में घूमता हुआ ब्रह्मलोक, कैलाश एवं वैकुण्ठ में गये वहां नारायण ने अभय दान देकर कहा कि राजा के पास जाओ भगवान् की आज्ञा से राजा के पास जाकर भोजन किया एवं राजा को

आशीर्वाद दिया तब राजा ने पारण किया। श्रीकृष्ण ने कहा हे राधिके! मेरा भक्त प्रलय में भी नष्ट नहीं होता। सम्पूर्ण देव मेरे प्राण हैं और भक्तगण मुझे प्राणों से भी अधिक प्यारे हैं।

## ५१ धन्वन्तरेर्दर्पभङ्गवर्णनम् ८४७

नारायणांश भगवान् धन्वन्तरि की उत्पत्ति समुद्र से अमृत मथन करते समय बताई गई है। एक समय धन्वन्तरि शिष्यों सहित कैलाश पर्वत पर आरहे थे मार्ग में उन्होंने भयानक तक्षक को भक्षण करने के लिये आते हुए देखा। धन्वन्तरि के शिष्य ने उसे निर्विष कर उसकी मणि निकाल ली। क्रोधित वासुकि द्वारा सम्पूर्ण नागों को धन्वन्तरि के पास भेजना। नागों के श्वास से धन्वन्तरि के सम्पूर्ण शिष्य मृतप्राय हो गये तब धन्वन्तरि ने अमृत वर्षा कर उनको जिलाया तथा सर्पों को निश्चेष्ट बना दिया। वासुकि ने अपनी बहिन मनसा का स्मरण किया और कहा कि नागों की रक्षा करो इससे संसार में तुम्हारी पूजा होगी। मनसा ने कहा हे नागेन्द्र! शुभाशुभ कार्य होगा वह भाग्याधीन है किन्तु मैं यथोचित कार्य करूँगी। इतना कहकर मनसा का धन्वन्तरि के पास जाना। धन्वन्तरि एवं मनसा का परस्पर युद्ध। जब धन्वन्तरि को मनसा ने नागपाश से बाँध दिया तब धन्वन्तरि ने गरुड़ का स्मरण किया। गरुड़ ने नागास्त्र को नष्ट कर दिया। पुनः मनसा ने मन्त्रों से पवित्र भस्ममुष्टि का प्रयोग किया। उसको भी विफल देख शिव से दी हुई अमोघ त्रिशूल का प्रयोग किया तब ब्रह्मा एवं शम्भु का आगमन। ब्रह्मा द्वारा धन्वन्तरि को समझाना कि मनसा के साथ युद्ध उचित नहीं है यह त्रिलोकी को भस्म कर सकती है इसलिये मनसा का पूजन करो। धन्वन्तरि द्वारा मनसा की पूजा एवं स्तुति। देवी द्वारा धन्वन्तरि को वरदान। इस स्तोत्र का पठन करने से नागों से भय नहीं होता है।

---

श्रीकृष्ण ने कहा हे राधिके ! बड़ों एवं छोटों को दर्पभङ्ग मैंने तुमसे कहा अब वृन्दावन में जाओ मैं भी विरहव्याकुल गोपियों को देखूँगा । कृष्ण का वचन सुन राधा ने कहा मेरे को भी ले चलो मैं जाने में समर्थ नहीं हूं। तब कृष्ण बोले मेरे ऊपर चढ़ो इतना कह कृष्ण अन्तर्धान हो गये। कृष्ण विरह में राधा का विलाप। चन्दन वन में कृष्ण का राधा से मिलन। अन्य गोपियों को कृष्ण का दर्शन। राधा माधव की रासक्रीड़ा का वर्णन। नारद ने नारायण से पूछा कि पहले राधा शब्द का उच्चारण कर पीछे कृष्ण शब्द का उच्चारण करते हैं इसका कारण क्या है ? तब नारायण बोले इसके तीन कारण हैं प्रकृति जगत् की माता है तथा पुरुष संसार का पिता है। त्रिलोकी में पिता से सौगुनी माता को बलवती कहा है । राधाकृष्ण एवं गौरीशङ्कर शब्द ही वेद में सुने गये हैं, कृष्णराधा और शिवगौरी नहीं। सामवेद कौथुम में "प्रसीद रोहिणीकान्त संज्ञया सह भास्कर प्रसीद कमलाकान्त" ऐसे शब्द मिलते हैं। पहले पुरुष शब्द का उच्चारण कर पीछे प्रकृति शब्द का उच्चारण करनेवाला मातृघाती होता है।



रासेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण यमुनाजल में स्नान कर गोपाङ्गनाओं के साथ जलक्रीड़ा कर राधा के साथ भाण्डीर वन में गये। विरह व्याकुल हुईं गोपाङ्गना अपने-अपने घर को गईं। भाण्डीरवन में क्रीड़ा करने के बाद वासन्तीवन, चन्दनवन, चम्पककानन इत्यादि स्थानों में क्रीड़ा करते हुए जब राधा को निद्रा आगई तब श्रीकृष्ण स्वयं उनके मुख के पसीने पोंछ शृंगार करने लगे। पुनः नाना गोपियों का आगमन श्रीकृष्ण की रासक्रीड़ा का वर्णन।

५४ श्रीकृष्णस्यमथुरागमनम् ८५७

नारद ने पूछा कि भगवान् श्रीकृष्चन्द्र मथुरा क्यों गये और भगवान् के विना नन्दादिक गोप तथा प्राणेश्वरी राधा ने किस तरह समय बिताया ? श्रीकृष्ण ने मथुरा में जाकर कौन-कौन काम किये ? नारायण ने कहा—कंस ने धनुर्मेध यज्ञ किया उसमें अक्रूर द्वारा श्रीकृष्ण को बुलाया। वहांपर कृष्ण ने रजक, चाणूर, मुष्टिक, गज और कंस को मारकर माता पिता को बन्धन से छुड़वा कर कौतुकपूर्वक कुब्जा के साथ शृङ्गार किया। मालाकार का उद्धार तथा उद्धव द्वारा गोपियों को आश्वासन। सान्दीपनि गुरु से विद्याग्रहण। पवनेश्वर तथा जरासन्ध को मारना एवं उग्रसेन को राज्य प्रदान। द्वारकापुरी का निर्माण। रुक्मिणी का हरण। कालिन्दी, लक्ष्मणा, सत्या, जाम्बवती, मित्रविन्दा तथा नाग्नजिती का कृष्ण के साथ विवाह। भौमासुर को मारकर सोलह हजार स्त्रियों के साथ विवाह। इन्द्र को जीतकर कल्पवृक्ष का लाना। शङ्करजी को जीतकर बाणासुर की भुजाओं का कृन्तन। तीर्थयात्रा प्रसङ्ग से वसुदेव का दर्शन। सुदामा की शाप मुक्ति के बाद राधा का मिलन। पुनः चौदह वर्ष तक राधा के साथ रास क्रीड़ा। पुनः पृथ्वी का भार हरण तथा श्रीकृष्ण का स्वधामगमन। यशोदा, नन्द, वृषभानु तथा राधामाता कलावती का सामीप्यमोक्ष।

५५ श्रीकृष्णप्रभाववर्णनम् ८५९

नारायण बोले भगवान् कृष्णचन्द्र सर्वान्तिर्यामी हैं, दुराराध्य हैं तथा सब सुख देनेवाले हैं। उनका चरित्र अपार है, जिनके भय से वायु चलता है, कूर्म शेष को धारण करते हैं, शेषजी इस पृथ्वी को धारण करते हैं। जिन महाविष्णु ने ब्रह्मा, शेष, शिव, धर्म, यम, साम्ब, चन्द्र, सूर्य, गरुड़, अग्नि, गुरु, दुर्वासा, जय, विजय, देव, दानव, नारद, काम, इन्द्र, लक्ष्मण, अर्जुन, बाणासुर, भृगु, सुमेरु,

आपने वामनरूप धारण कर इन्द्र को ऐश्वर्य प्रदान किया। वाणासुर से कहिये कि परमात्मा के साथ युद्ध करना अतिनिन्दित कार्य है। इतना कहकर शङ्कर को प्रणाम कर सामवेदोक्त स्तोत्र से श्रीकृष्ण की स्तुति की। अदिति की प्रार्थना से वामन रूप धारण कर मुझे वञ्चित किया। सम्पद्रूपा महालक्ष्मी भक्त को प्रदान की। इस समय मेरा पुत्र बाणासुर शंकर का सेवक है। पार्वती अपने पुत्र की तरह पालन करती है। उसकी लड़की बलवान् अनिरुद्ध ने ग्रहण की है। अनिरुद्ध बाण को मारने के लिये तैयार हुआ तब स्वामी कार्तिकेय ने रक्षा की है। अब आप पौत्र के विषय में दमन करने आये हो आपके मारने से संसार में रक्षा करनेवाला कौन है। इस तरह बहुत प्रकार से स्तुति की। श्री भगवान् ने कहा हे वत्स! मत डरो मेरे वर से तुम्हारा पुत्र अजर अमर है किन्तु उसका दर्प नष्ट करूँगा। प्रह्लाद को वरदान दे दिया था कि तुम्हारे वंश में होनेवाले को नहीं मारूँगा। तुम्हारे पुत्र को ज्ञान दूँगा। इस स्तोत्र का पठन करने से कोटि जन्मों के पापों से मनुष्य छूट जाता है। यह स्तोत्र विपत्तियों को खण्डन करनेवाला, सम्पत्ति को देनेवाला, दुःखों को दूर करनेवाला, गर्भवास, जरा, मृत्यु, रोग और बन्धन को खण्डन करनेवाला है। एक लक्ष पठन करने से स्तोत्र सिद्ध होता है। सिद्ध स्तोत्र का पठन करने से सर्वसिद्धि मिलती है।

## १२० बाणासुरयुद्धवर्णनम्
## यादवशैवयोर्युद्धवर्णनम्

श्रीनारायण ने कहा—श्रीकृष्ण ने बलराम और उद्धव के साथ मन्त्रणा कर दूत को जहां गणपति, शङ्कर, दुर्गा, कार्तकेय, भद्रकाली, उग्रचण्डा और कोटरी थे वहां भेजा। दूतने सबको प्रणाम कर कहा कि श्रीकृष्ण ने बाणासुर को संग्राम करने को बुलाया है अथवा उषा सहित अनिरुद्ध को लेकर उनकी शरण में जाओ। निमन्त्रित किया हुआ यदि भय से लड़ने नहीं जाता है वह सात पितरों के साथ नरक में

जाता है। पार्वती ने दूत के वचन सुनकर शङ्कर के सामने बाणासुर से कहा हे बाण ! दहेज के साथ कन्या को लेकर श्रीकृष्ण की शरण में चले जाओ। किन्तु क्रोधी बाणासुर योद्धाओं के साथ लेकर लड़ने चला। बाण की रक्षा के लिये भगवान् रुद्र एकादश रुद्रों के साथ तथा आठ नायिका, आठ शक्तियां और स्कन्द चले परन्तु पार्वती और गणेश नहीं गये। बाणासुर और सात्यकि का युद्ध बाण तथा सात्यकि ने नाना अस्त्रों का प्रयोग किया। पुनः बाण ने नारायणास्त्र छोड़ा, जिससे सात्यकि दण्डवत् पृथ्वी पर गिर गये। बाणासुर ने माहेश्वर अस्त्र छोड़ा तब सात्यकि ने वैष्णवास्त्र से उसका संहार करदिया। ब्रह्मास्त्र का प्रतिकार ब्रह्मास्त्र से कर दिया। नागास्त्र को गरुड़ास्त्र से संहार किया। स्वामी कार्तिकेय और प्रद्युम्न का युद्ध। बाणासुर के रथ को हल से नष्ट-भ्रष्ट कर दिया। मुषल से सारथि व घोड़ों को मार दिया। जब बलरामजी बाणासुर को मारने चले तब कालाग्नि रुद्र भगवान् ने रोक दिया। बलवान् बलदेव ने कालाग्नि रुद्र भगवान् के रथ को तोड़ सारथि व घोड़ों को मार दिया। क्रोधित रुद्र ने ज्वर का प्रयोग किया। श्रीकृष्ण को छोड़ सब यादव ज्वर से पीड़ित हो गये। श्रीकृष्ण ने वैष्णव ज्वर का प्रयोग किया तब दोनों ज्वरों का परस्पर युद्ध। दुःखित हुए शैव ज्वर ने श्रीकृष्ण की शरण में जाकर उनकी स्तुति की। तब श्रीकृष्ण ने वैष्णव ज्वर संहार किया। जब बाणासुर ने शक्ति का प्रयोग किया तब अर्जुन ने उसे काट दिया। पुनः हजारों भुजाओं में सहस्रों बाण ले अत्यन्त भयङ्कर पाशुपत अस्त्र का प्रयोग किया तब श्रीकृष्ण ने चक्र छोड़ा जिससे उसकी भुजायें कट गईं और पाशुपत शङ्कर के पास आगया और बाणासुर पृथ्वी पर गिर गया। शङ्कर बाणासुर को अपने वक्षःस्थल पर रखकर रोदन करने लगे जिस से एक सरोवर हो गया। पुनः चेतना प्राप्त कर बाणासुर को श्रीकृष्ण के पास ले गये और उनकी स्तुति करने लगे। श्रीकृष्ण ने अपना हाथ बाणासुर पर रखकर अजर व अमर बना दिया। बाणासुर ने बलिकृत स्तोत्र से स्तुति की। बाणासुर ने अपनी कन्या उषा को

अनेक दास, दासी, मुक्ता, माणिक, धेनु व सुन्दर रेशमी महीन वस्त्रों के साथ श्रीकृष्ण के चरणारविन्दों में अर्पण किया। कृष्ण ने उसे वरदान देकर शंकर की आज्ञा से द्वारका में प्रस्थान कर कन्या को देवकी व रुक्मिणी के लिये दे महोत्सव करवाया पुनः ब्राह्मणों को भोजन कराकर उन्हें बहुतसा धन दिया।

१२१ श्रृगालोपाख्यानम् ११४३

श्रृगालमोक्षणम् ११४५

गणेशपूजावर्णनम्

श्रीनारायण ने कहा—सुधर्मा सभा में रहते हुए कृष्ण के पास ब्रह्मतेजस्वी ब्राह्मण ने आकर विनयपूर्वक कहा—वासुदेव नाम श्रृगाल राजा ने जो कहा है सुनो। मैं वासुदेव नाम से वैकुण्ठ में विख्यात लक्ष्मी का पति हूं। ब्रह्मा ने मुझ से पृथ्वी का भार दूर करने के लिये प्रार्थना की है इसलिये भारतवर्ष में आया हूं। वासुदेवपुत्र श्रीकृष्ण अहंकारी है तथा महाधूर्त है। उसीने दुर्योधन और जरासन्ध को भीमसेन से नष्ट करवाया है। द्रोण, भीष्म, कर्ण और अन्य राजाओं को अर्जुन से मरवा दिया है। शिशुपाल, दन्तवक्र और कंसादि को स्वयं कृष्ण ने मारा है मैं साक्षात् नारायण हूं। लज्जा से अथवा कृपा से मैंने क्षमा की है अब या तो युद्ध करो अथवा मेरी शरण में आओ। श्रीकृष्ण ब्राह्मण से श्रृगाल के वचन सुनकर प्रातःकाल युद्ध करने चले। श्रीकृष्ण के दर्शन कर श्रृगाल ने कहा कि चक्र से मेरा शिर काटकर द्वारका को जाओ। यह पापी एवं नश्वर शरीर नष्ट होना ही उचित है। आप जानते हैं मैं आपका सुभद्र नामक द्वारपाल हूं। लक्ष्मी के शाप से भ्रष्ट हुआ हूं मेरा समय पूरा हो गया है। श्रीकृष्ण ने कहा हे मित्र! पहले मुझे मारो पीछे मैं युद्ध करूँगा। श्रृगाल ने दश बाण मारे वे बाण आकाश में चले गये। पुनः गदा छोड़ी वह भी श्रीकृष्ण के अङ्गस्पर्श से नष्ट हो गई। धनुष और तलवार श्रीकृष्ण के अङ्गस्पर्श से नष्ट हो गये। श्रीकृष्ण ने

कहा मित्र ! सुतीक्ष्ण अस्त्र लाओ तब शृगाल ने कहा परमात्मा के साथ युद्ध करना उचित नहीं आप मेरा उद्धार कीजिये। मित्र के वचन सुनकर श्रीकृष्ण रोने लगे। उनके आंसुओं की बून्दों से सरोवर हो गया जिसका जलस्पर्श करने से सात जन्मों के पाप नष्ट हो जाते हैं। श्रीभगवान् ने कहा हे मित्र ! दूत के मुख से तो तुमने कैसे कठोर वचन कहलाये। तुम्हारी इतनी निर्मल बुद्धि व निर्मल मन कैसे हुआ ? नारद ने नारायण से कहा गणेशपूजा का आख्यान ब्रह्मा के मुख से सुना था परन्तु विस्तार से सुनना चाहता हूं। सिद्धाश्रम में देवताओं ने पूजन की थी श्रीदाम के शाप से मुक्ति होने पर राधा ने सुरेन्द्र, ब्रह्मा, विष्णु, महेश, नागेन्द्र, राजेन्द्र, गन्धर्व और यक्षों को छोड़कर सर्वप्रथम गणेश का पूजन क्यों किया ? तब नारायण बोले तीनों लोकों में पृथ्वी सबसे मान्य एवं धन्य है। वहां भारतवर्ष सब कर्मों के फल को देनेवाला है सिद्धाश्रम महान् पुण्यक्षेत्र है। जहां स्वयं ब्रह्मा व सनत्कुमारजी सिद्ध बने हैं। गणेश का अधिष्ठान निरन्तर वहीं है वैशाखी पूर्णिमा को देवगण गणेश की प्रतिमा का पूजन करते हैं। वहांपर नाग, मनुष्य, दैत्य, गन्धर्व, राक्षस, सिद्धेन्द्र, मुनीन्द्र, योगीन्द्र, सनकादि, पार्वती सहित शङ्कर, कार्तिकेय, शेष और स्वयं ब्रह्मा, द्वारकावासियों के साथ श्रीकृष्ण, गोकुल-वासियों के साथ नन्द और बलराम तथा सखियों के साथ राधा भी वहां आई। राधा ने श्रीकृष्ण प्राप्ति के लिये सामवेदोक्त ध्यान से गणेश का ध्यान किया और गङ्गाजल से स्नान करवाया। पुनः षोडशोपचार से पूजन की तथा नाना तरह के व्यञ्जन व लड्डू आदि के प्रसाद चढ़ाये। अन्त में पुष्पाञ्जलि दे "ओं गङ्गौं गणपतये विघ्नविनाशिने स्वाहा" इस मन्त्र का हजार जप किया फिर स्तुति की।

परंधाम परब्रह्म परेशं परमीश्वरम्। विघ्ननिघ्नकरं शान्तं पुष्टं कान्तमनन्तकम्॥
सुरासुरेन्द्रैः सिद्धेन्द्रैः स्तुतं स्तौमि परात्परम्। सुरपद्मं दिनेशञ्च गणेशं मङ्गलायनम्

यह स्तोत्र महान् पुण्य को देनेवाला है एवं प्रातःकाल पढने से सब विघ्न नष्ट हो जाते हैं।

१२२ राधाम्प्रति गणेशोक्तिः ११५०

गोपीभिः सह राधायाः समागमः

राधिकास्तोत्रम् १२५५

राधा की पूजा को देखकर गणेशजी ने कहा—हे मातः! तुम्हारी की हुई पूजा लोकशिक्षा के लिये होगी। सृष्टि में सम्पूर्ण विभूतियाँ तुम्हारी ही हैं। आदि में राधा शब्द का उच्चारण पीछे कृष्ण का उच्चारण करनेवाला मनुष्य योगीलोक में जाता है। व्यतिक्रम करने से ब्रह्महत्या को प्राप्त होता है। जो मनुष्य राधा की निन्दा करता है उसके वंश की हानि होती है तथा दुःख की प्राप्ति होती है। अन्त में "यावच्चन्द्रदिवाकरौ" नरक में रहता है। तुम दोनों की सेवा करना परम दुर्लभ है। यह स्तुति एवं कवच सब कामों को देनेवाला है। जो गुरु की पूजा वस्त्रालंकार से कवच को धारण करता है वह विष्णुतुल्य कहा गया है। जो वस्तु मुझे अर्पण की है वह मेरी प्रसन्नता के लिये ब्राह्मण को दो तब मैं भोजन करूँगा। जो द्रव्य व दक्षिणा देव को दी जाती है वह सब ब्राह्मण को देने से अनन्त फल होता है। हे मातः! ब्राह्मणों के मुख देवमुख से भी विशिष्ट फलदायक है। ब्राह्मणों को भोजन कराने से देवता ही भोजन करते हैं ऐसा जानो। तदनन्तर गणेश प्रीत्यर्थ राधा ने ब्राह्मणभोजन करवाया। ब्रह्मा, ईश और शेष का वटवृक्ष के पास आगमन। शिवदूत ने देव, देवी और श्रीकृष्ण को कहा राधा ने सर्वप्रथम गणेश की पूजन की है मुझे शक्तिशालिनी गोपियों ने रोक दिया मैं तुम्हें क्या कहूँ। जो सर्वप्रथम गणेशपूजन करता है उसे अनन्त फल की प्राप्ति, मध्य में मध्यमफल और शेष में स्वल्प फल की प्राप्ति होती है। दूत के वचन सुनकर सब देवता हँसे तथा मुनि और राजा लोग, देवस्त्रियां, रुक्मिणी आदि स्त्रियां, रोहिणी, स्वाहा और मुनि पत्नियां इन सब ने श्रीकृष्ण की शुभक्षण में पूजा की। राधा ने पार्वती को देख यथायोग्य सम्भाषण किया तब पार्वती ने कहा

हे राधिके ! तुम्हारे शाप की मुक्ति हो गई तथा तुम्हारे विरह की ज्वाला भी अब शान्त हो गई। मेरे प्राण एवं मन निरन्तर तुम्हारे में ही रहते हैं। मेरे भक्त तुम्हारी निन्दा और तुम्हारे भक्त मेरी निन्दा करते हैं उन्हें सदा कुम्भीपाक नरक की प्राप्ति होकर अन्यान्य योनियों की प्राप्ति होती है। तुमने सर्वप्रथम मेरे पुत्र का पूजन किया है अतः सदा ही सर्वप्रथम उसकी पूजा होगी। हे राधिके ! मेरे वर से आज श्रीकृष्ण को प्राप्त करोगी। पार्वती के वचनों से गोपियों ने राधा को सब आभूषण व श्रृङ्गारों से सुसज्जित कर श्रीकृष्ण की सामग्री को सुसज्जित किया। सम्पूर्ण आश्रम को सुसज्जित देखकर मुनियों ने श्रीकृष्ण से इसका कारण पूछा तब भगवान् बोले श्रीदामा के शाप से राधा का और मेरा सौ वर्ष का वियोग था वह अवधि बीत गई है। इतना सुनकर ब्रह्मा, शङ्कर, मन्वादि शीघ्र ही राधा का ध्यान कर उनके दर्शनार्थ चले। वहां पर राधा के स्वरूप को देखकर प्रथम ब्रह्मा ने स्तुति की फिर श्रीमहादेव एवं अनन्त ने स्तुति की। रुक्मिणी आदि स्त्रियां सब लज्जित हो गईं एवं सत्यभामा ने अभिमान को छोड़ दिया।

१२३ वसुदेवम्प्रति महादेवस्य ज्ञानोपदेशः ११५६

दक्षिणाकालनिर्णयवर्णनम् ११५६

नारदजी ने कहा कि गणेशपूजन एवं राधास्तोत्र के बाद क्या रहस्य हुआ है वह वर्णन करो। श्रीभगवान् बोले गणेश पूजन के बाद वसुदेव और देवकी ने शंकर, अनन्त, ब्रह्मा एवं मुनियों से पूछा संसार समुद्र में तैरने के लिये उत्तम गति का उपाय वर्णन कीजिये। संसाररूपी नौका को पार करने के लिये आप नाविक हैं। वैष्णवों के रजकणों के स्पर्शमात्र से ही पृथ्वी पवित्र हो जाती है। वासुदेव के वचन सुनकर शङ्कर ने कहा वासुदेव का पिता भी हम से ज्ञान पूछते हैं। अहो महामाया ज्ञानियों को भी मोहित करनेवाली है। हम उसी माया से मोहित

हैं। हे वसुदेव! सबका मूल कारण श्रीकृष्ण हैं राजसूय यज्ञ में यज्ञ के कारण श्रीकृष्ण को भजो और विधिविधान से दक्षिणा देकर संसार समुद्र को पार करो। शङ्कर के वचन सुनकर वसुदेव ने राजसूय यज्ञ की तैयारी की एवं यज्ञारम्भ करवाया। पूर्णाहुति देते समय वसुदेव से सनत्कुमार ने कहा सर्वस्व दक्षिणा लक्ष्मीपति के निमित्त शीघ्र दो। दक्षिणा तत्काल न देने से मुहूर्त्त में दुगुनी हो जाती है। एक दिन बाद चौगुनी, तीन रात बीतने पर छः गुनी, एक पक्ष बीतने पर सौगुनी, मासान्त में उससे चारगुनी, छः मास के बाद सहस्रगुनी और एकवर्ष में लक्षगुनी हो जाती हैं। वसुदेव ने सर्वस्व त्यागकर गर्गाचार्य को मणि, सुवर्ण, चाँदी और धान्याचलादि दिये। देवों का स्वस्थान गमन और यादवों का द्वारकापुरी में जाना।



श्रीनारायण ने कहा—गणेशजी की पूजन कर देव, मुनि, एवं देवी रुक्मिणी आदि के साथ श्रीकृष्ण का द्वारका गमन। श्रीकृष्ण ने नन्द यशोदा से कहा व्रज में जाओ वहां अवशेषकला भोगकर गोकुलवासियों के साथ गोलोक में जाओ। मैं तुम्हें गोकुलवासियों के साथ सालोक्य मुक्ति दूँगा। तदनन्तर माता-पिता की आज्ञा से श्रीकृष्ण का राधा के पास गमन। राधा ने श्रीकृष्ण को देखकर गोपियों के साथ प्रणाम कर स्तुति की। राधा ने कहा आज आपके मुखकमल के दर्शन करने से मेरा जीवन सफल हो गया। हे नाथ! स्त्री-पुरुष के वियोग कठोर हैं। परमात्मा के विच्छेद होने से शक्तियों साथ प्राण चले जाते हैं। तददन्तर राधा ने श्रीकृष्ण की पूजन की और कल्पवृक्ष के पुष्प को आगे रखकर राधा ने कहा सब मङ्गलों के देनेवाले को कुशल प्रश्न पूछना तो

निष्फल है परन्तु लौकिक व्यवहार वेदों से भी बलवान् है अतः कुशल प्रश्न पूछती हूं। आपने रुक्मिणी, जाम्बवती आदि स्त्रियों के साथ बहुतसे कार्य किये हैं आपको योगी, मुनि, एवं सिद्ध भी नहीं जान सकते तो स्त्रियां क्या जान सकती हैं। इतनी विपत्ति श्रीदामा के शाप से मिली है। मैंने भी श्रीदामा को शाप दिया। पुनः राधा अन्यान्य वार्ताओं को कहकर ऊँचे स्वर से रुदन करने से मूर्च्छित हो गई। यह देखकर गोपियों ने श्रीकृष्ण से कहा हे कृष्ण ! रक्षा करो रक्षा करो। आपने यह क्या किया। राधा को शीघ्र जीवदान दो। तदनन्तर गोपियों के वचन सुनकर श्रीकृष्ण ने राधा को सुधावृष्टि से जीवित किया और कहा हे राधिके ! कार्यकारणरूप मैं हूं। गोलोक, गोकुल व वृन्दावन में दो भुजा धारण कर राधा का पति हूं तथा वैकुण्ठ में चतुर्भुजा धारण कर लक्ष्मी का पति हूं मैं व्यक्ति भेद से नानारूपों को धारण करता हूं। अर्जुन ने मुझे तपस्या से सारथि बनाया। जैसे तुम गोलोक व गोकुल में राधारूप से, वैकुण्ठ में महालक्ष्मी, मिथिला में सीता और तुम्हारी ही छाया द्रौपदी है उसी तरह मैं भी नानारूपों को धारण करता हूं। हे राधे ! मेरे अपराधों को क्षमा करो। श्रीकृष्ण के वचन सुनकर राधा प्रसन्न हुई एवं सन्तुष्ट हो गईं। गोपियों ने परमेश्वर को प्रणाम किया।

## १२५ राधाकृष्णसंवादवर्णनम् ११६६

श्रीनारायण बोले—श्रीकृष्ण के वचनों से प्रसन्न होकर गोपियां राधा को प्रणाम कर अपने-अपने स्थान में चली गईं तत्पश्चात् राधा और श्रीकृष्ण के शृङ्गार का वर्णन। राधा ने कहा पुण्यस्थान वृन्दावन को चलो वहां जल एवं स्थल में क्रीडा करूँगी फिर मलयाचल आऊँगी। श्रीकृष्ण ने प्रातःकृत्य को समाप्त कर गोपी एवं राधा के साथ वृन्दावन प्रस्थान किया। वहां सम्पूर्ण वन, उपवन, सुपर्वत और पुष्पोद्यानादि में शृङ्गार कर जम्बूद्वीप में गमन। राधा को द्वारकापुरी

दिखलाकर पुनः गोकुल गमन। श्रीकृष्ण का यशोदा आदि से मिलन। यशोदा ने मङ्गलाचार कर ब्राह्मणों को भोजन कराया तथा मुनि एवं गोपियों की पूजा की। इस उपलक्ष्य में ब्राह्मणों को मुक्तहस्त से मुक्ता, माणिक, हीरे, गौ, अश्व, आसन, पात्र, आभूषण, वस्त्र एवं धान्यादि दिये। गोपीगणों को मिष्टान्न खिलाया नगारे वजवाये एवं देवताओं को आनन्पूर्वक भोजन करवाया।

## १२६ कलिधर्मवर्णनम् ११६६

श्रीनारायण ने कहा कि भगवान् श्रीकृष्ण ने सम्पूर्ण गोपों को बुलाकर भाण्डीरवट के नीचे निवास किया जहांपर पहिले उनको ब्राह्मणस्त्रियों द्वारा अन्न दिया गया था। उसी जगह भगवान् के वामभाग में राधिका, दक्षिण में यशोदा सहित नन्दादि गोप उनके दक्षिण में वृषभानु तथा वाम भाग में कलावती। इसी प्रकार अन्य गोप-गोपिकायें भाई-बन्धुओं को भगवान् गोविन्द ने समयोचित यथार्थ वचन कहे। श्रीभगवान् ने नन्द से कहा कि परलोक में सुख को देनेवाले, परम पुरुषार्थ को देनेवाले एवं सत्य वचन यशोदा को कदली वन में राधिका ने कहे वे परम सत्य हैं एवं भ्रमरूपी अन्धकार को नष्ट करने में दीपस्वरूप है। अब तुम मिथ्या मायामोह को छोड़कर परम पद का स्मरण करो। जो जन्म, मृत्यु, जरा और व्याधि को नष्ट करनेवाले तथा हर्ष को देनेवाले हैं एवं शोक-सन्ताप को नष्ट करनेवाले कर्ममूल को छुड़ानेवाले हैं। मुझे ही परब्रह्म भगवान् सनातन जान ध्यान कर परमपद को प्राप्त करो तथा मेरे में पुत्रबुद्धि का त्याग करो। गोकुलवासियों के साथ शीघ्र गोलोक को जाओ यहां शीघ्र ही कलि का आगमन होनेवाला है। जिस कलि में स्त्री-पुरुषों में नियम नहीं रहेंगे, न जाति-पांति का भेद होगा, विप्र सन्ध्यादिकों से हीन हो जायेंगे। यज्ञोपवीत और तिलक के सिवा सम्पूर्ण चिह्न निश्चय ही मिट जायेंगे। सभी विषयों में लोलुप हो धर्मकर्मों से विरत हो जायेंगे। केदारकन्या के शाप से यज्ञ, व्रत, तथा तप लुप्त

होंगे धर्म का नाश हो जायगा। स्त्रियां स्वच्छन्दगामिनी, पति को प्रतिदिन झिड़कनेवाली होंगी। पति निरन्तर उनका भक्त हो उनसे तिरस्कृत होगा। अतिथि सेवा कहीं नहीं की जायगी, विष्णु-सेवा, पित्रेश्वरों की पूजा और देवपूजा से मनुष्य विमुख हो जायेंगे। चारों वर्ण वाममार्गियों के मन्त्रों की उपासना करने लग जायेंगे। विप्र माया से मुझे छोड़ कर वेद को निन्दा करते हुए वाम मन्त्रों को जपेंगे। कलियुग में मेरी पूजा दश हजार वर्ष तक रहेगी, उससे आधे समय तक भुवनपावनी गङ्गाजी रहेंगी एवं इतने काल तक ही तुलसी, विष्णुभक्त और कुछ पुराण रहेंगे। सम्पूर्ण मानव एकवर्ण के हो जायेंगे। पृथ्वी अन्नहीन हो जायगी परन्तु पृथ्वी नष्ट नहीं होगी पुनः सत्य का प्रादुर्भाव हो जायगा। इतने में ही गोलोक से मनोहर रथ अवतीर्ण हुआ जिसपर भगवान् श्रीकृष्ण की आज्ञा से वे लोग बैठकर उत्तम गोलोक में चले गये। इस प्रकार सम्पूर्ण गोलोकवासी राधिका के साथ नश्वर शरीरों को छोड़ गोलोक में चले गये।

## १२७ श्रीकृष्णस्य गोलोकवर्णनम् ११७२

श्रीनारायण ने कहा--भगवान श्रीकृष्ण ने इस प्रकार तत्काल गोकुल-वासियों की सालोक्य मोक्ष देखकर गोपियों के साथ भाण्डीर वन के वटमूल में स्थित सम्पूर्ण गोकुल को व्याकुल देखकर एवं वृन्दावन को रक्षकों से हीन देख अमृत वृष्टि से पुनः वृन्दावन को गोप-गोपिकाओं से परिपूर्ण कर दिया। श्रीभगवान् ने गोपगणों से कहा यहां सुखपूर्वक रहो। इतने में ही भगवान् श्रीकृष्ण के पास शेष, विधाता, भवानी, शङ्कर और सूर्य-चन्द्रादि देवों का आगमन। भगवान् के प्रयाणकाल में ब्रह्मादि सम्पूर्ण देवताओं की स्तुति। यादवों का ऐरक (आरा) युद्ध से विनाश एवं यादव स्त्रियों का चिता में प्रवेश। युधिष्ठिरादि के साथ अर्जुन का स्वर्ग गमन। प्रयाण काल में भगवान् क कदम्बमूल में निवास वहां व्याध के अस्त्र से युक्त देखकर ब्रह्मादि देवों द्वारा स्तुति एवं उनको भगवान्

का अभय दान। प्रेमविह्वला रोदन करती हुई पृथ्वी को आश्वासन एवं व्याध को स्वपद में भेजना। बलराम, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, अयोनिसम्भवा रुक्मिणी, सत्यभामा, जाम्बवती आदि देवियां, साम्ब, वसुदेव, देवकी आदि का अपने-अपने अंशों में प्रवेश। रुक्मिणी मन्दिर को छोड़कर सम्पूर्ण द्वारका का समुद्र में विलय। तदनन्तर समुद्र द्वारा पुरुषोत्तम भगवान् की स्तुति। गङ्गा, सरस्वती, पद्मावती, यमुना, गोदावरी आदि नदियों ने भगवान् को प्रणाम किया तथा रुदन करती हुई गङ्गा ने भगवान् से कहा कि हे नाथ! आप तो गोलोक जारहे हैं हमारी इस कलिकाल में क्या गति होगी? तब भगवान् ने कहा कलि में तुम पांच हजार वर्षों तक भूतल पर रहो। वहां पापी मनुष्य तुमको स्नान से जो पाप देंगे वह मेरे मन्त्रों के उपासकों के स्पर्श से तत्क्षण ही भस्म हो जायेंगे। जहां भी हरि भगवान् का गुणानुवाद एवं पुराण कथा होती हो वहां उनके साथ जाकर सावधान होकर सुनो इनके श्रवणमात्र से सम्पूर्ण ब्रह्महत्यादि पाप भस्म हो जाते हैं। मेरे भक्तों के चरणों की रज से वसुन्धरा तत्काल पवित्र हो जाती है। कलि में मेरे भक्त दस हजार वर्ष तक पृथ्वी पर रहेंगे। मेरे भक्तों के जाने पर पृथ्वी एकवर्णा हो जायगी। तत्पश्चात् भगवान् श्रीकृष्ण के शरीर से चतुर्भुज स्वरूप का प्रादुर्भाव हो रथ में आरूढ़ होकर क्षीरसागर को प्रस्थान होना। मूर्तिमती हो सिन्धुकन्या का भी साथ में प्रस्थान। जगत को पालन करनेवाले भगवान् विष्णु के श्वेत द्वीप जाने पर शुद्धसत्वस्वरूप भगवान् के दो रूप हो गये। वैकुण्ठनाथ के चलेजाने पर स्वयं राधेश ने वंशी का शब्द किया जिससे पार्वती को छोड़ सम्पूर्ण देवगण एवं मुनिगण मूर्च्छित हो गये। तब सर्वस्वरूपा भगवती पार्वती ने सनातन भगवान् से कहा कि हे प्रभो! एक मैं ही राधिकारूप हूं अतः रासशून्य गोलोक को परिपूर्ण कीजिये। मुक्ता माणिक्य से भूषित रथ पर आरूढ़ हो शीघ्र चलिये, वहां मैं विरहातुर गोपियों के साथ आपके चारों ओर रहूंगी। इस प्रकार पार्वती के वचन सुनकर रसिकेश्वर उस

रत्नयान में सवार हो उत्तम गोलोक को गये। वहां पर समीप आते हुए भगवान् को देखकर गोप और गोपियां ने प्रसन्न हो प्रणाम किया। हे नारद! गोलोकारोहण के बाद अब क्या सुनना चाहते हो बोलो।

## १२८ नारदाख्यानवर्णनम् ११७८

नारद ने कहा मैंने सम्पूर्ण ब्रह्मवैवर्तपुराण सुन लिया अब क्या करूँ आज्ञा दें तो मैं तप करने जाऊँ। नारायण बोले पूर्वजन्म में उपबर्हण गन्धर्व ५० स्त्रियों के पति थे इस समय ब्रह्म पुत्र हो उनमें एक स्त्री ने शङ्कर की तपस्या की और नारद को पतिरूप में मांगा वह सृञ्जय की कन्या है। उसके साथ विवाह करो शङ्कर की आज्ञा झूठी नहीं हो सकती। विधाता के लिखे लेख मिट नहीं सकते। कर्म विना भोगे क्षय नहीं होते। सूतजी बोले नारायण के वचन सुनकर नारद उन्हें प्रणाम कर दुःखित हृदय से सृञ्जय के घर गये। शौनक ने पूछा हे सूत! ब्रह्मपुत्र नारद के विवाह का अपूर्व रहस्य कहिये तब सूतजी बोले मूढ़रूपी नारद ने तपस्विनी सृञ्जयकन्या को देखकर ब्रह्मसभा में जाकर सब वृत्तान्त पिता से कहा। प्रसन्न होकर ब्रह्मा देवताओं के साथ पुत्र को आगे कर सृञ्जय के घर गये। राजा सृञ्जय ने कन्या को सर्वस्व दक्षिणा के साथ नारदजी को समर्मित कर दिया। राजा सृञ्जय हे वत्से! हे वत्से!! कहकर ऊँचे स्वर से रोने लगे हे पुत्रि! मेरे घर को छोड़कर कहां जाती हो मैं भी वन में जाऊँगा। कन्या रोती हुई माता-पिता को प्रणाम कर स्वयं रोती हुई विधाता के रथ में बैठ गई पुत्रवधू के साथ ब्रह्मा का स्वधाम गमन। इस अवसर पर ब्रह्मा द्वारा ब्राह्मण भोजन। नारदजी सृञ्जय कन्या के साथ रहने लगे। सनत्कुमारजी का तीनों भाइयों के साथ नारद के पास आगमन। सनत्कुमार ने नारद से कहा हे भाई! क्या कर रहे हो स्त्री-पुरुष का प्रेम सदा ही भगवान् की भक्ति व मोक्ष मार्ग का अवरोधक एवं चिरकालपर्यन्त बन्धन का कारण है। नीच मनुष्य अमृत बुद्धि से

विष पीता है। ईश्वर को छोड़ सम्पूर्ण देहधारियों में कामभोग व्याप्त है। इस मायामयी स्त्री को छोड़कर तप करने जाओ इतना कहकर "कृष्ण" नाम मन्त्र का उपदेश देना तदनन्तर सनत्कुमारजी का गमन। नारदजी मन्त्र पाकर मायामयी स्त्री को त्यागकर तप करने चले। उन्होंने कृतमाला नदी के किनारे शङ्कर को देख प्रणाम किया तब शङ्कर बोले—मैं तुम्हारे तेज से प्रसन्न हूं भक्तों का दर्शन ही देहधारियों को लाभदायक है। इस मन्त्र को मैंने गणेश और कार्तिकेय को दिया, गोलोक में श्रीकृष्ण ने मुझे तथा ब्रह्मा एवं धर्म को दिया, धर्मराज ने नारायण को एवं ब्रह्मा ने सनत्कुमार को तथा सनत्कुमार ने तुम्हें दिया। इस का मन्त्रग्रहण करने से मनुष्य नारायण हो जाता है। इस मन्त्र का पांच लाख जप करने से एक पुरश्चरण होता है। शङ्कर ने नारदजी को सामवेदोक्त ध्यान बताया। शङ्कर का स्वस्थान गमन एवं नारदजी भी शंकर को प्रणाम कर तप करने चले गये। नारदजी ने योग से शरीरजी को त्यागकर भगवान् के चरणों की प्राप्ति की।

## १२९ वह्निसुवर्णयोरुत्पत्तिवर्णनम् ११८२

शौनकजी ने कहा—हे सूतजी! अत्यन्त सुन्दर एवं अपूर्व आख्यान आपसे सुना। भगवान् की कथा परम दुर्लभ है ऐसा सुदिन कब होगा जहां वैष्णवों का सङ्गम हो। गर्भवास को छेदन करनेवाला हरिभक्ति को देनेवाले गणेश, तुलसी व राधा का आख्यान सुना अब स्वर्ण एवं अग्नि की उत्पत्ति सुनना चाहता हूं। तब सूतजी बोले—सृष्टि की सामग्री जल एवं अग्नि ही है; जैसे, प्रकृति नित्य एवं महान् है; जैसे, दिशा एवं महाकाश तथा सृष्टि गोल है; जैसे, शब्द तन्मात्र है वैसे ही अग्नि है परन्तु उसकी उत्पत्ति कहता हूं:—एक समय श्वेतद्वीप में विष्णु को देखने ब्रह्मा, अनन्त एवं महेश गये। परस्पर में वार्तालाप होने के बाद सभा में बैठ गये जहां विष्णु के शरीर से उत्पन्न हुईं कमला की कलाएँ विष्णुगाथा

गाती हुई नाच रहीं थीं। उनके कठिन श्रोणिप्रदेश एवं स्तनों को देखकर ब्रह्माजी का वीर्य स्खलित हो गया। उन्होंने लज्जा से उसको वस्त्र से आच्छादित कर दिया उस वस्त्र को क्षीरोद में छोड़ने से पुरुष उत्पन्न हो ब्रह्मा कीगोद में आ बैठा तदनन्तर वरुण का बालक को लेने के लिये आना। वरुण द्वारा बालक का आकर्षण करने पर ब्रह्मा द्वारा आक्षेप करना। ब्रह्मा की क्रोधदृष्टि से वरुण मृत की तरह गिर गये तब शङ्कर ने चेतनावस्था करवाई। वरुण ने कहा यह बालक जल में उत्पन्न होने के कारण मेरा है ब्रह्मा मुझे क्यों मारते हैं। ब्रह्मा ने कहा यह बालक मेरी शरण में आया है शरणागत की रक्षा करना परम धर्म है।

शरणागतदीनार्तं यो न रक्षेदपण्डितः। पच्यते निरये तावद् यावच्चन्द्रदिवाकरौ॥

दोनों के वचन सुनकर श्रीभगवान् ने कहा कि कामिनी के श्रोणिप्रदेश को देख ब्रह्मा का वीर्य स्खलित हुआ है पुनः लज्जा से क्षीरोद में छोड़ दिया इसलिये यह ब्रह्मा का बालक है "क्षेत्रजश्च सुतः शास्त्रे वरुणस्यापि गौणतः" श्रीमहादेव ने कहा-

योविद्यायोनिसम्बन्धो वेदेषु च निरूपितः।
शिष्ये पुत्रे च समता चेति वेदविदो विदुः॥

विद्या एवं मन्त्र वरुण प्रदान करें यह बालक ब्रह्मा का पुत्र एवं वरुण का शिष्य रहेगा। उसे विष्णु ने दाहिका शक्ति एवं वरुण ने मन्त्र दिया। तदनन्तर ब्रह्मा एवं शङ्कर का स्वस्थान गमन। स्वर्ण की उत्पत्ति का वर्णन-- एक समय स्वर्गसभा में सब देव बैठे थे अप्सराएँ नाँच रहीं थीं। रम्भा को देखकर अग्नि का वीर्य गिर गया लज्जा से उसे वस्त्र से आच्छादित कर दिया उसी से स्वर्णपुञ्ज हो गया क्षणभर में वह सुमेरु हो गया उसीको हिरण्यरेता वह्नि कहते हैं।

---

१३० अस्यपुराणस्य विषयानुक्रमणिकावर्णनम् ११८५

शौनकजी ने ब्रह्मवैवर्तपुराण की अनुक्रमणिका के विषय में पूछा तब सूतजी बोले—हे शौनक! सावधान होकर सुनो इस अध्याय के सुनने से पुराण श्रवण का फल मिलता है। ब्रह्माण्ड में परब्रह्म का निरूपण, साकार, निराकार, सगुण, निर्गुण, जिनकी जैसी शक्ति एवं ध्यान, गोलोकादि का वर्णन, अन्य प्रासङ्गिक आख्यान, जातियों का निर्णय, वर्णसंकरों का वर्णन, राधामाधव की क्रीड़ा, महाविष्णु की उत्पत्ति, सम्पूर्ण विश्व की उत्पत्ति, ब्रह्मनारद का संवाद, नारद का विवेक, ब्रह्मा की आज्ञा से नारद का नरनारायण आश्रम में गमन, नारायण का दर्शन और नारद तथा नारायण का परस्पर वार्तालाप बताया है।

प्रकृतिखण्ड में—प्रकृति का लक्षण, प्रकृतियों का वर्णन, उनका उपाख्यान पूजादि, लक्ष्मी, सरस्वती, दुर्गा, राधिका और सावित्री का चरित्र, महालक्ष्मी का उपाख्यान, सरस्वती का आख्यान, सावित्री का आख्यान, सावित्री संवाद एवं सत्यवान् को जीवनदान, कुण्डों का वर्णन एवं लक्षण, देहधारियों के कर्मों का विपाक एवं भोग निर्णय, अन्य पुराणों में गोपनीय राधा का आख्यान, राजा सुयज्ञ का चरित्र, तुलसी की कथा, महेश एवं शङ्खचूड़ का संवाद और युद्ध, तुलसी एवं श्रीकृष्ण का संवाद तथा संभोग, शङ्खचूड़ की मृत्यु, श्रीदामा का शाप से मोक्षण, गङ्गा, मनसा, स्वाहा और स्वधा तथा अन्य भी प्रसङ्ग के अनुसार देवियों का आख्यान बताया है।

गणेशखण्ड में—पार्वती शङ्कर की क्रीड़ा, स्कन्द की उत्पत्ति, शङ्कर पार्वती की क्रीड़ाभङ्ग, पार्वती का तोषण एवं उनका अभिमान भङ्ग, विष्णु का व्रत, देवी का चरित्र एवं भगवान् द्वारा उसे वरदान, अतिथिरूप में हरि का दर्शन, गणेश का आविर्भाव, पार्वती परमेश्वर का पुत्रमुख देखना, शिवजी के घर में उत्सव, देवों द्वारा गणेश के दर्शन, जिनके दर्शन, पूजन एवं प्रणाम से कोटि जन्मों के पाप नष्ट

होते हैं, कार्तिकेय का आख्यान एवं अभिषेक, गणेशपूजन, एवं अभिषेक, जमदग्नि एवं कार्तवीर्यार्जुन का युद्ध, सुरभि का हरण, जमदग्नि की मृत्यु, पतिव्रता रेणुका का चितारोहण, परशुराम की प्रतिज्ञा, परशुराम गणेश संवाद एवं युद्ध, गणेश का दन्तभंग, पार्वती का विलाप एवं परशुराम को शाप, परशुराम के स्मरण करने पर श्रीविष्णु का प्रादुर्भाव, नारायण द्वारा पार्वती को बोध, शिवलोक वर्णन, शङ्कर द्वारा परशुराम को महास्त्र दान, श्रीकृष्ण का मन्त्र, कवच एवं वरदान, परशुराम का इक्कीस वार राजाओं को नष्ट करना और गणेश को तुलसी दान का निषेध कहा है।

श्रीकृष्ण जन्मखण्ड में—श्रीदामा एवं राधा का कलह एवं परस्पर शाप, ब्रह्मा की प्रार्थना से श्रीकृष्ण का जन्म, कंस के भय से गोकुल गमन, राधा की बालक्रीड़ा का वर्णन, दैत्यादिकों की मृत्यु, गर्गाचार्य का अभिमान, पूतना एवं शकटासुर को मारना, श्रीकृष्ण का ऊखल में बन्धन एवं यमलार्जुन का मोक्ष, माता को अपने मुख में तीनों लोकों का दर्शन कराना, गोवत्सादिकों का हरण, ब्रह्मस्तुति, नन्द के साथ वृन्दावन गमन, गोपबालकों के साथ क्रीड़ा, ब्राह्मण पत्नियों द्वारा भोजन करना एवं उनको वरदान, यज्ञों का वर्णन, गोपियों के वस्त्रों का हरण, गोपियों को वरदान, कात्यायनी का व्रत, दुर्गा पूजन, पार्वती का वरदान, तालफलों का भक्षण, शक्रयज्ञ का विध्वंस, राधा के साथ श्रीकृष्ण का विरह एवं मिलन, गोपियों की रासक्रीड़ा, सोलह प्रकार के शृङ्गार, राधामाधव का संवाद, गोपियों को ज्ञान, अक्रूर का आगमन, गोपियों का विलाप, श्रीकृष्ण का मथुरा में गमन, गोकुलवासियों को श्रीकृष्ण विरह में शोक, राधा का विरह, अक्रूर को यमुनाजल में श्रीकृष्ण मूर्त्ति का दर्शन, मथुरा प्रवेश, रजक की मृत्यु, कुब्जा की मुक्ति, कुविन्द पर कृपा, माली की मोक्ष, धनुषभंग, कुवलयापीड़ हाथी को मारना, सभा में प्रवेश, कंस को मारना, कंसके बन्धुओं का विलाप, उग्रसेन को राज्य दिलाना, नन्द का विलाप एवं उसे ज्ञानोपदेश, पिता-पुत्र का संवाद, अध्यात्म ज्ञान का उपदेश, धन्या का आख्यान,

उद्धव का आगमन, राधा उद्धव का संवाद, श्रीकृष्ण का यज्ञोपवीत संस्कार, गुरु से विद्याग्रहण, गुरु के मृतपुत्र की प्राप्ति, जरासन्ध एवं कालयवन का मारना, द्वारका का निर्माण एवं प्रवेश, उग्रसेन का विलाप, रुक्मिणी हरण, राजाओं का दमन, जाम्बवती आदि स्त्रियों के साथ विवाह, मायावती की मोक्ष एवं शङ्कर की मृत्यु: युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में शिशुपाल की मुक्ति, दन्तवक्र एवं शाल्व की मृत्यु, मणि का अपहरण, कल्पवृक्ष का स्वर्ग से लाना, कौरव-पाण्डव-युद्ध, उषा का हरण एवं बाणासुर की भुजाओं का काटना, बलिकृत स्तुति, अनिरुद्ध का पराक्रम, राधा यशोदा संवाद, शृगाल की मोक्ष, तीर्थयात्रा प्रसंग से गणेशपूजा का महत्त्व; राधा के साथ रहना एवं तीर्थों में भ्रमण; ब्रह्मशाप से यादवों का संहार; पाण्डवों की मोक्ष; नारद का विवाह और अग्नि एवं सुवर्ण की उत्पत्ति बताई है यह पुराण चारखण्डों में है।

१३१ पुराणपठन श्रवणादि माहात्म्य ११६०

शौनक ने कहा – आज मेरा जन्म एवं जीवन सफल होगया। ब्रह्मवैवर्त पुराण का श्रवण निर्विघ्न मोक्ष का कारण है। हे वत्स! हे तात! मुझे अभय दान दीजिये तब कुछ निवेदन करूँ। सूतजी बोले—हे महाभाग! भय त्याग जो इच्छा हो सो प्रश्न करें जो-जो गोपनीय विषय हैं वे आपसे कहूंगा। शौनकजी ने कहा कि मैं पुराणों का लक्षण, संख्या, एवं फल सुनना चाहता हूं। सूतजी ने कहा—हे शौनक! पुराण, इतिहास, संहिता, और पञ्चरात्र विस्तार से कहता हूं। सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर और वंशानुचरित यही पुराण एवं उपपुराण का लक्षण है। महापुराणों में सृष्टि, विसर्ग, स्थिति एवं पालन, कर्मों की वासना, वार्ता, प्रलय वर्णन, मोक्ष निरूपण और हरि एवं देवों का कीर्तन ये दस लक्षण बताये हैं। पुराणों की संख्या में ब्रह्मपुराण के दश हजार श्लोक (कहीं तेरह का पाठ भी मिलता है)। पद्मपुराण में ५५ हजार, विष्णुपुराण में २३ हजार,

शिवपुराण में २४ हजार, श्रीमद्भागवत में १८ हजार, नारदपुराण में २५ हजार, मार्कण्डेयपुराण में ६ हजार, अग्निपुराण में १५ हजार चार सौ, भविष्य में १४ हजार पांच सौ, ब्रह्मवैवर्त में १८ हजार, यह सब पुराणों का सार है। लिङ्गपुराण में ११ हजार, वाराहपुराण में २४ हजार, स्कन्दपुराण में ८१ हजार, एक सौ, वामनपुराण में दश हजार, कूर्मपुराण में सतरह हजार, मात्स्य में १४ हजार, गरुड़पुराण में १६ हजार, और ब्रह्माण्ड में १२ हजार इस तरह पुराणों की श्लोक-संख्या चार लाख होती है। इसी तरह पुराण एवं उपपुराण भी अठारह-अठारह हैं। महाभारत इतिहास है एवं वाल्मिकीय रामायण काव्य है। कृष्णमाहात्म्य से युक्त वाशिष्ठ, नारदीय, कापिल, गौतमीय और सनत्कुमारीय ये पंचरात्र हैं। ब्रह्म, शिव, प्रह्लाद, गौतम और कुमार ये पांच संहितायें हैं। यह शास्त्र बहुत विपुल हैं, मुझे किस तरह प्राप्त हुए हैं सो सुनिये। इस पुराण को गोलोक रासमण्डल में श्रीविष्णु ने अपने भक्त ब्रह्मा को, ब्रह्मा ने धर्म को, धर्म ने नारायण को, नारायण ने नारद को, नारद ने मुझे और मैंने तुम्हें बतलाया। यह ब्रह्मवैवर्तपुराण सुदुर्लभ है ब्रह्म का साक्षिरूप एवं ब्रह्मा का साक्षिरूप एवं ब्रह्मा का विवरण होने से ब्रह्मवैवर्त यथार्थ नाम है। यह पुराण पुण्य एवं मङ्गलप्रद, सुगोप्य, हरिभक्ति देनेवाला, सुख एवं ब्रह्म के ज्ञान को देनेवाला है। जैसे नदियों में गङ्गा, तीर्थों में पुष्कर, पुरियों में काशी, वर्षों में भारत, शैलों में सुमेरु वृक्षों में कल्पवृक्ष, पुष्पों में पारिजात, पत्रों में तुलसी, व्रतों में एकादशी, देवों में श्रीकृष्ण, ज्ञानियों में महादेव, योगीन्द्रों में गणेश, सिद्धों में कपिल, तेजस्वियों में सूर्य, वैष्णवों में सनत्कुमार, राजाओं में श्रीराम, धनुषधारियों में लक्ष्मण, देवियों में दुर्गा, श्रीकृष्ण की प्रियपत्नियों में राधा, ईश्वरियों में लक्ष्मी और पण्डितों में सरस्वती सद्यः फल देनेवाली हैं उसी तरह यह इस लोक और परलोक में सुख देने वाला, सन्देह दूर करनेवाला और हरिदास्य (भक्ति) को देनेवाला है। क्या कहूं यज्ञ, व्रत, तीर्थ, तप और पृथ्वी की परिक्रमा का भी फल इसके समान नहीं है।

चारों वेदों के पठन से भी श्रेष्ठ फल होता है। हे शौनक! जितेन्द्रिय होकर सुनने से गुणवान्, विद्वान् एवं वैष्णव पुत्र की प्राप्ति होती है। दुर्भागिनी सुने तो स्वामी के सौभाग्य को प्राप्त करती है। जिसके पुत्र नहीं जाते हों या एक ही सन्तान हो या पुत्री की संतान हो, महावन्ध्या एवं पापिनी इस पुराण के सुनने से चिरंजीवी पुत्र को प्राप्तकर सकती है। इसके पठन और श्रवण अपुत्र को पुत्र प्राप्ति, स्त्री रहित को स्त्री, अविख्यात की कीर्ति एवं मूर्ख को पण्डित बनाते हैं। रोगी रोग से, बंधा हुआ (कैदी) बंधन से, डरनेवाला डर से और आपत्ति में गिरा आपत्तियों से छूट जाता है। पाप, कुष्ठ, दरिद्रता, रोग एवं शोक नष्ट हो जाते हैं। इसके सुनने से पुण्यवान् होता है एवं विना पुण्यवाला इसे नहीं जान सकता। जितेन्द्रिय होकर आधा श्लोक अथवा एक चरण के सुनने से लक्ष गोदान के समान फल होता है। जो कोई शुद्ध समय में जितेन्द्रिय हो इस पुराण के चारों खण्डों को संकल्प कर सुनता है तथा भक्तिपूर्वक दक्षिणा देता है उसके बाल्य, कौमार, युवा एवं बुढ़ापे में किये हुए कोटि जन्मों के पाप नष्ट हो जाते हैं इसमें सन्देह नहीं। वह पुरुष रत्नों से युक्त विमान में श्रीकृष्ण का रूप धारण कर नित्य गोलोक में जाकर श्रीकृष्ण की सेवा को प्राप्त करता है। असंख्य ब्रह्मा के गिरने से भी उसका पतन नहीं होता। वह भगवान् के पास पार्षद रूप धारण कर चिरकाल सेवा करता है। शुद्धस्नान कर जितेन्द्रिय हो ब्रह्मखण्ड सुनकर वाचक को पायस, पिष्टक ( पूआ ) फल और ताम्बूल भोजन देकर सुवर्ण, चन्दन, शुक्ल माला, सूक्ष्म और मनोहर वस्त्र वासुदेव को अर्पण कर देना चाहिये। अमृत के समान प्रकृतिखण्ड को सुनकर दधि एवं अन्न का भोजन कर तथा सुवर्ण एवं सवत्सा गौ को प्रदान करे। जितेन्द्रिय हो विघ्ननाश करने के लिये गणपति-खण्ड का श्रवण कर स्वर्ण यज्ञोपवीत, श्वेताश्व, श्वेत छत्र, श्वेतमाला, तिल के लड्डू, स्वस्तिक ( जलेबी ) पके हुए फल वाचक को देवें। भक्तिपूर्वक श्रीकृष्णजन्मखण्ड श्रवण कर वाचक को रत्नों की अंगूठी, सुन्दर वस्त्र, माला, सुवर्ण के कुण्डल, वरदोला (पालकी), पकी हुई खीर और सर्वस्व दक्षिणा देकर स्तुति करे। एक सौ

ब्राह्मणों को भोजन करावे। शास्त्र के जाननेवाले, वैष्णव, पण्डित एवं श्रेष्ठ ब्राह्मण को वाचक बनावे अन्यथा फल नहीं मिलता है। श्रीकृष्ण की भक्ति के विमुखों को इसका उपदेश न करे। श्रीकृष्ण की भक्तिवाले पुराण को जो सुनता है उसे भक्ति एवं पुण्य की प्राप्ति होती है तथा पाप नष्ट हो जाते हैं। हे शौनकजी! गुरुमुख से जो सुना वह निवेदन किया अब मुझे जाने की आज्ञा दें जिससे मैं नारायण के आश्रम में जाऊँ। मैं आप विप्र-वृन्द को देख नमस्कार करने आया था। आपकी सेवा में ब्रह्मवैवर्त पुराण सुना दिया पुनः सूतजी ने सब को स्तुति कर प्रणाम किया—

नमोऽस्तु ब्राह्मणेभ्यः कृष्णाय परमात्मने।
शिवाय ब्रह्मणे नित्यं गणेशाय नमो नमः॥
कायेन मनसा वाचा परं भक्त्या दिवानिशम्।
भज सत्यं परं ब्रह्म राधेशं त्रिगुणात्परम्॥
नमो देव्यै सरस्वत्यै पुराणगुरवे नमः।
सर्वविघ्नविनाशिन्यै दुर्गादेव्यै नमो नमः॥

हे शौनकजी! अब आपके पुण्यचरणकमलों को नयनकर जहां देवगणेश्वर विराजमान हैं उस सिद्धाश्रम को जाता हूं।

॥ शुभम्भूयात्॥

वैवर्त्ताख्यपुराणस्य सूचीयं लोकहेतवे। यथामतिकृताऽस्माभिः शोधयन्तु दयालवः॥

विद्वज्जनपादपद्ममधुपाः—

लक्ष्मणगढ़वास्तव्यब्रह्मदत्तत्रिवेदिनवलगढ़वास्तव्यकजोड़ीलालमिश्र-

रामनाथदाधीचाः।

॥ श्रीरस्तु॥

---

* श्रीगणेशायनमः *

# अथ चतुर्थं श्रीकृष्णजन्मखण्डम्

---

## प्रथमोऽध्यायः

श्रीकृष्णपादपद्मप्राप्तिसोपानम् ।

नारायणं नमस्कृत्य नरञ्चैव नरोत्तमम् । देवीं सरस्वतीञ्चैव ततो जयमुदीरयेत् ॥

नारद उवाच ।

श्रुतं प्रथमतो ब्रह्मन् ब्रह्मखण्डं मनोहरम् । ब्रह्मणो वदनाम्भोजात् परमाद्भुतमेव च ॥१॥
ततस्तद्वचनात्तूर्णं समागत्य तवान्तिकम् । श्रुतं प्रकृतिखण्डञ्च सुधाखण्डात् परं वरम्
ततो गणपतेः खण्डमखण्डजन्मखण्डनम् ।
न मे तृप्तं मनो लोलं विशिष्टं श्रोतुमिच्छति ॥३॥
श्रीकृष्णजन्मखण्डञ्च जन्मादिखण्डनं नृणाम् । प्रदीपं सर्वतत्त्वानां कर्मघ्नंहरिभक्तिदम्
सद्यो वैराग्यजनकं भवरागनिकृन्तनम् । कारणं मुक्तिबीजानां भवाब्धितारणं परम् ॥५
कर्मोपभोगरोगाणां खण्डने च रसायनम् । श्रीकृष्णचरणाम्भोजप्राप्तिसोपानकारणम्
जीवनं वैष्णवानाञ्च जगतां पावनं परम् । वद विस्तरशो भक्तं शिष्यं मां शरणागतम्
केन वा प्रार्थितः कृष्ण आजगाम महीतलम् । सर्वांशैरेक एवेशः परिपूर्णतमः स्वयम्
युगे कुत्र कुतो हेतोः कुत्र वाविर्बभूवह । वसुदेवोऽस्य जनकः कोवा कावा च देवकी
वद कस्य कुले जन्म मायया सुविडम्बनम् । किञ्चकार समाख्यातं केन रूपेण वाहरिः
जगाम गोकुलं कंसभयेन सूतिकागृहात् । कथं कंसात् कीटतुल्यात् भयेशस्य भयं मुने
हरिर्वा गोपवेषेण गोकुले·किञ्चकारह । कुतो गोपाङ्गनासार्द्धं विजहार जगत्पतिः ॥
का का गोपाङ्गनाः के वा गोपाला बालरूपिणः ।

का वा यशोदा को नन्दः किं वा पुण्यञ्चकारह ॥१३॥
कथं राधा पुण्यवती देवी गोलोकवासिनी । व्रजे वा व्रजकन्या सा बभूव प्रेयसी हरेः
कथं गोप्यो दुराराध्यं सम्प्रापुरीश्वरं परम् । कथं ताश्च परित्यज्य जगाम मथुरां पुनः
भारावतारणं कृत्वा किं विधाय जगाम सः । कथयस्व महाभाग पुण्यश्रवणकीर्त्तनम्
सुदुर्ल्लभां हरिकथां तरणिं भवतारणे । निर्व्वेव्य भोगनिगडक्लेशच्छेदनकर्त्तनीम् ॥१७॥
पापेन्धनानां दहने ज्वलदग्निशिखामिव । पुंसां श्रुतवतां कोटिजन्मकिल्विषनाशिनीम्
मुक्तिं कर्णसुधारम्यां शोकसागरनाशिनीम् । मह्यं भक्ताय शिष्याय ज्ञानं देहि कृपानिधे
तपोजपमहादानपृथिवीतीर्थदर्शनात् । श्रुतिपाठादनशनाद् व्रतदेवार्च्चनादपि ॥२०॥

दीक्षया सर्वयज्ञेषु यत् फलं लभते नरः ।
षोड़शीं ज्ञानदानस्य कलां नार्हति तत् फलम् ॥२१॥
पित्राहं प्रेषितो ज्ञानादानाय तव सन्निधिम् ।
सुधासमुद्रं संप्राप्य न को वा पातुमिच्छति ॥२२॥

नारायण उवाच ।

मया ज्ञातोऽसि धन्यस्त्वं पुण्यराशिः सुमूर्त्तिमान् ।
करोषि भ्रमणं लोकान् पावितुं कुलपावन ॥२३॥
जनानां हृदयं सद्यः सुव्यक्तं वचनेन वै ।
शिष्ये कलत्रे कन्यायां दौहित्रे वान्धवेऽपि च ॥२४॥
पुत्रे पौत्रेच वचसि प्रतापे यशसि श्रियाम् । बुद्धौवारिणि विद्यायां ज्ञायते हृदयंनृणाम्
जीवन्मुक्तोऽसि पूतस्त्वं शुद्धभक्तोगदाभृतः । पुनासिपादरजसासर्वाधारां वसुन्धराम्

पुनासि लोकान् सर्वांश्च स्वयं विग्रहदर्शनात् ।
सुमङ्गला हरिकथा तेन तां श्रोतुमिच्छसि ॥२७॥
यत्र कृष्णकथाः सन्ति तत्रैव सर्वदेवताः । ऋषयो मुनयश्चैव तीर्थानि निखिलानि च
कथाः श्रुत्वा तथान्ते ते यान्ति सन्तो निरापदम् ।
भवन्ति तानि तीर्थानि येषु कृष्णकथाः शुभाः ॥२९॥

सद्यः कृष्णकथावक्ता स्वस्य पुंसां शतं शतम् । समुद्धृत्यश्रुतवतांपुनातिनिखिलंकुलम्
प्रष्टातु प्रश्नमात्रेण पुनाति कुलमात्मनः । श्रोता श्रवणमात्रेण स्वकुलं स्वस्वबान्धवान्
शतजन्मतपःपूतो जन्मेदं भारते लभेत् । करोति सफलं जन्म श्रुत्वा हरिकथामृतम् ॥
अर्च्चनं वन्दनं मन्त्रजपं सेवनमेवच । स्मरणं कीर्त्तनं शश्वद्गुणश्रवणमीप्सितम् ॥३३
निवेदनं तस्य दास्यं नवधा भक्तिलक्षणम् । करोति जन्म सफलं श्रुत्वैतानि च भारते
नच विघ्नो भवेत्तस्य परमायुर्न नश्यति । न याति तत्पुरःकालो वैनतेयमिवोरगः ॥३५
न जहाति समीपञ्च क्षणं तस्य हरिः स्वयम् । उपतिष्ठन्ति तूर्णं तमणिमादिकसिद्धयः
सुदर्शनं भ्रमत्येव तस्य पार्श्वे दिवानिशम् । कृष्णाज्ञया च रक्षार्थंकोवाकिंकर्त्तुमीश्वरः

न यान्ति तत् समीपञ्च स्वप्नेऽपि यमकिङ्कराः ।
ज्वलदग्निं यथा दृष्ट्वा शलभा न व्रजन्ति तम् ॥३८॥
व्याधयो विपदः शोका विघ्नाश्च न प्रयान्ति तम् ।
न याति तत्समीपञ्च मृत्युर्मृत्युभयान् मुने ॥३९॥

ऋषयो मुनयः सिद्धाः सन्तुष्टाः सर्वदेवताः । स च सर्वत्र निःशङ्कःसुखीकृष्णप्रसादतः
तवकृष्णकथायाञ्चरतिरात्यन्तिकीसदा । जनकस्यस्वभावोऽहिजन्मेतिष्ठति निश्चितम्
विप्रेन्द्र का प्रशंसेयं जन्म ते ब्रह्ममानसे । यस्य यत्र कुले जन्म तन्मतिस्तादृशी भवेत्

पिता विधाता जगतां कृष्णपादाब्जसेवया ।
नित्यं करोति यः शश्वन्नवधा भक्तिलक्षणम् ॥ ४३ ॥

रतिः कृष्णकथायाञ्च यस्याश्रुपुलकोद्गमः । मनो निमग्नं तत्रैवसभक्तः कथितो बुधैः ॥
पुत्रदारादिकं सर्वं जानाति यो हरेरिव । आत्मना मनसावाचासभक्तः कथितो बुधैः ॥
दयास्तिसर्वजीवेषु सर्वं कृष्णमयं जगत् । यो जानातिमहाज्ञानी सभक्तो वैष्णवोत्तमः
निर्ज्जने तीर्थसम्पर्केनिःसङ्गा ये मुदान्विताः । ध्यायन्तेचरणाम्भोजंश्रीहरेस्तेचवैष्णवाः
शश्वद्ये नाम गायन्ति गुणंमन्त्रंजपन्तिच । कुर्वन्तिश्रवणंगाथावदन्ति तेऽतिवैष्णवाः
लब्ध्वा मिष्टानि वस्तूनि प्रदातुं हरये मुदा । तूर्णं यस्य मनो हृष्टं सभक्तो ज्ञानिनां वरः

यन्मनो हरिपादाब्जे स्वप्ने ज्ञानं दिवानिशम् ।

पूर्वकर्म्मोपभोगश्च वहिर्भुङ्क्ते स वैष्णवः ॥ ५० ॥

गुरुवक्त्राद्विष्णुमन्त्रो यस्य कर्णे विशत्यथ । तं वैष्णवं महापूतं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥

पूर्वान् सप्त परान् सप्त सप्तमातामहादिकान् । सोदरानुद्धरेद्भक्तः स्वप्रसूश्च प्रसूप्रसूम् ॥

कलत्रं कन्यकां बन्धुं शिष्यं दौहित्रमात्मनः ।

किङ्करं किङ्करीं पुत्रमुद्धरेद्वैष्णवः सदा ॥ ५३ ॥

सदा वाञ्छन्ति तीर्थानि वैष्णवस्पर्शदर्शने ।

पापिदत्तानि पापानि तेषां नश्यन्ति सङ्गतः ॥ ५४ ॥

गोदोहनक्षणं यावद्यत्र तिष्ठति वैष्णवः । तत्र सर्वाणि तीर्थानिसन्ति तावन्महीतले ॥

ध्रुवन्तत्रमृतः पापी मुक्तो याति हरेः पदम् । यथैव ज्ञानगङ्गायामन्ते कृष्णस्मृतौ यथा

तुलसी कानने गोष्ठे श्रीकृष्णमन्दिरे पदे । वृन्दारण्ये हरिद्वारे तीर्थेष्वन्येषु वा यथा ॥

पापानि पापिनां यान्ति तीर्थस्नानावगाहनात् ।

तेषां पापानि नश्यन्ति वैष्णवस्पर्शवायुना ॥ ५८ ॥

नहि स्थातुं शक्नुवन्ति पापान्येव कृतानि च ।

ज्वलदग्नौ यथा क्षिप्रं शुष्काणि हि तृणानि च ॥ ५६ ॥

भक्तंवर्त्मनिगच्छन्तं येयेपश्यन्ति मानवाः । सप्तजन्मकृताघानि तेषांनश्यन्ति निश्चितम्

ये निन्दन्ति हृषीकेशं तद्भक्तं पुण्यरूपिणम् । शतजन्मार्ज्जितंपुण्यं तेषांनश्यति निश्चितम्

ते पच्यन्ते महाघोरे कुम्भीपाके भयानके । भक्षिताः कीटसङ्घेन यावच्चन्द्र दिवाकरौ॥

तस्य दर्शनमात्रेण पुण्यं नश्यति निश्चितम् ।

गङ्गां स्नात्वा रविं दृष्ट्वा तदा विद्वान् विशुद्ध्यति ॥ ६३ ॥

वैष्णवस्पर्शमात्रेण मुक्तो भवति पातकी । तस्य पापं निहन्त्येव स्वान्तःस्थो मधुसूदनः

इत्येवं कथितो विप्र विष्णुवैष्णवयोर्गुणः । अधुना श्रीहरेर्ज्जन्म निबोध कथयामि ते

इति श्रीब्रह्मवैवर्त्ते महापुराणे नारायणनारदसंवादे श्रीकृष्णजन्मखण्डे

विष्णुवैष्णवयोर्गुणप्रशंसा नाम प्रथमोऽध्यायः ।

---

# द्वितीयोऽध्यायः

## श्रीदामा-राधाकलहवर्णनम् ।

नारायण उवाच ।

येन वा प्रार्थितः कृष्ण आजगाम महीतलम् । यं यं विधाय भूमौ स जगामस्वालयं विभुः
भारावतरणोपायं दुष्टानाञ्च वधोद्यमम् । सर्वं ते कथयिष्यामि सुविचार्य्य विधानतः
अधुना गोपवेशञ्च गोकुलागमनं हरेः । राधा गोपालिका येन निबोध कथयामि ते ॥
शङ्खचूड़वधे पूर्वं संक्षेपात् कथितं श्रुतम् । अधुना तत् सुविस्तार्य्य निबोधकथयामिते
श्रीदाम्नः कलहश्चैव बभूव राधया सह । श्रीदामा शङ्खचूड़श्च शापात्तस्या बभूवह ॥

राधां शशाप श्रीदामा याहि योनिञ्च मानवीम् ।
व्रजे व्रजाङ्गना भूत्वा विचरस्व च भूतले ॥ ६ ॥
भीता श्रीदामशापात् सा श्रीकृष्णं समुवाच ह ।
गोपीरूपं भविष्यामि श्रीदामा मां शशापह ।
किमुपायं करिष्यामि वद मां भयभञ्जन ॥ ७ ॥

त्वया विना कथमहं धरिष्यामि स्वजीवनम् । क्षणेन मे युगशतंकालंनाथ त्वयाविना
चक्षुर्निमेषविरहाद्भवेद्दग्धं मनो मम । शरत्पार्वणचन्द्राभ सुधापूर्णाननं तव ॥ ६ ॥
नाथ चक्षुश्चकोराभ्यां पिबाम्यहमहर्निशम् । त्वमात्मामे मनः प्राणादेहमात्रंवदाम्यहम्

दृष्टिशक्तिश्च चक्षुस्त्वं जीवनं परमं धनम् ॥ ११ ॥
स्वप्ने ज्ञाने त्वयि मनःस्मरामि त्वत्पदाम्बुजम् ।

तव दास्यं विनानाथ न जीवामिक्षणंविभो । कृष्णस्तद्वचनं श्रुत्वाबोधयामाससुन्दरीम्
वक्षसि प्रेयसीं कृत्वा चकार निर्भयाञ्चताम् । महीतलं गमिष्यामि वाराहे च वरानने॥
मया सार्द्धं भूगमनं जन्मतेऽपि निरूपितम् । व्रजं गत्वा व्रजे देवि विहरिष्यामिकानने॥
मम प्राणाधिकात्वञ्च भयंकिन्ते मयि स्थिते । तामित्युक्त्वाहरिस्तत्रविररामजगत्पतिः

अतो हेतोर्जगन्नाथो जगाम नन्दगोकुलम् ॥ १६ ॥
किंवा तस्य भयं कस्माद्भयान्तकारकस्य च ।
मायाभयच्छलेनैव जगाम राधिकान्तिकम् । विजहार तया सार्द्धं गोपवेषंविधाय सः
सह गोपाङ्गनाभिश्च प्रतिज्ञापालनाय च । ब्रह्मणा प्रार्थितः कृष्णःसमागत्यमहीतलम् ॥
भारावतारणं कृत्वा जगाम स्वालयं विभुः ॥ १९ ॥

नारद उवाच ।

श्रीदाम्नः कलहश्चैवकथं वा राधया सह । संक्षेपात्कथितं पूर्वं संव्यस्य कथयाधुना॥

नारायण उवाच ।

एकदा राधया सार्द्धं गोलोके श्रीहरिः स्वयम् । विजहार महारण्येविजने रासमण्डले ।
राधिका सुखसम्भोगात् बुबुधे न स्वकं परम् ॥ २१ ॥
कृत्वाविहारंश्रीकृष्णस्तामतृप्तां विहाय च । गोपिकां विरजामन्यांशृङ्गारार्थं जगाम ह
वृन्दारण्ये च विरजा सुभगाराधिकासमा । तस्यावयस्याःसुन्दर्यो गोपीनांशतकोटयः
कृष्णप्राणाधिका गोपी धन्या मान्या च योषिताम् ।
रत्नसिंहासनस्था सा ददर्श हरिमन्तिके ॥ २४ ॥
ददर्श श्रीहरिस्ताञ्च शरच्चन्द्रनिभाननाम् । मनोहरां सस्मिताञ्च पश्यन्तीं वक्रचक्षुषा ॥
सदा षोड़शवर्षीयां प्रोद्भिन्ननवयौवनाम् । रत्नालङ्कारशोभाढ्यां भूषितां सूक्ष्मवाससा
पुलकाङ्कितसर्वाङ्गीं कामबाणप्रपीडिताम् । दृष्ट्वा तां श्रीहरिस्तूर्णं विजहार तया सह ॥
पुष्पतल्पे महारण्ये निर्जने रत्नमण्डले । मूर्च्छामवाप विरजा कृष्णशृङ्गारकौतुकात् ॥
कृत्वा वक्षसि प्राणेशंकोटिकन्दर्पसन्निभम् । तया सक्तं श्रीहरिञ्च रत्नमण्डपसंस्थितम्
दृष्ट्वा च राधिकासख्यः चक्रुस्ताञ्च निवेदनम् ॥ २९ ॥
तासाञ्च वचनं श्रुत्वा सुष्वाप च चुकोप च ॥ ३० ॥
भृशं रुरोद सा देवी रक्तपङ्कजलोचना । ता उवाच महादेवी मा तं दर्शयितुं क्षमाः ॥
यदि सत्यं ब्रूत यूयंमयासार्द्धं प्रगच्छत । करिष्यामिफलंगोप्याः कृष्णस्यचयथोचितम्
को रक्षिताद्य तस्याश्च मयिशास्ति प्रकुर्वति । शीघ्रमानयतान्याश्च तयासार्द्धंहरिप्रियाः

अन्तर्वक्रं सस्मितञ्च विषकुम्भं सुधामुखम् ॥ ३४ ॥

मदाश्रयं समागन्तुं यूयं दासं न दास्यथ । तमेव मण्डपं रम्यं यात संरक्षतेश्वरम् ॥

राधिकावचनं श्रुत्वा काश्चित् गोप्यो भयान्विताः ।

ताः सर्वाः सम्पुटाञ्जल्यो भक्तिनम्रास्यकन्धराः ॥ ३६ ॥

तामूचुः पुरतः स्थित्वा सर्वा एव प्रियां सतीम् ।

वयं तं दर्शयिष्यामो विरजासहितं प्रभुम् ॥ ३७ ॥

तासाञ्च वचनं श्रुत्वा रथमारुह्य सुन्दरी । जगामसार्द्धं गोपीभिस्त्रिषष्टिशतकोटिभिः ॥

रत्नेन्द्रसाररचितं कोटिसूर्य्यसमप्रभम् । मणीन्द्रसाररचितं कलशानां त्रिकोटिभिः ॥

राजितं चित्रवाजिभिः वैजयन्तीविराजितम् ॥ ३९ ॥

लक्षचक्रसमायुक्तं मनोयायि मनोहरम् । मणिसारविकारैश्च कोटिस्तम्भैःसुशोभितम् ॥

नानाचित्रविचित्रैश्च सहितैः सुमनोहरैः । सिन्दूराकारमणिभिर्मध्यदेशे विभूषितैः ॥

रत्नकृत्रिमसंघैश्च रथचक्रोद्र्ध्वसंस्थितैः ॥ ४२ ॥

चतुर्लक्षपरिमितैः चित्रघण्टासमन्वितैः । चित्रनूपुरशोभाढ्यैर्विचित्रैश्च विराजितैः ॥

मणिमन्दिरलक्षैश्च रत्नसारविनिर्मितैः । मणिसारकपाटैश्च शोभितैश्चित्रराजिभिः ॥

मणीन्द्रसारकलसैः शेखरोज्ज्वलितैर्युतम् । भोगद्रव्यसमायुक्तं वेशद्रव्यसमन्वितैः ॥

शोभितं रत्नशय्याभी रत्नपात्रपुटान्वितम् । हिरण्मयीनां वेदीनां समूहेन समन्वितम् ॥

कुङ्कुमाभमणीनाञ्च सोपानकोटिभिर्युतम् । स्यमन्तकैः कौस्तुभैश्च रुचकैः प्रवरैस्तथा ॥

पद्मकृत्रिमकोटीनां शतकैश्च सुशोभितम् । चित्रकाननवापीभिर्विशिष्टाधारराजितम् ॥

रत्नेन्द्रसारचितं कलसोज्ज्वलशेखरम् । शतयोजनमूद्र्ध्वञ्च दशयोजनविस्तृतम् ॥४९ ॥

पारिजातप्रसूनानां मालाकोटिविराजितम् ।

कुन्दानां करवीराणां यूथिकानान्तथैव च ॥ ५० ॥

सुचारुचम्पकानाञ्च नागेशानांमनोहरैः । मल्लिकानां मालतीनां माधवीनां सुगन्धिनाम्

कदम्बानाञ्च मालानां कदम्बैश्च विराजितम् । सहस्रदलपद्मानां मालापद्मैर्विभूषितम् ॥

चित्रपुष्पोद्यानसरःकाननैश्च विभूषितम् । सर्वेषां स्यन्दनानाञ्च श्रेष्ठं वायुवहं परम् । ॥

सत्सूक्ष्मवस्त्रसाराणां वरैराच्छादितं वरम् । रत्नदर्पणलक्षाणां शतकैश्च समन्वितम् ॥
श्वेतचामरकोटिभि र्वज्रमुष्टिभिरन्वितम् । चन्दनागुरुकस्तूरीकुंकुमद्रव्यचर्चितैः ॥५५ ॥

पारिजातप्रसूनानां कोटितल्पविराजितम् ।
कोटिघण्टासमायुक्तं पताकाकोटिभिर्युतम् ॥ ५६ ॥

रत्नशय्याकोटिभिश्च चित्रवस्त्रपरिच्छदैः । चन्दनाढ्यैश्चम्पकानां कुंकुमैश्च विचर्चितैः ॥
पुष्पोपधानसंयुक्तशृङ्गारार्हाभिरन्वितम् । अदृश्यैरश्रुतैर्द्रव्यैः सुन्दरैश्च विभूषितम् ॥५८॥
एवम्भूताद्रथात्तूर्णमवरुह्य हरिप्रिया । जगाम सहसा देवी तं रत्नमण्डपं मुने ॥ ५९ ॥
द्वारे नियुक्तं ददर्श द्वारपालं मनोहरम् । लक्षगोपपरिवृतं स्मेराननसरोरुहम् ॥ ६० ॥

गोपं श्रीदामनामानं श्रीकृष्णस्य प्रियङ्करम् ।
तमुवाच रुषा देवी रक्तपङ्कजलोचना ॥ ६१ ॥

दूरं गच्छ गच्छ दूरं रतिलम्पटकिङ्कर । कीदृशीं सुरूपां कान्तां द्रक्ष्यामि त्वत्प्रभोरहम्
राधिकावचनं श्रुत्वा निःशङ्कः पुरतः स्थितः । तामेव न ददौ गन्तुं वेत्रपाणिर्म्महाबलः
तूर्णञ्च राधिकान्यश्च श्रीदामानं सुकिङ्करम् । बलेन प्रेरयामासुः कोपेण स्फुरिताधरा

श्रुत्वा कोलाहलं शब्दं गोलोकानां हरिः स्वयम् ।
ज्ञात्वा च कोपितां राधामन्तर्द्धानं चकार ह ॥ ६५ ॥
विरजा राधिकाशब्दादन्तर्द्धानं हरेरपि ।
दृष्ट्वा राधाभयार्त्ता सा जहौ प्राणांश्च योगतः ॥ ६६ ॥

सद्यस्तत्र सरिद्रूपं तच्छरीरं बभूवह । व्याप्तञ्च वर्त्तुलाकारं तथा गोलोकमेव च ॥ ६७॥
कोटियोजनविस्तीर्णं प्रस्थेऽतिनिम्नमेव च । दैर्घ्ये दशगुणं चारु नाना रत्नाकरं परम् ॥

इति श्रीब्रह्मवैवर्ते महापुराणे नारायणनारदसंवादे श्रीकृष्णजन्मखण्डे विरजानन्द-
प्रस्तावोनाम द्वितीयोऽध्यायः ।

———

# तृतीयोऽध्यायः

## सप्तसमुद्रोत्पत्तिः ।

नारायण उवाच ।

राधा रतिगृहं गत्वा न ददर्श हरिं मुने !। विरजाञ्च सरिद्रूपां दृष्ट्वा गेहं जगाम सा॥१॥
श्रीकृष्णो विरजां दृष्ट्वा सरिद्रूपां प्रियां सतीम्। उच्चैरुरोद विरजातीरे नीरमनोहरे ॥
ममान्तिकं समागच्छ प्रेयसीनां परे वरे। त्वया विनाहं सुभगे कथं जीवामि सुन्दरि ॥
नद्यधिष्ठात्री देवी त्वं भव मूर्त्तिमती सति। ममाशिषा रूपवती सुन्दरी योषितांवरा।
पूर्वरूपाच्च सौभाग्यादिदानीमधिका भव ॥ ४ ॥
पुरातनं शरीरन्ते सरिद्रूपमभूत् सति। जलादुत्थाय चागच्छ विधाय नूतनां तनुम् ॥
आजगाम हरेरग्रं साक्षाद्राधेव सुन्दरी। पीतवस्त्रपरिधाना स्मेराननसरोरुहा ॥ ६ ॥
पश्यन्तं प्राणनाथञ्च पश्यन्ती वक्रचक्षुषा। नितम्बश्रोणिभारार्त्ता पीनोन्नतपयोधरा ॥
मानिनी मानिनीनाञ्च गजेन्द्रमन्दगामिनी।
सुन्दरी सुन्दरीणाञ्च धन्या मान्या च योषिताम् ॥ ८ ॥
चारुचम्पकवर्णाभा पक्वविम्बाधरा वरा। पक्वदाड़िमवीजाभा दन्तपङ्क्तिमनोहरा ॥९॥
शरत्पार्वणचन्द्रास्या फुल्लेन्दीवरलोचना। कस्तूरीविन्दुना सार्द्धं सिन्दूरविन्दुभूषिता ॥
चारुपत्रकशोभाढ्या सुचारुकवरीयुता। रत्नकुण्डलगण्डस्था भूषिता रत्नमालया ॥११॥
गजमौक्तिकनासाग्रा मुक्ताहारविराजिता ॥ १२ ॥
रत्नकङ्कणकेयूरच्चारुशङ्खकरोज्ज्वला। किङ्किणीजालशब्दाढ्या रत्नमञ्जीरमण्डिता ॥१३
ताञ्च रूपवतीं दृष्ट्वा प्रेमोद्रेकां जगत्पतिः। चकारालिङ्गनं तूर्णं चुचुम्ब च मुहुर्मुहुः ॥१४॥
नानाप्रकारश्रृङ्गारं विपरीतादिकं विभुः। रहसि प्रेयसीं प्राप्य चकार च पुनः पुनः॥१५॥
विरजा सा रजोयुक्ता धृत्वा वीर्य्यममोघकम्। सद्यो बभूव तत्रैव धन्या गर्भवती सती
दधार गर्भमीशस्य दिव्यं वर्षशतञ्च सा। ततः सुषाव तत्रैव पुत्रान् सप्त मनोहरान् ॥

माता सा सप्तपुत्राणां श्रीकृष्णस्य प्रिया सती ।
तस्थौ तत्र सुखासीना सार्द्धं पुत्रैश्च सप्तभिः ॥ १८

एकदा हरिणा सार्द्धं वृन्दारण्ये सुनिर्जने । विजहार पुनः साध्वी शृङ्गारासक्तमानसा
एतस्मिन्नन्तरे तत्र मातुः क्रोडं जगामह । कनिष्ठपुत्रस्तस्याश्च भ्रातृभिः पीड़ितो भिया
भीतं स्वतनयं दृष्ट्वा तत्याजतां कृपानिधिः । क्रोड़े चकार वालं सा कृष्णो राधागृहं ययौ
प्रबोध्य वालं सा साध्वी न ददर्शान्तिके प्रियम् । विललाप भृशं तत्र शृङ्गारातृप्तमानसा

शशाप स्वसुतं कोपाल्लवणोदो भविष्यसि ।
कदापि ते जलं केचित् न खादिष्यन्ति जीविनः ॥ २३ ॥
शशाप सर्वान् वालांश्च यान्तु मूढ़ा महीतलम् ।
गच्छध्वञ्च महीं मूढ़ा जम्बुद्वीपं मनोहरम् ॥ २४ ॥

स्थितिर्नैकत्रयुष्माकंभविष्यतिपृथक् पृथक् । द्वीपेद्वीपेस्थितिंकृत्वातिष्ठन्तुसुखिनःसुताः
द्वीपस्थाभिर्नदीभिश्च सह क्रीड़न्तु निर्जने । कनिष्ठो मातृशापाच्च लवणोदो बभूवह ॥
कनिष्ठः कथयामासमातृशापञ्च वालकान् । आजग्मुर्दुःखिताःसर्वे मातृस्थानञ्चवालकाः
श्रुत्वा विवरणं सर्वे प्रजग्मुर्धरणीतलम् । प्रणम्य चरणं मातुर्भक्तिनम्रात्मकन्धराः॥२८॥
सप्तद्वीपे समुद्राश्च सप्त तस्थुर्विभागशः । कनिष्ठात् वृद्धपर्य्यन्तं द्विगुणं द्विगुणं मुने !॥
लवणेक्षुसुरासर्पिर्दधिदुग्धजलार्णवाः । एतेषाञ्च जलं पृथ्व्यां शस्यार्थञ्च भविष्यति ॥

व्याप्ताः समुद्राः सप्तैव सप्तद्वीपां वसुन्धराम् ।
रुरुदुर्वालकाः सर्वे मातृभ्रातृशुचान्विताः ॥ ३१ ॥

रुरोद च भृशं साध्वी पुत्रविच्छेदकातरा । मूर्च्छामवाप शोकेन पुत्राणां भर्त्तरेव च ॥
तां शोकसागरे मग्नां विज्ञाय राधिकापतिः । आजगाम पुनस्तस्याः स्मेराननसरोरुहः
दृष्ट्वा हरिं सा तत्याज शोकं रोदनमेवच । आनन्दसागरे मग्ना दृष्ट्वा कान्तं बभूव ह ॥
चकार श्रीहरिं क्रोड़े विजहार स्मरातुरा । ताञ्च पुत्रपरित्यक्तां हरिस्तुष्टो बभूव ह॥३५

वरं तस्मै ददौ प्रीत्या प्रसन्नवदनेक्षणः ।
[illegible] चिरं तव [illegible]यामि निश्चितम् ॥ ३६ ॥

यथा राधा तत्समा त्वं भविष्यसि प्रियामम । पुत्रान्रक्षसि नित्यंत्वंमद्वरस्य प्रभावतः
इत्युक्तवन्तं श्रीकृष्णं वसन्तं विरजान्तिके । दृष्ट्वा राधावयस्याश्च कथयामासुरीश्वरीम्
श्रुत्वा रुरोद सा देवी सुष्वाप क्रोधमन्दिरे ॥ ३८ ॥
एतस्मिन्नन्तरे कृष्णोजगामराधिकान्तिकम् । स तस्थौराधिकाद्वारेश्रीदाम्ना सह नारद!
रासेश्वरी हरिं दृष्ट्वा रुष्टोवाचाप्रियं तदा ॥ ४० ॥
मत्तो बहुतराः कान्ता गोलोके सन्ति ते हरे ! ।
याहि तासां सन्निधानं मया ते किं प्रयोजनम् ॥ ४१ ॥
विरजा प्रेयसी कान्ता सरिद्रूपा बभूवह । देहं त्यक्त्वा मम भयात्तथापि यासि तां प्रति
तत्तीरे मन्दिरं कृत्वा तिष्ठ तिष्ठ च याहि ताम् । नदीबभूव सा त्वञ्च नदो भवितुमर्हसि
नदस्यनद्या सार्द्धञ्च सङ्गमो गुणवान्भवेत् । स्वजातौ परमाप्रीति शयने भोजने सुखात्
देवचूड़ामणेः क्रीड़ा नद्या सार्द्धं मयेरितम् । महाजनः स्मेरमुखः श्रुत्वासद्यो भविष्यति
ये त्वां वदन्ति सर्वेशं ते किं जानन्ति त्वन्मनः ।
भगवान् सर्वभूतात्मा नदीं संभ(भो)क्तुमिच्छति ॥ ४६ ॥
इत्युक्त्वाराधिकादेवीविरराम रुषान्विता । नोत्तस्थौ भूमिशयनाद्गोपीलक्षसमन्विता ॥
काश्चिच्चामरहस्ताश्च काश्चित् सूक्ष्मांशुकाधराः ।
काश्चित् ताम्बूलहस्ता च काश्चिन्मालावराकराः ॥ ४८ ॥
वासितोदकराः काश्चित् काश्चित् पद्मवराकराः ।
काश्चित् सिन्दूरहस्ताश्च माल्यहस्ताश्च काश्चन ॥ ४६ ॥
रत्नालङ्कारहस्ताश्च काश्चित् कज्जलवाहिकाः ।
वेणुवीणाकराः काश्चित् काश्चित् कङ्कतिकाकराः ॥ ५० ॥
काश्चिदार्वीरहस्ताश्च यन्त्रहस्ताश्च काश्चन । सुगन्धितैलहस्ताश्च काश्चन प्रमदोत्तमाः ।
करतालकराः काश्चित् गेण्डहस्ताश्च काश्चन ॥ ५१ ॥
काश्चिन् मृदङ्गमुरजमुरलीतालकारिकाः । सङ्गीतनिपुणाः काश्चित् काश्चिन्नर्त्तनतत्पराः
क्रीड़ावस्तुकराः काश्चिन्मधुहस्ताश्चकाश्चन । सुधापात्रकराःकाश्चिदङ्घ्रिपीठकराःपराः

वेशवस्तुकराः काश्चित् काश्चिच्चरणसेविकाः ।
पुटाञ्जलिकराः काश्चित् काश्चित् स्तुतिपरा वराः ॥ ५४ ॥

एवंकतिविधाःसन्तिराधिकापुरतोमुने । बहिर्द्देशस्थिताःकाश्चित्कोटिशः कोटिशःसदा
काश्चित् द्वारनियुक्ताश्चवयस्यावेत्रधारिकाः । कृष्णमभ्यन्तरं गन्तुंनददुः द्वारसंस्थितम्
पुरः स्थितस्तं प्राणेशं राधा पुनरुवाच सा । नानुरूपमत्यकथ्यमयोग्यमतिकर्कशम् ॥

राधिकोवाच ।

हे कृष्ण विरजाकान्त गच्छ मत्पुरतो हरे । कथं दुनोषि मां लोल रतिचौरातिलम्पट
शीघ्रं पद्मावतीं गच्छ रत्नमालां मनोरमाम् । अथवा वनमालां वा रूपेणाप्रतिमां व्रज ॥
हे नदीकान्त देवेश देवानाञ्च गुरोर्गुरो । मया ज्ञातोऽसिभद्रन्ते गच्छ गच्छ ममाश्रमात्
शश्वत्ते मानुषस्येव व्यवहारश्च लम्पट । लभतां मानुषीं योनिं गोलोकाद्व्रज भारतम्

हे सुशीले शशिकले हे पद्मावति माधवि ।
निवार्य्यताञ्च धूर्त्तोऽयमस्यात्र किं प्रयोजनम् ॥ ६२ ॥

राधिकावचनं श्रुत्वा तमूचुर्गोपिका हरिम् । हितं तथ्यञ्च विनयंसारं यत् समयोचितम्
काश्चिदूचुरिति हरेगच्छ स्थानान्तरं क्षणम् । राधाकोपापनयने गमयिष्यामहे वयम्
काश्चिदूचुरतिप्रीत्या क्षणंगच्छ गृहान्तरम् । त्वयैव वर्द्धिता राधा त्वां विनाकश्चरक्षति
काश्चिदूचुरिति प्रेम्णा राधिकाया हरिं मुने । क्षणं वृन्दावनं गच्छ मानापनयनावधि

काश्चिदित्यूचुरीशञ्च परिहासपरं वचः ।
मानापनयनं भक्त्या कामिन्याः कुरु कामुकः ॥ ६७ ॥

काश्चिन्नोचुरितीशं तं याहि जायान्तरंतव । लोलुपस्यफलंनाथकरिष्यामोयथोचितम्
काश्चिन्नोचुरिति हरिं सस्मितं पुरतःस्थितम् । गत्वा समीपमुत्थाय मानापनयनं कुरु

काश्चिन्नोचुरिति प्राणनाथं गोप्यो दुरक्षरम् ।
कः क्षमः साम्प्रतं द्रष्टुं राधिकामुखपङ्कजम् ॥ ७० ॥

काश्चनोचुरिति विभुं व्रज स्थानान्तरं हरे । कोपापनयने काले पुनरागमनं तव ॥७१॥
काश्चिन्नोचुरितीदं तं प्रगल्भाःप्रमदोत्तमाः । वयं [illegible] गृहान्तरम्

